हैं उन सभी शक्तियोंपर ब्रह्मका निरङ्कुश सामर्थ्य है. वो जब चाहे तब उन-उन शक्तियोंको "**यं कामये तं-तम् उग्रं कृणोमि तं ब्रह्माणं तम् ऋषिं तं सुमेधा**" न्यायसे प्रयोगान्वित कर सकता है. ब्रह्ममें अविद्याशक्ति भी दोषरूपा नहीं है. और हमारे अन्दर तो विद्याशक्ति भी कभी दोषरूपा हो सकती है. विद्या हर समय गुणरूपा ही होती हो और अविद्या दोषरूपा ही ऐसा नहीं है. महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यका ऐसा अभिप्राय है. क्योंकि "**निरुक्तं चानिरुक्तं च निलयनं चानिलयनं च विज्ञानं चाविज्ञानं च**". विज्ञान और अविज्ञान ब्रह्मकी शक्तिके रूपमें प्रकट हुवे हैं. और वह शक्तिमान् ब्रह्म सब शक्तिओंको यथेच्छ लीलामें प्रयुक्त करता है. तदनुसार कार्यकारणभावकी मीमांसामें यह बात खास ध्यानमें रखने लायक है कि आविर्भाव और तिरोभाव ब्रह्मकी शक्ति हैं. और उन शक्तिओंद्वारा ब्रह्म अपने किसी रूपको या अपने अंशको प्रकट करता है तो किसी अपने रूपको या किसी अपने अंशको अप्रकट करता है. इस प्राकट्य और अप्राकट्य में ब्रह्मकी शक्ति ही काम कर रही है. "**एकमेवाद्वितीयं, नेह नाना अस्ति किञ्चन**". ब्रह्मके अलावा स्वतन्त्र सदसद्विलक्षण अनिर्वचनीय या ब्रह्मसे अत्यन्त भिन्न कोई शक्ति नहीं है. एकमेव ब्रह्म है. भागवतमें यह कहा है : "**यस्मिन् यतो येन च यस्मै यद्यो यथा कुरुते कार्यते च परावरेषां परमं प्राक् प्रसिद्धं तद् ब्रह्म तद्धेतुः अनन्यद् एकम्**". वह ब्रह्म ही एक है. तो जब सब कुछ ब्रह्म ही है तब माया उससे भिन्न न तो सद्विलक्षण हो सकती है न सद्रूपा हो सकती है. वह ब्रह्मकी शक्ति और ब्रह्मस्वरूपाङ्गभूत ही हो सकती है. वैसी मायाके सामर्थ्यसे सब कुछ प्रकट होता है. इस दृष्टिको यदि हम सामने रखें तब वाल्लभ वेदान्तको अभिमत कारण-कार्यका स्वरूप किस तरहका विवक्षित है यह समझमें आयेगा.

साथ-साथ जिस प्रकारकी कार्य-कारणभावकी मीमांसा प्रस्थानरत्नाकर ग्रन्थमें प्रस्तुत हुई है उसमें दो बातें हमें हमारे दृष्टिपथसे ओझल

नहीं होने देनी चाहिये. उसमें एक बात यह कि जो ब्रह्मके स्वरूपका सन्दर्भ है और दूसरी बात जो ब्रह्मकी लीलाका सन्दर्भ. लीलामें कार्य-कारणकी अनेकविधता प्रकट हो सकती है. जड़-जीवात्मक जगत् और ब्रह्म के बीचमें जिस तरहका कार्य-कारणभाव है वह एक कार्य-कारणभाव और जागतिक वस्तुओंमें जिस तरहका कार्य-कारणभाव है वह दूसरे तरहका है. हम इसका वर्गीकरण पारमार्थिक और व्यावहारिक रूपमें नहीं करते हैं. यदि 'व्यवहार'का अर्थ पारमार्थिक ब्रह्मकी पारमार्थिकी लीलामें प्रकट हुवा व्यवहार ऐसा होता हो तो फिर हमारेलिये कोई आपत्तिकी बात नहीं रह जाती है. इस बातको खास दृष्टिपथमें रखना चाहिये.

इस विचारगोष्ठीकेलिये मैनें जो प्रबन्ध तैयार किया था वह *स्पिनोज़ाके* साथ तुलनात्मक विचारका है. वह तो मेरा जब क्रम आयेगा तब मैं प्रस्तुत करूंगा. परन्तु, अध्यक्ष यदि अनुमति दें तो, वाल्लभ कार्य-कारणभावका *पर्स्पेक्टिव्* आलेखपत्रके आधारपर ही प्रस्तुत करना चाहूंगा.

सर्वप्रथम तो यह कि वाल्लभ कार्य-कारणभावकी मीमांसाका आधार ब्रह्मवाद है. उसका श्रौत सन्दर्भ मैनें इस तरह दिया है :

''तन्तु औपनिषदं पुरुषं पृच्छामि'' ''ब्रह्म ते ब्रवाणि'' ''यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते... तद् ब्रह्म'' ''सत्यं ज्ञानम् अनन्तं ब्रह्म'' ''किं स्विद् वनं? क उ स वृक्ष आस'''' और ''ब्रह्म वनं ब्रह्म स वृक्ष आस''. निष्कर्षतया श्रुति है : ''सर्वं खलु इदं ब्रह्म''. इसका नाम है 'ब्रह्मवाद'. इस श्रौत सन्दर्भसे महाप्रभु जो निष्कर्ष निकालते हैं वो इस तरहसे है : ''आत्मैव तदिदं सर्वं सृज्यते सृजति प्रभुः त्रायते त्राति विश्वात्मा ह्रियते हरतीश्वरः आत्मैव तदिदं सर्वं ब्रह्मैव तदिदं तथा इति श्रुत्यर्थम् आदाय साध्यं सर्वैः यथामति अयमेव ब्रह्मवादः

**शिष्टं मोहाय कल्पितम्**''. यह ब्रह्मवाद है. इस कार्य-कारणभावकी मीमांसाके भवनके नीचे यही आधारशिलाके रूपमें रखी गई है.

अब यह ब्रह्म कैसा है? तो उसकेलिये श्रौतसन्दर्भ है : ''अणोः **अणीयान् महतो महीयान्**'' ... ''ब्रह्म वा इदम् अग्रम् आसीद्. तद् आत्मानमेव अवेद् 'अहं ब्रह्मास्मि' इति. तस्मात् तत् सर्वम् अभवत्''. ''सर्वम् अभवत्'' नाम संवाद-विवादजनिका मतिरपि ब्रह्मैव अभवत्. यह हमारा सिद्धान्त है. यह कार्य-कारणभावके विचारमें काम कर रहा है. इसलिये मैं इसे आपके सामने लाना चाहता हुं. इस तरहसे आप यदि इसे देखेंगे तो वाल्लभ *पर्स्पेक्टिव्* स्पष्ट होगा. इस सन्दर्भमें शुद्धाद्वैतनिष्कर्ष महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यके शब्दोंमें इस तरह है : ''नहि **स्वबुद्ध्या वेदार्थं परिकल्प्य तदर्थं विचारः कर्तुं शक्यः. ब्रह्म पुनः यादृशं वेदान्तेषु अवगतं तादृशमेव मन्तव्यम्. अणुमात्रान्यथा कल्पने दोषः स्यात्**''. भगवत्पाद शङ्कराचार्यकी एक सुन्दर उक्ति मुझे याद आ रही है. ''**रूपाद्यभावद्धि न अयम् अर्थः प्रत्यक्षस्य गोचरः, लिङ्गाद्यभावात् च न अनुमानादीनाम्, आगममात्रसमधिगम्यएव तु अयम् अथो धर्मादिवत्**''. तो आगम यदि विरुद्धधर्माश्रयताका प्रतिपादन करता है तो ''के वयं वराका?''. धर्मकीर्ति कहता है : ''**यदि इदं स्वयम् अर्थानां रोचते तत्र के वयं?**''. है यदि विरुद्धधर्माश्रयता तो है. आगम यदि विरुद्धधर्माश्रयता प्रतिपादित करता है तो ब्रह्मण इदं रोचते तत्र के वयम्? कहा जाय कि विरुद्धधर्माश्रय होना हमारी दृष्टिसे विरुद्ध जा रहा है तो ये हमारी दृष्टि है, श्रुतिकी नहीं. इस तरहकी विरुद्धधर्माश्रयता ब्रह्मने प्रकट की है. एक बात समझिये कि सृष्टिलीलामें विरुद्धधर्माश्रयता प्रकट की हो तब तो वेदान्तके विविध सम्प्रदायोंके वैचारिक मतभेदोंसे ग्रस्त वह हो सकती है मगर अवतारलीलामें भी विरुद्धधर्माश्रयता प्रकट हुई है. इस तरहकी अपनी विरुद्धधर्माश्रयता भगवान्ने श्रीरामावतार, श्रीनृसिंहावतार, श्रीवामनावतार, श्रीकृष्णावतार ऐसे अनेक अवतारोमें प्रकट की है. मत्स्यावतारमें तो स्पष्ट वर्णन आता है कि छोटीसी मत्स्यके

रूपमें प्रकट हुवे और योजनशत विस्तार हो गया. तो **''अणोः अणीयान् महतो महीयान्''** सत्य हुवा कि नहीं? इस तरहकी विरुद्धधर्माश्रयता प्रत्येक लीलामें प्रकट हुई है. सीताके अपहरणके बाद श्रीराम इस तरहसे विलाप करते हैं जैसे कोई प्राकृत मनुष्य करता हो. करते हैं तो लीलार्थ करते हैं. इससे श्रीरामके स्वरूपमें अज्ञताका कोई दोष आता हो ऐसा हम नहीं मानते हैं. और श्रीरामके सर्वज्ञ होनेसे अज्ञताका दोष नहीं है एतावता सीताके वियोगमें लीलार्थ रुदन-विलाप नहीं कर सकते हैं ऐसी निषेधाज्ञा भी किसीकी रामपर लागू नहीं पड़ सकती है. न तो किसी विद्वान्‌की और न किसी तत्त्वदर्शीकी. श्रीकृष्णलीलामें भी ऐसे अनेकविध विरोधाभास प्रकट हुव हैं. मगर भागवत उसका स्पष्ट खुलासा देती है :

> **''नहि विरोध उभयं भगवत्यपरिगणितगुणगणे ईश्वरे अनवगाह्यमाहात्म्ये अर्वाचीनविकल्पवितर्कविचारप्रमाणाभासकु-तर्कशास्त्रकलिलान्तःकरणाश्रयदुरवग्रहवादिनां विवादानवसरे.''**

और इसी सन्दर्भमें महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य भी कहते हैं : **''सर्ववादानवसरं नानावादानुरोधि तद् अनन्तमूर्ति तद् ब्रह्म ह्यविभक्तं विभक्तिमत्''**. तो ब्रह्म विरुद्धधर्माश्रयता प्रकट करता है तो क्यों उसमें अन्यथाकल्पना करनी चाहिये? यदि दो विरुद्धधर्म ब्रह्ममें दिखलाई देते हों और वो यदि हमारी समझमें न आते हों तो वह हमारी बुद्धिका मान्द्य हो सकता है. ब्रह्मकी सामर्थ्यमें किसी तरहका मान्द्य स्वीकारने वाल्लभवेदान्त प्रस्तुत नहीं है. ये हमारी दृष्टि है. फिरभी विवाद यदि प्रकट होता है तो **''नैतदेवं यथात्थ त्वं यदहं वच्मि तत् तथा एवं विवदतां हेतुः शक्तयो मे दुरत्यया''** तो भगवान्‌की शक्ति हमारे बीचमें काम कर रही है.

जब ब्रह्मवाद और विरुद्धधर्मतावाद ये दो बातें स्पष्ट हो जाती

हैं तब तीसरी आधारशिला कार्यकारणभावकी आती है : अभिन्ननिमित्तोपादा-नकारणवाद. जब ब्रह्मके अलावा कुछ है नहीं तब उपादानकारण और निमित्तकारण और कर्ता तीनों ही ब्रह्म ही सिद्ध होता है. "**प्रकृतिर् हि अस्य उपादानम् आधार: पुरुष: पर: सतो अभिव्यञ्जक: कालो ब्रह्म तत्त्रितयन्तु अहम्**". सब कुछ ब्रह्म है. तो अभिन्ननिमित्तोपादानतावाद इस अर्थमें हम मानते हैं. इसका श्रौतसन्दर्भ है : "**यथा ऊर्णनाभि: सृजते गृह्णते च... तथा अक्षरात् सम्भवति इह विश्वम्**" "**सत्त्वेव, सौम्य!, इदम् अग्रे आसीद्... तद् ऐक्षत बहु स्यां प्रजायेय**". निष्कर्षत: महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यके शब्दोमें : "**जगत: समवायी स्यात् तदेव च तदेव च निमित्तकं... यत्र येन यतो यस्य यस्मै यद् यद् यथा यदा स्याद् इदं भगवान् साक्षात् प्रधानपुरुषेश्वर:**".

इसके बाद आता है अविकृतस्वरूपपरिणामवाद. यह वाद ब्रह्म और जड़-जीवात्मिका सृष्टिकी व्याख्याके रूपमें प्रयुक्त है. एतावता हम यह नहीं मानते हैं कि जहां भी कार्य उत्पन्न होता है वहां अविकृतस्वरूपपरिणाम ही होता हो. यथा दधिरूप परिणाम अविकृपरिणाम नहीं होता है. एक अन्य सन्दर्भमें द्वितीयस्कन्ध सुबोधिनीमें महाप्रभुका वचन है : "**संहतै: उपचितै: अवयवै: गुप्तो अवयवी प्रकटो भवति**". 'संहतै:' अर्थात् किसी अर्थमें सङ्घातवाद है. "उपचितै: अवयवै: अवयवी प्रकटो भवति". यह तन्तु-पटका सन्दर्भ लग रहा है. तो न्यायवैशेषिकाभिमत आरम्भवाद तो नहीं है. क्योंकि उनका आरम्भवाद असत्कार्यवादको लेकर चलता है. मगर सत्कार्यवादको निभाते हुवे भी उस तरहकी कारण-कार्यव्यवस्था महाप्रभु वल्लभाचार्यको अभिप्रेत है. "**गुप्तो अवयवी प्रकटो भवति**". तो लौकिक सन्दर्भमें ऐसा भी हो सकता है. और विकृतपरिणाम भी हो सकता है. और किसी सन्दर्भमें विवर्तवाद भी शुद्धाद्वैतमें स्वीकार्य है. मगर जड़-जीवात्मक जगतके सन्दर्भमें वह स्वीकार्य नहीं है. लक्ष्यमें लेने लायक मुख्य बात यह है. जहां तक संसारका सम्बन्ध है... अर्थात् ब्रह्म जैसा है और लीलया जिस तरहसे प्रकट

हुवा है उसको हम जिस तरहसे समझ रहे हैं उसमें विवर्तवादका भी कुछ पदक्षेप है. इसीलिये महाप्रभु आज्ञा कहते हैं : **''नमो भगवते तस्मै कृष्णाय अद्भुतकर्मणे रूपनामविभेदेन जगत् क्रीडति यो यत:''. ''य: क्रीडति'', ''यो जगद् भूत्वा क्रीडति''** और **''यतो जगत् क्रीडति.'' यहां ''यतो जगत् क्रीडति''** का स्वाभिप्राय महाप्रभु यों दिखलाते हैं : **''निर्लेपत्वाय आहु यतो जगद् इति''**. अर्थात् विवर्तवादका अनुसरण करके ब्रह्म कुछ भ्रान्तिरूप कार्योंका अधिष्ठान बनकर अपनी निर्लेपता प्रकट करता है. अर्थात् ब्रह्म निर्लिप्त हो कर भी क्रीडा कर सकता है. 'निर्लेपता'का अर्थ जहां न तो ब्रह्म सत्त्वेन अन्वित होता है और न चित्त्वेन अन्वित होता है. और न आनन्दत्वेन ही अन्वित होता है. फिर भी क्रीडा प्रकट हो रही है उसे अन्यख्यातिरूप मान कर... वहां अनुभूयमान विषय अन्यख्यातिरूप विषय होता है. यहां अंशतो विवर्तवाद भी अभिप्रेत है मगर सर्वत्र अभिप्रेत नहीं है. जड़-जीवात्मक सृष्टिके सन्दर्भमें अभिप्रेत नहीं है. यह एक दृष्टि है.

अविकृतस्वरूपपरिणामवादकी दृष्टिमें वाल्लभवेदान्तके हिसाबसे सबसे प्रमुख श्रुति है : **''वाचारम्भणं 'विकारो' नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्''** है. यद्यपि मुझे मायावादाभिमत अर्थ इस श्रुतिका क्या है वह ज्ञात है मगर वाल्लभवेदान्ताभिमत अर्थ इस श्रुतिका यह है. इसीलिये मैने इस श्रुतिका *पंक्च्युएशन्* किया है. आप उसे दृष्टिपूत करेंगे तो सारी बात स्पष्ट हो जायगी. ''वाचारम्भणं 'विकारो' नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्'' याने, नाम कौनसा सत्य है? प्रश्न यह है. कार्यको 'विकार' कहना क्या क्या उसका सत्य नाम है या 'कारण' या 'प्रकृति' ही कार्यके वास्तविक नाम होते हैं. कार्य मिथ्या है या सत्य, यह तो इस वचनका विचार्यविषय ही नहीं है. उसका नाम कौनसा सच है. घटका 'मृद्विकार' नाम सत्य है या 'मृत्तिका'नाम सत्य है. तो 'विकार' कहना वाचारम्भण है. वाणीका व्यवहार है. व्यवहारका मिथ्या होना भी जरूरी नहीं है.

क्यों? यदि भगवत्पाद शङ्कराचार्यका आप भाष्य देखें तो वहां उनको 'मात्र'का अध्याहार करना पड़ा है. "वागालम्बनमात्रम्". तो 'मात्रम्' हो तब तो वह बात आ पाती है. पर 'मात्र'पदका अध्याहार न करो तो वागालम्बनतासे—वाणीविषयतासे मिथ्यात्व आता हो ऐसा वल्लभवेदान्त नहीं मानता है. क्योंकि ब्रह्म भी "शास्त्रयोनित्वात्" है. और सबसे बड़ी बात श्रीवेदान्तदेशिक कहते हैं : "**अवाच्यं वाच्यमिति वा वस्तुनि प्रतिपद्यते वाच्यमेव भवेद् वस्तु वाच्यावाच्यवचोन्वयात्**" या "**निषेधशेषो जयताद् अशेषः**"इस वचनसे तो ब्रह्म वाच्य है कि नहीं! और सब वचनोंसे वाच्य हो या न हो ब्रह्म परन्तु इस वचनसे तो वाच्य बनता ही है. यदि न हो तो "**निषेधशेषो जयताद् अशेषः**" भी नहीं रह जायेगा. इसलिये वहां नाम कौनसा सत्य है प्रश्न यह है. 'विकार' सत्य है या 'प्रकृति' सत्य है, ऐसा तो कोई प्रश्न ही नहीं है. मृत्तिकाकी सत्यता अभिलषित होती तो "मृत्तिका सत्या" होना चाहिये था. " 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्". तो 'इति'शब्द "कूजन्तं 'राम! राम!!' इति"वाला उद्धरणार्थक है. अर्थात् पद-वचनोंको जब हम *कॉट्* करते हैं उस तरहका 'इति'शब्द है. सो " 'मृत्तिका' नामधेयं सत्यम्". नतु "मृत्तिका सत्या" वचन हमें मिलता है. विकार जो है वह तो है पर उसे 'विकार' कहना या 'मृत्तिका' कहना? महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यकी दृष्टि है कि ब्रह्मकी दृष्टिसे तो कुछ भी विकार नहीं है. क्योंकि ब्रह्मने ये सारे रूप लीलया गृहीत किये हैं. किसी बाह्य प्रभावसे तो कुछ विकृत हुवा नहीं है. ब्रह्म जगत्तया परिणत होनेपर अपना ब्रह्मत्व खो नहीं देता है, इस अर्थमें विकार यदि स्वतन्त्रतया माना जाय, अर्थात् ब्रह्मसे पृथक् तो विकार मिथ्या हो सकता है, असत् हो सकता है. अन्यथा 'मृत्तिका' इस नामसे ही उसे अभिहित किया जा सकता है, जैसे "**सर्वं खलु इदं ब्रह्म**"में सबको 'ब्रह्म' पदसे अभिहित किया जा रहा है. तो ब्रह्मदृष्टिसे 'ब्रह्म' नाम ही सबका उपयुक्त है, लोकदृष्टिमें उसको 'विकार' कहा जा सकता है. अतः यह वचन कि कौनसा नाम सत्य है और कौनसा नहीं

वह ब्रह्मदृष्टिके उपदेशार्थ वचन है नकि लीलादृष्टिके खण्डनार्थ. यह भक्तिकी दृष्टिको समझ लेना चाहिये. ''**न निर्विण्णो नातिसक्तो भक्तियोगो अस्य सिद्धिदः**''. अतएव ''**सर्वं खलु इदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्तः उपासीत**'' यह अविकृतपरिणामवादका स्वरूप है. इसका महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यका वाचनिक सन्दर्भ इस तरहसे है : ''**तद् आत्मानं स्वयम् अकुरुत इति स्वस्यैव... श्रुतेस्तु शब्दमूलत्वात्**''. अरे भाई! श्रौत दृष्टि यह हो तो के वयं वराकाः ? श्रुति यदि कहती है कि ब्रह्म विरुद्धधर्माश्रय है तो वह है. हमने तो तत्त्वसाक्षात्कार नहीं किया है. हमने तो श्रुतिसाक्षात्कार किया है. अतः श्रुतिव्याख्यानकेलिये प्रवृत्त हुवे हैं. इसलिये हमारा सन्दर्भ तो इतना ही है.

जब यह बात आती है तब उत्प्रेक्षा होती है कि कारणका स्वरूप क्या या कार्यका स्वरूप क्या? इसमें श्रौतसन्दर्भ है : ''**सन्मूलम् अन्विच्छ... सदायतना सत्प्रतिष्ठा**''. इस सन्दर्भमें महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य कहते हैं : ''**अयं प्रपञ्चो न प्राकृतो, नापि परमाणुजन्यो, नापि विवर्तात्मा, नापि अदृष्टादिद्वारा जातो, नाप्यसतः सत्तारूपो किन्तु भगवत्कार्यः परमकाष्ठापन्नवस्तुकृतिसाध्यः तादृशोऽपि भगवद्रूपः**''. यह सत्कारणतावादका सन्दर्भ है. और इसके आधारपर एक सत्कार्यवाद फिर खड़ा हो जाता है : ''**सदेव, सौम्य !, इदम् अग्रे आसीद्**'' . दृश्यमान नामरूपकर्मात्मक जगत् प्रकट होनेसे पहले भी सत् ही था और अतएव प्रकट हुवा है ''**नामरूपे व्याकरवाणी**'' न्यायसे. तो इसी सत्कार्यवादको समझाने महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य कहते हैं : '' '**असद्वा इदम् अग्रे आसीद्**' **इति श्रुत्या प्राग् उत्पत्तेः कार्यस्य असत्त्वं बोध्यते सति चेत् न...स्वस्यैव क्रियमाणत्वात्**''. प्रभुने अपने आपको जगदात्मना प्रकट किया है. तो जब श्रुतिके अनुसार भगवान् जब स्वयं ही जगदात्मना प्रकट हुवे हैं तब सत्कार्यवाद बुद्धिसे गृहीत होता हो तो भी गलेपतित है और न होता हो तब भी गलेपतित है, जिनको श्रुतिप्रामाण्य स्वीकार्य है. ऐसा वाल्लभ मतका अभिप्राय है.

इन सारे सन्दर्भोंमें एक बात सामने उभर कर आती है : कार्यकारणतादात्म्यवाद तथा अंशांशितादात्म्यवाद. कार्यकारणतादात्म्यका श्रौत सन्दर्भ इस तरहसे है "**त्रयं वा इदं नामरूपकर्म... एतत् त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा, आत्मा उ एकः सन् एतत् त्रयम्**". अब "एकः सन् एतत्त्रयम्" और "त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा" इसमें यदि एक और तीन होनेमें विरुद्धधर्माश्रयता होती हो तो हो. हम उसमें क्या कर सकते हैं? मैं तो धर्मकीर्तिकी माला फेरता रहता हुं कि "**यदि इदं स्वयम् अर्थानां रोचते तत्र के वयं?**".

"**ऐतदात्म्यम् इदं सर्वं स आत्मा तत् त्वम् असि**". उपरोक्त वचनके पूर्वार्धमें कार्यकारणभावका तादात्म्य है और वचनके उत्तरार्धमें अंशांशीका तादात्म्य बतलाया है. क्योंकि "**स य एषो अणिमा ऐतदात्म्यम् इदं सर्वं** ( इदं परिदृश्यमानं जगत् ) **तत् सत्यम्. स आत्मा. तत् त्वम् असि**"". अब यहां 'तत्' शब्दके लिङ्गका विमर्श करनेसे ही यह बात स्पष्ट हो जाती है कि 'तत्' शब्द आत्मवाची नहीं है, ऐतदात्म्यवाची है. "आत्मा त्वम् असि" नहीं है प्रत्युत "ऐतदात्म्यं त्वम् असि" है. जब "ऐतदात्म्यं त्वम् असि" है तब यहां अंशांशिका तादात्म्य कहा जा रहा है. थोड़ीसी विवेचना मैं यहां और करना चाहूंगा कि अंशांशिभाव और कार्यकारणभाव में वाल्लभ वेदान्त एक सूक्ष्म अन्तर करता है कि जहां ब्रह्ममेंसे व्युच्चरित अंशमे विशेष नाम या विशेष रूप का संयोजन किया गया हो वहां कार्यकारणभाव अभिप्रेत है और जहां विशेष नाम और विशेष रूप नहीं हों वहां केवल अंशता ही है. वहां अंशांशितादात्म्य है. तो चिदंशमें विशेष नाम-रूप प्रकट नहीं होते हैं. अतः केवल अंशांशिभाव है. और जड़जगत्में नाम-रूप दोनों प्रकट होते हैं. नामरूपोंसे योजित किया जाता है इस अर्थमें कार्यकारणभाव है. तो इस सन्दर्भमें "तत्त्वमसि"का अर्थ है : त्वमपि तदात्मको असि ब्रह्मात्मको असि. यह वाल्लभ वेदान्तका अभिप्रेत अर्थ है. यहां महाप्रभुका वाचनिक सन्दर्भ है : "**द्विविधा हि वेदान्ते सृष्टि... सा ( सृष्टि ) त्रिधा**".

जहां नाम-रूप है वहां कालमें उनका योजन है. कालमें योजन होनेसे अनित्यता है. परन्तु यहां न्यायमताभिप्रेत प्रागभावप्रतियोगितारूपा अनित्यता नहीं है न ध्वंसाभावप्रतियोगितारूपा अनित्यता है. नामरूपका सदंशमें योजन कालोपाधिसे किया गया है. काल भी भगवान् ही हैं. "**द्रव्यं कर्म च कालश्च स्वभावो जीवएव च वासुदेवात् परो ब्रह्मन् नच अन्यो अर्थो अस्ति तत्त्वत:**". यहां "तत्वतो अन्यो अर्थो नास्ति. तथाच रूपतो अनेके रूपा: सम्भवन्ति". तो कालकर्मस्वभावप्रकृतिपुरुष पञ्चविध सृष्ट्यौपयिक प्रभुके जो रूप प्रकट हुवे हैं उनके अन्तर्गत कालोपाधिक रूपोंमें प्राकृत सदंशको भगवान् नामरूपोंसे कालमें संयोजित करते हैं. अर्थात् कालप्रकटनपूर्वक नामरूपका सदंशमें संयोजन है. इस अर्थमें अनित्यता है. प्रागभावप्रतियोगिता या ध्वंसाभावप्रतियोगिता के रूपमें नामरूपका संयोजन नहीं है. भागवतके द्वितीयस्कन्धमें सृष्टिके प्रादुर्भावकी आज्ञा नारायणने जब ब्रह्माजीको दी तब सृष्टिको कैसे प्रकट किया जाय यह चिन्ता ब्रह्माजीको हुयी. तब सृष्टिके सारे नाम-रूपोंका नारायणने अपने स्वरूपमें ब्रह्माजीको दर्शन करवाया. और उसका दर्शन करके ब्रह्माजीने सृष्टिकी रचना की जैसे आजकल *ब्ल्यु प्रिन्ट्* बनाई जाती है और उसके आधारपर *कन्स्ट्रक्शन्* किया जाता है. ब्रह्माजीका सुन्दर वचन है कि सब मुझको भगवान् मानते हैं परन्तु भगवान् तो कोई ओर ही है. ऐसा बुद्धका भी वचन है. हमारे यहां तो ब्रह्माजी भी भगवान् है, यह बात ओर है. जैसे भगवान् भी भक्तपराधीनता प्रकट करते हैं : "**अहं भक्तपराधीनो ह्यस्वतन्त्रइव द्विज**" ऐसे ब्रह्माके रूपमें भगवान् अपने नारायणाधीन होनेकी कोई लीला दिखला रहे हैं. क्योंकि ब्रह्मा नारायणके अवतार हैं. यह कथा अन्य है मगर वहां सृष्टिमें जो नाम-रूप प्रकट हुवे हैं उन्हें नारायणके श्रीअङ्गमें ब्रह्माजीने साक्षात्कृत किया था. सो नाम-रूप भी पहलेसे ही स्थित हैं. सदंश सच्चिदानन्द ब्रह्ममेंसे व्युच्चरणन्यायेन प्रकट हुवा है. उसमें ब्रह्माजीने उन नाम-रूपोंका योजन किया है. यह योजन कालोपाधिसे किया गया है इस अर्थमें वहां कार्यकारणभाव है. इसी बातको महाप्रभु

कहते हैं : "**अनित्ये जननं नित्ये परिच्छिन्ने समागमः**". जीवात्मा नित्यपरिच्छिन्न है, अंशत्वात्. "**अंशो नानाव्यपदेशात्**". और भगवत्स्वरूप जहां भी प्रकट होता है उसकेलिये महाप्रभु कहते हैं : "**अण्वपि ब्रह्म व्यापकं भवति. कृष्णो यशोदाक्रोड़े स्थितोऽपि सकलजगदाधारो भवति**". वह विरुद्धधर्माश्रयताको निभा सकता है. हममें वह ऐश्वर्य तिरोहित किया गया है, सुषुप्त है. इसलिये हम अपने सामर्थ्यसे व्यापक नहीं हो सकते हैं. तो ब्रह्म जब भी अपना परिच्छिन्न स्वरूप लीलावतारद्वारा या भक्तजनदृश्य होकर प्रकट करता है तो वह परिच्छिन्नता अंशात्मिका नहीं होती है. वहां "**अण्वपि ब्रह्म व्यापकं भवति**"वाली विरुद्धधर्माश्रयता ही ब्रह्मकी प्रकट होती है. वहां प्राकट्य माना जाता है, समागमन नहीं माना जाता है. भगवान् न तो आते हैं और न जाते हैं. भगवान् स्वेच्छया कहीं प्रकट होते हैं, कभी भक्तिसे कभी ज्ञानसे कभी कर्मसे. जितने भी भगवद्विग्रह है, यहां तक कि भगवान्का जो अर्च्यरूप होता है वहां भी हम ऐसा नहीं मानते हैं कि प्राणप्रतिष्ठासे भगवान्का प्रतिमामें अन्तःप्रवेश होता है. हम तो यह मानते हैं कि यथाविधि पूजन शुरु कर दिया जाय तो वहां ब्रह्म प्रकट होता है अन्यथा अप्रकट रहता है. तो वहां प्राकट्य है उत्पत्ति नहीं है. प्रतिष्ठाविधिसे ब्रह्म न तो उत्पन्न होता है न तो आता है. क्योंकि "**व्यापकत्वाद् अजीवतः**" ऐसा महाप्रभुके ज्येष्ठात्मजका वचन है. ब्रह्म व्यापक है और जीवभावसे ग्रस्त नहीं है. इसलिये वह केवल प्रकट होता है या नहीं होता. बहुत पहलेकी बात है. मुझे किसी *आर्मी ऑफिसर*ने पूछा : "महाराज! तुम मूर्तिपूजा करते हो?" मैने कहा : "हां. करते हैं". तो वह बोला : "जब महम्मद ग़ज़नवीने सोमनाथके लिङ्गके तलवारसे टुकड़े किये तब तुम्हारा भगवान् कहां था?" तो मैने कहा : "तब वह महम्मद ग़ज़नवीकी तलवारमें जा बैठा होगा". व्यापकत्वाद् अजीवतः. त्रायते त्राति विश्वात्मा ह्रीयते हरतीश्वरः. वह वहां ज्योतिर्लिङ्गमें न बैठकर उसकी तलवारमें बैठ गया होगा! इसमें घबरानेकी बात क्या है? हमको इसमें भय नहीं

होता. वह सर्वव्यापी है. कहीं भी प्रकट हो सकता है.

अतएव वल्लभाचार्य कहते हैं : "**अखण्डाद्वैतभानेतु सर्वं ब्रह्मैव न अन्यथा ज्ञानाद् विकल्पबुद्धिस्तु बाध्यते न स्वरूपतः**". ब्रह्मात्म्यैक्यके ज्ञानसे विकल्पबुद्धिका बाध होता है विकल्पबुद्धिगोचर वस्तुका बाध नहीं होता है. जैसे सुवर्णग्राहकको कंकणकर्णाभरण आदि आभूषणोंकी विकल्पबुद्धि नहीं रह जाती है केवल सुवर्णग्राहिका बुद्धि ही रहती है. जबकि आभूषणग्राहिका बुद्धि विकल्पबुद्धि है. परन्तु जिसको सुवर्ण चाहिये उसकेलिये आभूषण बाधित हो जाते हों ऐसा वल्लभवेदान्त नहीं मानता है. यह बात जब समझमें आ जाय तब आविर्भाव-तिरोभाववाद सामने आता है.

"**तद्धेदं तर्हि अव्याकृतमेव आसीत् तद् नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियते**". आविर्भाव और तिरोभाव का मतलब है : किसी विशेष नाम-रूप-कर्मको प्रकट करना. सत्ताका ऐसा व्याकरण कि जो हमें नामात्मना, रूपात्मना और कर्मात्मना अनुभूत हो वह आविर्भाव है. सत्तामें किसी नामका प्रकट न होना, किसी रूपका प्रकट न होना या किसी कर्मका प्रकट न होना तिरोभाव है. उपनिषत्सन्दर्भ है : "**असौनामा अयम् इदंरूपम्**". इस सन्दर्भमें महाप्रभु श्रौती उत्प्रेक्षा कर रहे हैं : "**आविर्भाव-तिरोभावौ शक्ती वै मुरवैरिणः... सर्वाकारस्वरूपेण भविष्यामि सति या हरेः वीक्षा यथा यतो येन तथा प्रादुर्भवति अजः. मृदादि भगवद्रूपं घटाद्याकारसंयुतं मूलेच्छातः तथा तस्मिन् प्रादुर्भावो हरेः तदा. तिरोभावः तथैव स्याद् रूपान्तरविभेदतः**".

इस सारी कार्यकारणभावकी मीमांसाका निष्कर्ष वाल्लभ वेदान्त लीलार्थसृष्टिवादके रूपमें लेता है. "**सवै नैव रेमे. सा आत्मानं द्वेधा आपातयत. पतिश्च पत्नी च अभवताम्**". यह "पतिश्च पत्नी च अभवताम्" आनन्देन लीलया अभवत्. नतु पति-पत्निभाव उसमें प्राकृतसदृश

है. इसका निष्कर्ष है : ''लोकवत् लीला... सा लीला. 'कैवल्यं' मोक्षः''. लीलानुभूति ही मोक्ष है. लीलामें प्रकट विषयोंकी अनुभूति मोक्ष नहीं होती. प्रकट विषयोमें भगवल्लीलाकी अनुभूति मोक्ष ही है. बल्कि मोक्षादपि अधिक है, हम तो यहां तक मानते हैं. क्योंकि लीलानुभूति होगी तो भक्ति प्रकट होगी. अन्यथा वह प्रकट नहीं होगी. तब फिर भक्तिको उपासनार्थ कल्पित मानना पड़ेगा. हम भक्तिको उपासनार्थ कल्पित नहीं मान पाते हैं. आरोप नहीं मानते हैं. हमतो उसे लीलका अनुभाव मानते हैं. ब्रह्म लीला कर रहा है. वह अपने विभावानुभावसंचारिभावस्थायिभावसे कोई रस हमारे भीतर प्रकट कर रहा है उस रसकी अनुभूति यदि हमारे भीतर प्रकट होती है तो लीलाके अनुभावतया भक्ति हमारे भीतर प्रकट होती है. इस अर्थमें 'पुष्टिभक्ति'का मतलब परमात्माकी पुष्टि या कृपा की चाहना रखनेवाली भक्ति ऐसा नहीं है. परन्तु परमात्मा हमारे भीतर इस तरह प्रकट हो कि यह सारा जगत् हमें परमात्माकी लीलाके रूपमें दीखने लगे और तब जो भक्ति प्रकट होती है वह पुष्टिभक्ति है. पुष्ट्या जायमाना भक्तिः 'पुष्टिभक्तिः' नतु पुष्ट्यै क्रियमाणा भक्तिः पुष्टिभक्तिः. इस बातको खास लक्ष्यमें रखना चाहिये.

संक्षेपमें इस तरह वाल्लभ वेदान्ताभिमत कार्यकारणभाव और उसकी भगवद्भक्त्युपयोगिता का निरूपण जो श्रुत्यादि शास्त्रों तथा आचार्यवाणी में उपलब्ध होता है वह आपके समक्ष प्रस्तुत किया. धन्यवाद !

# Vāllabha Theory of Cause - and - Effect Relationship

Prof. Vashishtanarayan Jha

Be it the Nāsadīya - sūkta (RV.10.129) or the Hiraṇyagarbha - Sūkta (RV.10.121) or the Puruṣa - Sūkta (RV.10.90), all are the testimony of Indian enquiry into the source of this universe of our experience. Advancing this enquiry deeper and deeper through the Upaniṣadic period, Indian minds kept on theorizing, terminating into divergent philosophical frame-works. The quest remained one and the same but philosophical frame-works differed due to the difference in basic presuppositions. Experience of plurality could never be denied, although explanations differed. Broadly speaking the issue was whether we should accept 'one' as the starting point to explain the 'Many' or 'Many' to explain 'Many'. Given these presuppositions as 'One' and 'Many', there can be four possibilities :

(A) +'one' +'Many'
(B) -'one' +'Many'
(C) +'one' -'Many'
(D) -'one' -'Many'

'B' is the presupposition of the Nyāya VaisYAeṣika thought which claims that there is plurality right from the starting point. Hence, the entire universe is real.

'C' is the position of the idealists of the type of the Advaita Vadānta where 'One' is the ultimately real and the 'Many' is mere appearance and hence unreal.

'D' is the position of the idealists of the type of the Mādhyamika school of Buddhist thought, according to which every thing is devoid of it's nature (स्वभावशून्य)

'A' seems to be the position of Vāllabha Vedānta according to which there is 'One' (Kṛṣṇa) and there are 'Many' of our experience (Jagt) which have emerged from that 'One'. ''पुरुष एवेदं सर्वं ... यद् भूतं यच्च भव्यम्'' (ऋग्वेद १०।९०). ''Everying is nothing but that One Puruṣa, including what was in the past and what will come into being in future''.

In the background of such a presupposition we have to understand the cause-and-effect relationship in the system of Śuddhādvaita. It is to be born in mind that कार्यकारणभाव is a relationship subsisting between two relata.

Before we come back to this issue it is necessary to clarify the two components of this

relationship namely, कार्य and कारण. Can we understand कार्य independently of कारण or can we understand कारण independently of कार्य? Obviously, not. This is the reason that we have to consider them in pair. What could be a concept of a कार्य or effect? Common sense view will be: that which did not exist before and which comes into being subsequently is an effect. This common sense view is based on our experience when we see that a particular pot did not exist, but the potter brings it into existence. Hence, the pot will be designated as 'effect' and the factors involved in bringing the 'effect' into existence will be designated as कारण or cause. This view also explains the common experience that the potter sees the absence of that pot and, therefore, goes to collect the factors which will help the pot's coming into existence. To put it in simple language this is what a 'cause' means and this is what an 'effect' means.

But one can aslo look at the same phenomenon with a different angle. One can also say that an effect is the manifestation (आविर्भाव) of it's form and the process and factors responsible for this manifestation are the causes.

In Indian intellectual and analytic traditions these two approaches have engaged the philosophers for centuries. The theory in the first approach is traditionally

known as असत्कार्यवाद or आरम्भवाद and that in the second approach is called the सत्कार्यवाद. The first is held by the Nyāya VaisYAeṣika system of thought and the second is held by the Saṁkhya school of thought. The first theory presupposes the pre-absence (कारण) of an effect in it's cause whereas the second theory presupposes the presence of the effect in it's cause. The actions of the agent are meant for bringing into being the whole (Avayavin) out of it's parts in the first theory, whereas the efforts of the agent are viewed as facilitating the manifestation of the already existent whole from it's parts according to the second theory. Agent's actions are actions of creation in the first theory, Whereas those actions are viewed as the actions of unveiling or manifestation in the second theory.

These are the two notions of कार्य which have engaged the Indian Philosophers for centuries.

Considered more closely, the face cannot be denied that when the potter starts collecting materials and starts acting, there is no pot. In other words there is pre-absence of pot. The pot is not Siddha which can perform the act of holding a liquid substance. It is in the Sādhya stage and it is going to get it's Siddha stage when the potter will say "घटः उत्पन्नः". If we analyse this sentence it can be re-written as "घटः उत्पत्तिमान्" and which can be put as follows:

उत्पत्ति

|

घट

This implies that Ghaṭa has acquired a property called 'Utpatti' or 'कार्यता'.

In the second theory under the same circumstances the sentence will be "घटो अभिव्यक्त:" which can be re-written as "घटो अभिव्यक्तिमान्" which can be put as follows:

अभिव्यक्ति

|

घट

This implies that Ghaṭa has acquired a property called अभिंव्यक्ति or कार्यता.

The question now is whether Abhivyakti can be equated with Utpatti. The Satkāryavādins think that they cannot be equated because the term 'Abhivyakti' implies that the effect was already Siddha in it's cause and the potter's actions have simply helped the effect manifest, whereas the term Utpatti gives an impression that the effect was not Siddha and it becomes Siddha through the actions of the potter in the example given above.

Jayanta Bhatta, while refuting the सत्कार्यवाद in the 8[th] Āhnika of his Nyāyamañjarī, puts three alternatives to understand the term Abhivyakti. He asks: "Does the terms 'Abhivyakti' mean 1. कार्यात्मना अवस्थानम् ? or, 2. संस्थानविशेष or, 3. प्रतीतिः ?

By asking कार्यात्मना अवस्थानम् he is asking whether Ghaṭa is coming into being as Siddha, implying, thereby, that at the starting point it was not Siddha.

By asking संस्थानविशेषः, Jayanta wants to point out that Ghaṭa has appeared at the end with a structure implying, thereby, that such a structure was not present at the starting point.

And by asking whether 'Abhivyakti' means Pratīti, he wants to point out that the activities of the potter do not create knowledge, but do create an object namely, the pot, the knowledge of which can arise.

In his characteristic way, he says, no one finds knowledge rotating on the wheel of the potter!

Thus the difference lies in the notions of Utpatti and Abhivyakti. In Utpatti, the कार्य is Asiddha, whereas in Abhivyakti, the कार्य is assumed as Siddha.

The Ārambhavādins or the Utpatti - vādins quote

Gautama-nyāyasūtra in support of their argument. The sutra runs as follows: "बुद्धिसिद्धन्तु तद् असत्". 'The effect exists in conceptual form as Asat (i.e. Asiddha)'.

Here, the term 'Asat' has created a lot of problems and has provoked different schools to raise different questions.

The Satkāryavādins interpreted the terms 'Asat' as fictitious (alīka) and the Grammarians took this Sūtra in support of their theory of बौद्धार्थ (conceptual entity) independent of external correspondence. But the fact remains that for the Indian Logicians the terms 'Asat', here, stands for Asiddha. The potter acquires the knowledge or concept of Ghaṭa which is in an Asiddha form and which is brought into Siddha form through his efforts.

Jayanta says, therefore, that the above Sūtra should be interpreted as follows: "यद् असत् तत् क्रियते इति न एवं वचनव्यक्तिः अपितु यत् क्रियते तद् असत्". The Sūtra does not mean 'what is Asat is being created'. But it means "what is being created is Asat i.e. Asiddha yet". Thus, what is being created is not fictitious (Alīka).

In this way after having understood the concept of कार्यता let us now turn towards the concept of कारणता which is the describer of कार्यता.

Ghata is produced out of Mṛt-piṇḍa. In such a case we will say "मृत्पिण्डो घटस्य कारणम्" ( न्यायमञ्जरी ). This can be re-written as "मृत्पिण्डो घटस्य कारणतावान्" which can be put as follows:

कारणता
|
मृत्पिण्ड

What is this कारणता ?

Jayanta calls it योग्यतावच्छिन्नसहकारिसन्निधानम् "proximity or assemblage of all factors capable of producing the effect". This कारणता is taken as शक्ति by others. Jayanta has no objection if you use the term शक्ति to convey the same idea of assemblage of factors. Such a शक्ति in that case will be of two types: अवस्थिता( factors present in their own forms ) and आगन्तुकी ( occasioned ones like the content between the rotating wheel and the stick and so on ).

Here the discussion centres around the concept of Śakti. In one theory Śakti is an independent category of entity, while with the Naiyāyikas it is merely "the assemblance of necessary factors".

This conclusion is drawn from the following considerations: It is a public experience that to produce

a pot one goes to collect mud and not threads and to produce a cloth one goes to collect threads and not mud. Why? One answer is only mud has the capacity to produce pot and not the threads and similarly, only threads have the capacity to produce cloth and not the mud. Therefore, कारणता in mud and threads is nothing but a capability or Sakti to bring about a particular effect.

The other answer is only when a particular set of factors is present, the effect comes into being and in the absence of such a set the effect does not come into being. Therefore, कारणता is nothing more that a particular set of factors.

Now, if कार्य is already existent in कारण according to the Satkāryavādins, then the question arises: what is it's nature? Is it identical with the कारण? I do not think it is acceptable to them because one cannot accept that a कार्य is produce from कार्य. This implies that the notion of कारण has to be different from the notion of कार्य. Can the कारणता or योग्यता or शक्ति be equated with कार्य? I think, still the same problem of producing an effect from an effect continues. In Jayanta's words: "शक्तेः कार्यत्वे कार्यादिव कार्योत्पादो अङ्गीकृतः स्यात्. नच घटाद् घटः उत्पत्तुम् अर्हति" (न्यायमञ्जरी Part II p.400, Mysore Edn.)

Thus, the notion of 'cause' has to be kept as distinct

from the notion of 'effect'.

Now the next issue that emerges is that the property of कार्यता and कारणता are mutually conditioned properties because they are relational properties, which means one cannot be conceptualized independently of the other. These properties mutually describe each other. If कारणता is a Śakti then it should be present in both. Then why is it not so here? कारणता is in कारण only and कार्यता is in कार्य only!

Exactly this was the ground on which Dharmakīrti rejected the cause-and-effect relationship as a realty in his सम्बन्धपरीक्षा.

We all know that Navya-Nyāya provided a solution to this problem by saying that कारणता is in कारण by आधारतासम्बन्ध and in कार्य by निरूपकतासम्बन्ध and similarly कार्यता is in कार्य by आधारतासम्बन्ध and in कारण by निरूपकतासम्बन्ध. Hence, both कार्यता and कारणता become द्विष्ठ and hence can act as relations.

With this background in view let us now turn towards, the Vāllabha vedānta for कारणताविचार.

In the context of the definition of प्रमाण, the concept of कारण was taken for analysis by Puruṣottamacaraṇa. 'प्रमाण' stands for प्रमाकरण. Naturally, the question

arises: What is a कारण? The answer is given as "व्यापारवद् असाधारणं कारणं करणम्". This invites the discussion on the concept of the कारण. The definition provided for कारण is "आविर्भावकशक्त्याधारत्वम्" i.e. being the locus of the potentiality which causes manifestation (of the effect).

This effect lies in the cause from which it emerges (उपादानस्थं कार्यम्).

The potentiality, which causes the manifestation (आविर्भावकशक्तिः), means the potentiality which facilitates all sorts of behaviour with the effect including linguistic behaviors. Therefore, manifestation means "being fit to be the object of behaviour". Exactly opposite is the concept of disappearance (तिरोभाव) in which case one cannot behave with the effect.

This potentiality is, really speaking, the potentiality of Lord Kṛṣṇa, but since He Himself put it in different things they are said to have the potentiality to manifest; threads have the capacity to manifest 'cloth', mud has the potentiality to cause manifestation of 'pot' and so on. This is in perfect harmony with the basic presupposition of the Vallbha Philosophy of 'One' becoming 'Many' ("एकांशेन स्थितो जगत्" भगवद्गीता)

Thus, in the System of Śuddhādvaita the effect

is a particular manifestation of the Same 'One' ( Brahma ).

"यस्य च यतः व्यवहारयोग्यत्वं तत् तस्य कार्यम्". The question of कार्य and KaYCraṇa arises only in the contest of व्यवहार. Therefore, कारण is also explained as follows: "व्यवहारे यत्र यदाविर्भाविकाशक्तिः तत् तस्य कारणम्".

The definition of कारण as advanced by the Naiyāyikas is rejected because it involves interdependency and circularity. The clause Pūrvavṛtti is the definition "अनन्यथासिद्धनियतपूर्ववृत्तिः कारणम्" requires the notion of effect and the clause 'अनन्यथासिद्ध' requires the notion of cause itself and hence the above defects.

The Vāllabha system requires only two types of cause: a. समवायिकारण and b. निमित्तकारण.

A. समवायिकारणis also a particular state of the same source i.e. Kṛṣṇa. Puruṣottama says: "भगवान् अविकृतएव जगतः एकांशेन समवायी". An उपादानकारणis nothing but a particular form of that समवायिकारण. उपादानन्तु समवायिनएव अवस्थाविशेषः.

B. All other factors are included in the निमित्तकारण. What is considered to be an असमवायिकारणis included in the निमित्तकारण - category.

The Naiyāyikas accept a permanent relationship between a समवायिकारण and the effect. In place of this

the Vallabha-sampradāya accepts the relationship called 'Tādātmya' which is defined as an identity which can tolerate difference ( भेदसहिष्णुः-अभेदः ). Of course, Puruṣottama says, even if Vāllabha system accepts Samavāya as a permanent relationship, it will not disturb the rationale of the system because even at the time of deluge ( Pralaya ) the effects will remain since they are permanent and there will continue to be two relata i.e. the कार्य and the समवायिकारण, and so a नित्यसम्बन्धः between them can be accepted without causing any harm to the system. In his words :

> "सत्कार्यवादे कार्यस्य प्रलयेऽपि सत्त्वेन सम्बन्धिद्वयसत्त्वात् च नित्यसम्बन्धरूपस्य समवायस्य अतिरिक्तत्वानङ्गीकारेऽपि अदोषः".
>
> ( प्रस्थानरत्नाकर पृ.४२ ).

From all this it can be seen that the entire edifice of Vāllabha Philŏsophy accordance with the basic philosophical presuppositions, with which the system started. They need to see, therefore, that everything comes under those presuppositions on one hand and our normal experience of cause and effect relationship is also explained.

While drawing presuppositions the Philosophers have also taken into account the comprehensiveness of these presuppositions in the sense that the cultural beliefs

and scriptures also do not come in conflict with those presuppositions.

Thus, the concept of effect in the Satkāryavāda of Vallabha is different and hence the concept of cause is also different and hence the concept of cause-and-effect relationship is obviously distinct.

Puruṣottama accepts two kinds of कारणता in कारण. One कारणता is in the collection of factors responsible to manifest the effect which he calls the सामग्रीकारणता and the other the प्रत्येककारणता which establishes one-is-to-one relationship between a cause and effect.

We all know that the theory of सामग्रीकारणता is the contribution of the Kāśmīrī logician of the 9th Century A.D., Jayantabhatta.

If this कारणता has to be a relationship between कारण and कार्य, it has to be द्विष्ठ and thus in कारण it will remain by आश्रयतासम्बन्धः and in the कार्य it will remain by the निरूपकतासम्बन्धः. Hence, there is no problem in accepting कारणता as a relationship.

Thus, the nature of a cause-and-effect relationship according to the शुद्धाद्वैत ब्रह्मवाद, needs to be understood in terms of it's basic philosophical presuppositions. In this system not only the 'One' is true but also the

'Many' are true, since the 'Many' have emerged from that 'One'. The 'One' is permanent and hence all that emerge from that are also permanent. If they are permanent then naturally, there is no place for part-and-whole relationship (अवयवावयवीभावसम्बन्ध:). In order to accommodate these presuppositions, therefore, all the concepts, related to the कार्य-कारणभाव, have been defined accordingly as discussed above. Unless these presuppositions are challenged, the Vallabha theory of cause-and-effect relationship is quite consistent with their basic philosophical presuppositions.

## हिन्दीसंक्षेप

प्रो. वशिष्ठनारायण झा

अनुभूयमान जगत् जो कि विविधतापूर्ण है और अनेक है. यहां प्रश्न उठता है कि उसका उत्स क्या होगा? उसका *सॉर्स्* क्या हो सकता है? एक प्राग्धारणा ऐसी है कि कुछ एक था जो अनेक हो गया है. दूसरी धारण है : प्रारम्भसे ही अनेकता है. जैसे सांख्य हैं—नैयायिक हैं. तीसरी धारणा ऐसी है कि एक ही सत्य है और अनेकताकी प्रतीति असत्य है. यह अद्वैतवेदान्तकी परिकल्पना है. और माध्यमिक कहते हैं कि न एक सत्य है न अनेक सत्य है. सब स्वभावशून्य है. मुझे लगता है कि वाल्लभदर्शन पहली धारणाको मान्य करता है.

वल्लभदर्शनके अनुसार एक ही तत्त्व अनेकमें परिवर्तित हो जाता है. अर्थात् अनेक उस एकमें ही समाविष्ट है. जब वो चाहता है

तब वो अपने आपको अनेकमें प्रकट कर लेता है. इसे वे 'लीला' कहते हैं. जो प्रकट होता है वह भी सब ब्रह्म ही होता है. लेकिन वहां अंश-अंशी भाव है. हम उसे माया-मिथ्या नहीं कह सकते हैं. या उसे प्रतीतिमात्र या स्वभावशून्य नहीं कह सकते हैं. क्योंकि कार्य भी सत् है. यदि यही अवधारणा है तो मुझे लगता है कि वल्लभवेदान्तने सभी उपनिषद् और भागवतादि अन्य शास्त्र हैं उनमें जो एकवाक्यता लानेका सफल प्रयास किया है. मेरा कहना है कि यदि आप उस प्राग्धारणाको *चेलेञ्ज्* करें, उसपर आपत्ति उठायें तो ही आपको उसमें *इन्कन्सिस्टेन्सी* दिखलाई देगी. पर यदि आप इस प्राग्धारणाको ऐसेकी ऐसे रहने देते हैं तो कार्य-कारणभावके इनके सिद्धान्तको कोई आंच नहीं आ सकती है या फिर हम उनको समझ ही नहीं पाये हैं यह मेरे कहनेका तात्पर्य था.

# चर्चा

## Vallabha Theory of Cause and Effect Relationship

प्रो. वशिष्ठनारायण झा

वी. एन्. झा : Puruṣottama says, even if Vāllabha system accepts Samavāya as a permanent relationship, it will not disturb the rationale of the system because even at the time of deluge (Pralaya) the effects will remain since they are permanent and there will continue to be two relata i.e. the कार्य and the समवायिकारण, and so a नित्यसम्बन्धः between them can be accepted without causing any harm to the system. On this point I will request Ācāryacaraṇa to little elaborate. That even at the time of Mahāpralaya Kārya continues to exist.

गो. श्या. म. : What happens there that Nāma-rūpa is disbudded or disjoined from Sat-part and Sat is deprived from Nāma-rūpa. So, Sat become Avyakta and Nāma-rūpa become merely Cidātmaka. They are not connected with each other. Creation ascribes a particular Nāma and a particular Rūpa to a particular Sad-aṁśa. That is creation. What is delusion?

(हिन्दीभाषामें प्रश्नोत्तर करनेका कहने पर) आपके प्रश्नका आशय यह था कि प्रलयमें भी कार्य कैसे रह जाता है. मुझे यह अपेक्षा थी कि यह प्रश्न उठेगा. इसीलिये मैनें अपने वक्तव्यमें ब्रह्माजीवाली बात कही थी. ब्रह्माजीको नारायणने अपने स्वरूपमें सारे नाम-रूपोंका निदर्शन कराया था परन्तु वह किसी सदंशविशेषसे जुड़ा हुवा नहीं था. ब्रह्मके शरीरान्तःपाति था. और जब किसी सदंशविशेषसे जोड़ा जाता है तब वह कार्यात्मना आविर्भूत होता है और सदंशसे उसे पृथक् किया जाता है, परमात्मके स्वरूपमें ही अवस्थित होता है, अंशीमें अवस्थित हो जाता है ...

**वी. एन्. झा :** तो क्या यह समझें कि जो एक है उसीमें अनेक समाहित होता है ?

**गो. श्या. म. :** समाहित हो जाता है. "**मधुनि लिल्युरशेषसरसाः**". भागवतमें इसका बहुत सुन्दर वर्णन है. सारे पुष्पोंके रस मधुमें जाकर अपना तारतम्य खो देते हैं. जैसे नदी सागरमें लीन हो जाती है तब भी पानी तो रहता ही है, नदीका पानी रह नहीं जाता है ऐसी बात नहीं है, मगर सागरमें उसको 'गङ्गा' या 'यमुना' या 'नर्मदा' की तरह पहचानना मुश्किल हो जाता है.

**रा. ताताचार्य :** एतेषाम् आशयः, प्रलयकालेऽपि कार्यं यथा मृदि घटः पूर्वमेव विद्यमानः आविर्भवति, कारणव्यापारेण, तद्वत् प्रलयकालेऽपि जगद्रूपेण कार्यं तिष्ठति ? परन्तु नाम-रूपाभ्यां तत्र व्याकरणं नास्ति.

**गो. श्या. म. :** स सर्वनामा सच सर्वरूपो यथा भागवते उच्यते "**स सर्वनामा सच विश्वरूपः**" (भाग.पुरा.६।४।२८) यदा अंशी सर्वाणि नामानि सर्वाणि रूपाणि बिभर्ति तदा कार्यकारणभावस्य पार्थक्यं न भवति. यदा सदाद्यंशाः तत्तन्नामवन्तो भवन्ति,

**''सर्वाणि रूपाणि विचित्य धीरः नामानि कृत्वाऽभिवदन् यदास्ते''** इति श्रुतेः तदा कार्यकारणभावो प्रकटीभवति.

वी. एन्. झा : स्वयं पुरुषोत्तमचरण प्रस्थानरत्नाकरमें लिखते हैं **''प्रलयकालेऽपि सम्बन्धिद्वयसत्त्वात्''** इसलिये मैं आपसे पूछ रहा हुं. अभिव्यक्तरूपेण तयोः व्यवहारयोग्यत्वं नास्ति परन्तु वर्तेतेएव.

गो. श्या. म. : 'पत्रावलम्बन' ग्रन्थकी प्रारम्भिक कारिकामें महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यने इसका स्पष्टीकरण किया है **''ब्रह्मवादे निरुक्तिस्तुं न वक्तव्यैव कुत्रचिद् वस्तुतो ब्रह्म सर्वं हि व्यवहारस्तु लोकतः''**. 'लोकतो' नाम मिथ्या न... किन्तु ब्रह्मकी सत्यसङ्कल्प-सर्वभवनसामर्थ्यसे प्रकट हुवा लोकव्यवहार 'लोकतः' द्वारा अभिप्रेत है.

एस्.आर्.भट्ट : मुझे दो बातें कहनी हैं. एक तो यद्यपि अवान्तर बात है, बौद्धदर्शनके सन्दर्भमें. मैं बौद्धदर्शनकी आपकी व्याख्यासे सम्मत नहीं हुं. आपने अधूरी बात कही है. वहां केवल स्वभावशून्यताकी ही चर्चा नहीं है. बौद्धदर्शन तो यह कहता है कि सभी वस्तुएं प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं. कारणके होनेपर कार्य होता है. कारणके न होनेपर कार्य नहीं होता है. अतः सभी वस्तुएं परभावको लिये हुवे हैं, स्वभाववाली नहीं हैं. लेकिन स्वभावशून्यताको आप भावशून्यता मत मानिए. हम लोग जो भ्रान्ति कर रहे हैं, वह भ्रान्ति हमारे पूर्वाचार्योंने भी की है. उन्होंने स्वभावशून्यताको भावशून्यता मान लिया. और फिर कह दिया कि माध्यमिक शून्यवादी दर्शन है. वस्तुतः माध्यमिक भावशून्यताकी चर्चा नहीं करते हैं. नागार्जुनने यह कहा है कि दो प्रकारकी शून्यताकी हम बात करते हैं. एक तो स्वभावशून्यताकी. जागतिक पदार्थ स्वभावशून्य हैं. लेकिन जो तत्त्व है वह प्रपञ्चशून्य है. मेरी आप सबं विद्वानोंसे प्रार्थना है कि हमको बौद्ध दर्शनके प्रति

यह भावना नहीं रखनी चाहिये जो पहले रखी गई थी.

**बी.आर्.शुक्ल** : यहां भावनाकी कोई बात नहीं है. कार्यकारणका सिद्धान्त किस रूपमें बौद्धोंने कहा है उसका ये प्रतिपादन कर रहे हैं.

**एस्.आर्.भट्ट** : उसका तो उन्होंने प्रतीत्यसमुत्पाद माना है.

**वी. एन्. झा** : प्रतीत्यसमुत्पादका अर्थ ही है स्वभावशून्यता. माध्यमिककारिकामें स्पष्ट लिखा हुवा है.

( कोलाहलः )

**एस्.आर्.भट्ट** : आपने आलेखमें जो *माइनस् वन्* — *माइनस् मेनी* के रूपमें शून्यवादकी व्याख्या की है वह कदापि नहीं हो सकती है. क्योंकि वहांपर भी *वन्* है और *मेनी* है.

**वी. एन्. झा** : वहां *वन्* क्या है?

**एस्.आर्.भट्ट** : सङ्घात. कारणसङ्घात. उससे कार्यरूपी जगत् उत्पन्न होता है जिसमें अनेक पदार्थ होते हैं. इसलिये वहां *मेनी* भी है.

**गो. श्या. म.** : मुझे एक कारिकाका स्मरण हो रहा है "**सर्वदृष्टिप्रहाणार्थं शून्यतां हि बभाषिरे, येषान्तु शून्यतादृष्टिः असाध्यान् तान् बभाषिरे**". बौद्धमतमें खास करके शून्यवादी बौद्ध मतमें तो दृष्टिप्रहाण ही शून्यता है. सद्दृष्टिप्रहाण असद्दृष्टिप्रहाण सदसद्दृष्टिप्रहाण, सदसद्विलक्षणदृष्टिप्रहाण. जैसे निर्विकल्पक समाधिकी स्थिति है वैसी है. निर्विकल्पकसमाधिकी स्थितिको वह व्यवहारमें कहना चाहते हैं. अन्तर यह है. निर्विकल्पक समाधिकी स्थिति योगमें चित्तवृत्तिके निरोधसे प्राप्त होती है. मेरी ऐसी समझ है.

**बी.आर्.शुक्ल** : नहीं वो व्यवहारमें नहीं कहना चाहते हैं. "**द्वे सत्त्ये समुपाश्रित्य बुद्धानां धर्मदेशना, लोके संवृतिसत्यञ्च सत्यञ्च परमार्थतः**".

गो. श्या. म. : पर दृष्टिप्रहाणकेलिये वे ऐसा कहते हैं कि ''यः प्रतीत्यसमुत्पादः शून्यतां तां प्रचक्ष्महे.'' ''या शून्यता सैव प्रतीत्यसमुत्पादवादः. यः प्रतीत्यसमुत्पादः सैव शून्यता''. ''न रूपाद्यभावाद् रूपं शून्यमिति ब्रूमः किन्तु रूपमेव शून्यं शून्यतैव रूपम्''. ऐसा कहते हैं. इस सबका तात्पर्य उनका यह है कि दृष्टिप्रहाण करो. सोचो ही मत कि क्या है. क्योंकि सोचनेसे कुछ स्वभाव सिद्ध होगा. यदि सोचेंगे ही नहीं तो स्वभाव ही सिद्ध नहीं होगा. यह मेरी समझ है.

रा. ध. द्विवेदी : भट्टसाहबका कहना यह है कि *माइनस् वन्* से *मायनस् मेनी* की जो बात कही है वह ठीक नहीं है.

वी. एन्. झा : नहीं. *मायनस् वन्* से *मायनस् मेनी* नहीं है. मेरा कहना यह है कि न तो *वन्* है और न *मेनी* है.

**( ध्वनिमुद्रणदोषाद् इह कश्चन अंशः श्रवणानर्हो जातः )**

पा. ना. द्विवेदी : एका जिज्ञासा वर्तते. सत्कार्यवादे कारणे कार्यम् उत्पत्तेः प्राग् अस्ति. तर्हि केन रूपेण कार्यं कार्ये अस्ति? किं कारणात्मना यद्वा स्वेन रूपेण? तद्वदेव वाल्लभमते कारणात्मना अस्ति वा कार्यरूपेण अस्ति वा.

बी.आर्.शुक्ल : घटः कारणदशायां मृत्तिकादशायां न भासते. न आविर्भवति. अव्यक्तरूपेण तिष्ठति.

( कोलाहलः )

च. शे. शुक्ल : यह प्रश्न हंसीमें उडाने लायक नहीं है. प्रश्न यह है कि यदि घट घटरूपसे है तो वह भासमान होना चाहिये. भासमान नहीं है पर है, यह तो विरुद्ध बात है. यह इनका प्रश्न है.

पा. ना. द्विवेदी : सांख्य कहता है कि कार्य अपनी उत्पत्तिसे पूर्व कारणात्मना था. कार्यकी अव्यक्तावस्था कारण है. तो कार्य उत्पत्तिके पहले...

वी. एन्. झा : अव्यक्तावस्था मतलब प्रतीति-अविषय?

**पा. ना. द्विवेदी :** ऐसे भी कह सकते हैं. और कार्यकी सत्ता नहीं रहती है, कारणरूपसे सत्ता रहती है. सभी कार्यकी अव्यक्तावस्था प्रधान है. तो वाल्लभमतसे सांख्यका पार्थक्य समझना है कि यदि वाल्लभमतमें सत्कार्यवाद है ...

**वी. एन्. झा :** भागवतशास्त्रमें तो कहा है कि प्रलयमें भी कार्य रहता है.

**पा. ना. द्विवेदी :** इसीलिये तो पूछा जा रहा है. प्रलयमें रहता है तब यदि कार्यात्मना रहता है ऐसा कहोगे तब उत्पत्ति किसकी होगी? सभी कार्योंके उपादान और निमित्त कारण भगवान् ही हैं. वो प्रलयावस्थामें भी हैं और उत्पत्तिके पहले भी हैं. अब यदि यह कहें कि भगवद्रूपेण वर्तते तब तो ठीक है. लेकिन यदि घट-पटादिरूपेण वर्तते ऐसा कहते हैं तब जैसे एक विद्वान्ने कहा कि है पर भासित नहीं होता है, तिरोहित है, स्वेन रूपेण नहीं है. कारणात्मना तिरोहित तो उसको कह नहीं सकते हैं ...

**वी. एन्. झा :** यहां तक कहा गया कि सृष्टिपूर्व भी ब्रह्माको सृष्टिके घट-पटादि पदार्थ दिखलाये गये.

**पा. ना. द्विवेदी :** ... इसलिये हमारी समझमें आता है कि स्वेन रूपेण ही, घटादिरूपेण ही, अनभिव्यक्त हो कर, तिरोहित हो करके भगवान्में कार्य रहता है. और चूंकि वाल्लभ मतमें सभी पदार्थ सर्वरूप हैं अतः घटादिरूप भी भगवद्रूप ही हैं उसमें कोई विवाद नहीं है. और ऐसा प्रश्न हो कि घटमें पट है कि नहीं पटमें घट है कि नहीं तो जब सर्व पदार्थ ब्रह्मरूप है तो कहा जायगा कि है, किन्तु अनभिव्यक्त है. अतः यह कहनेमें कोई हानि नहीं है कि स्वेन रूपेण कार्य अपने कारणमें स्थित है. किन्तु सूक्ष्मरूपेण है. कारणात्मना कहोगे तो सांख्यमतप्रवेश होगा.

**च. शे. शुक्ल :** ऐसा आप नहीं कह सकते हैं. क्योंकि तिरोहित तो

नाशावस्था है.

**पा. ना. द्विवेदी :** तिरोधान नाश नहीं है व्यवहारकी अयोग्यता है.

**गो. श्या. म. :** '' 'जनि' प्रादुर्भावे — 'नश्' अदर्शने''. परन्तु इसमें लक्ष्यमें लेनेकी एक बात है कि ...

**रा. ताताचार्य :** भवताम् अभिप्रायः एवं स्याद् यत् कार्यम् इदानीं स्वेन रूपेण दृश्यते स्वेनैव रूपेण पूर्वमपि अस्ति. तस्य इदानीं प्रतीतिः भवति. तदुपरि शुक्लमहोदयैः पृष्टम् यद् अनेनैव रूपेण यदि मृदि घटो वर्तते तर्हि कुतो न भासते? इति प्रश्नः कृतः. तत्र वदामः. इदानीं दण्डचक्रादिकारणकलापो वर्तते किल! एतादृग्कारणकलापसन्निधाने तस्य भानं भवति. पूर्वन्तु एतादृग्. कारणकलापसन्निधानं नासीत्. अतो न भासते. अतो घटोत्पत्तेः या सामग्री भवद्भिः उच्यते सैव विद्यमानस्य घटस्य प्रतीतेः सामग्री इति एतेषाम् अभिप्रायः.

**पा. ना. द्विवेदी :** कारणसामग्री नास्ति इति न वक्तुं शक्यते. कारणं सर्वत्र भगवान्. भगवानेव कारणम्.

**गो. श्या. म. :** प्रस्थानरत्नाकरमें ही जहां प्रमेयप्रकरण आया है उसका विभाग ग्रन्थकारने स्वरूपकोटि, कारणकोटि और कार्यकोटि ऐसे त्रिधा किया है. स्वरूपकोटिमें कारण-कार्य दोनों ही समाविष्ट रहते हैं. और कारण और कार्य सृष्टिमें प्रकट रहते हैं. जब प्रभुमें सिसृक्षा प्रकट होती है तब कारण भी प्रकट होता है कार्य भी प्रकट होता है. और स्वरूपमें सब ''**मधुनि लिल्युः अशेषरसाः**''. यह भागवतका सिद्धान्त है. सारे पुष्पोंके रस शहदमें एकरस होकर रहते हैं. वैसे पुष्पोमें वे भिन्न-भिन्न हैं. ऐसे भगवान्की स्वरूपकोटिमें कार्यकोटि-कारणकोटि, ज्ञानकोटि-अज्ञानकोटि, साधारकोटि-निराधारकोटि, जड़कोटि-जीवकोटि स्वरूपमें सब ''मधुनि लिल्युः अशेषरसाः'' होते हैं.

**पा. ना. द्विवेदी :** भगवानेव कारणं कार्यञ्चैव.

पूर्ववर्ती और उत्तरवर्ती क्षणके सापेक्ष ही वर्तमान कहलाता है. उसी प्रकार भूत और वर्तमान रूपी पूर्ववर्ती क्षणोंकी अपेक्षासे कोई धर्म 'अनागत'; तथा वर्तमान और भविष्य रूपी उत्तरवर्ती क्षणोंकी अपेक्षासे कोई क्षण 'अतीत' कहा जाता है". उदाहरणकेलिए — जिस प्रकार विभिन्न अपेक्षाओंसे एक ही स्त्री माता, पुत्री एवं बहिन आदि कही जाती है, उसी प्रकार संस्कृत धर्म भी अपेक्षावशात् अतीत, वर्तमान और अनागत संज्ञासे अभिहित होते हैं.

उपर्युक्त चारों प्रकारके सिद्धान्तोंका प्रतिपादन यद्यपि वैभाषिक आचार्योंने ही किया है तथापि वसुबन्धुके अनुसार इनमें भदन्त वसुमित्रका अवस्थान्यथावाद ही वैभाषिकोंका सर्वसम्मत सिद्धान्त है. भदन्त धर्मत्रातका मत साङ्ख्ययोंके अनुरूप है, जबकि भदन्त घोषक और बुद्धदेवके मतोंमें एक ही समयमें तीनों कालोंका लक्षण सम्प्लवित हो जानेके कारण अध्वसंकर और युगपद् अध्वके दोषसे ग्रसित है. वसुमित्र चूंकि क्रियाके द्वारा कालकी व्यवस्था करते हैं, इसलिए अवस्थान्यथावाद ही सुन्दरतम सिद्धान्त है. ये चारों सिद्धान्त मूलतः धर्मोंकी स्वभावगत नित्यता और लक्षणगत अनित्यतापर आधारित हैं, इसलिए इनपर साङ्ख्यवादियोंकी परिणामी नित्यताका प्रभाव स्पष्ट रूपसे विदित होता है. शेरवात्सकिका कहना है कि वैभाषिकोंका प्रत्येक धर्म साङ्ख्यवादियोंके प्रधानकी भूमिकामें क्रियाशील प्रतीत होते हैं. ध्यातव्य है कि साङ्ख्यशास्त्र एवं योगसूत्रों में धर्म, लक्षण और अवस्था परिणामकी जैसी व्याख्या की गई है, वह शब्दप्रयोग एवं प्रयुक्तदृष्टान्तों की दृष्टिसे वैभाषिक मतके समान है, फिरभी दोनोंका भेद भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं. साङ्ख्यवादी प्रकृतिमें धर्मपरिणाम, धर्मका लक्षणपरिणाम और लक्षणोंको अवस्थापरिणामके माध्यमसे व्याख्यायित करते हैं, जबकि वैभाषिक संस्कृत धर्मोके परिणामको भाव, लक्षण, अवस्था इत्यादिमें से किसी एकको ही स्वीकार करते हैं. साङ्ख्यदर्शनमें त्रिविध परिणाम क्रमशः घटित होते हैं, जबकि वैभाषिकोंकी

परिणाम सम्बन्धी अवधारणाके ये एक-एक विकल्प हैं. कारणताकी दृष्टिसे साङ्ख्यवादी सत्कार्यवादका प्रबल समर्थन करते हैं, जबकि वैभाषिक परिणामवादी होते हुए भी असत्कार्यवादी ही बने रहते हैं. जहां तक परिवर्तनकी व्याख्याका प्रश्न है, तो दोनों ही भेदाभेदवादका ही अनुसरण करते हैं. वैभाषिक भेदाभेदवादको आगमसम्मत बताते हैं[६], जबकि सौत्रान्तिक विशुद्ध यौक्तिक आधारपर भेदाभेदवादका प्रबल विरोध करते हैं. इनके बीचका वाद-प्रतिवाद ऐतिहासिक है, जिसने बौद्ध चिन्तनके भावी विकासको बहुत प्रभावित किया है, तथा इसके परिणामस्वरूप ''**सर्व अनित्यम्**'' की अवधारणा अपने तार्किक निष्कर्षको प्राप्त किया है.

''**एकमेवाद्वितीयं**'' वेदान्त दर्शनोंका आधारभूत सिद्धान्त है. उनके बीचका पारस्परिक अन्तर मुख्यरूपसे एकत्वकी प्रकृति एवं प्रतीत होनेवाले भेदसे उसके सम्बन्धको लेकर है. प्रश्न उठता है कि प्रतीत होनेवाला भेद ब्रह्मात्मक है अथवा किसी अवान्तर हेतुके द्वारा भी इसकी सुसङ्गत व्याख्या हो सकती है? इसी मूलभूत प्रश्नके सन्दर्भमें कारणताकी विभिन्न व्याख्याएं सामने आती हैं और पूरा वेदान्त दर्शन शाङ्कर और शाङ्करेतर नामक दो भागोंमें विभक्त हो जाता है. शाङ्कर वेदानमें भेदकेलिए कोई स्थान नहीं, क्योंकि समस्त भेदप्रपञ्च मायिक हैं. इसके विपरीत शाङ्करेतर वेदान्त दर्शनोंमें भेदकी ब्रह्ममूलक व्याख्या करते हुए एकत्वकी छायामें ही भेदको सुरक्षित रखनेका प्रयास किया गया है. यही कारण है कि शङ्करके मायावादके विरुद्ध तीखी प्रतिक्रिया शाङ्करेतर वेदान्त दर्शनोंकी एक सामान्य विशेषता बन जाती है. इसके परिणाम रूप शङ्कराचार्यसे वल्लभाचार्य पर्यन्त वेदान्त दर्शनोंकी एतद्विषयक जो यथास्थिति है, से निम्नाङ्कित रूपमें रेखाङ्कित किया जा सकता है[७]:

(१)एकमेवाद्वितीयं + नेह नानास्ति किञ्चन= शाङ्करवेदान्त,

पारमार्थिक अद्वैत + मायिक द्वैत = केवलाद्वैत

(२)एकमेवाद्वितीयं + यः सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन् = रामानुजवेदान्त

विशिष्ट अद्वैत + विशेषणविशेष्य-द्वैत = विशिष्टाद्वैत

(३)एकमेवाद्वितीयं + ज्ञाज्ञौ द्वाजावीशानीशौ= माध्ववेदान्त

औपचारिक अद्वैत + पारमार्थिक द्वैत = केवलद्वैत

(४)एकमेवाद्वितीयं + तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेय = वाल्लभवेदान्त

स्वाभाविक अद्वैत + ( में ) ऐच्छिक द्वैत = शुद्धाद्वैत

यदि वेदान्त दर्शनके पूर्वोक्त चारों प्रस्थानोंपर गम्भीरतासे विचार किया जाय तो कहा जा सकता है कि शुद्धाद्वैतका विकास केवलाद्वैतके प्रति असन्तोष एवं आलोचनके फलस्वरूप हुआ है. यद्यपि वेदान्त दर्शनके शाङ्करेतर सभी सम्प्रदाय येन-केन प्रकारसे शङ्करकी प्रतिक्रियामें ही उत्पन्न हुए हैं, लेकिन वल्लभाचार्यका शुद्धाद्वैत अपने प्रतिक्रियात्मक विकासमें कुछ विशिष्ट ही है. इसकी विशिष्टता श्रुतियोंकी यथास्थितिको स्वीकार करनेमें निहित है. वल्लभाचार्यको अब्रह्मात्मिकी कारणताके बदले श्रुतिसम्मत ब्रह्मात्मिकी कारणता ही अभीष्ट है. अब्रह्मात्मिकी कारणताके अन्तर्गत प्रकृति, परमाणु, ईश्वर, माया, अदृष्ट इत्यादि सभी मतवादोंको सम्मिलित किया जा सकता है, लेकिन वाल्लभ सम्प्रदायमें मायावादको ही प्रधानमल्ल रूपमें स्वीकार किया गया है. इनकी समीक्षामें केवलाद्वैती मायावादी होनेके कारण ब्रह्मात्मिकी कारणताका समुचित विधान नहीं करते हैं. परस्पर विरोधी श्रुतियोंमें एकवाक्यता लानेका प्रयास, तर्कका अनधिकारप्रवेश एवं श्रुतियोंपर अपने पूर्वाग्रहोंको आरोपित करना केवलाद्वैतियोंके महान् दोष हैं. उनसे इन सभी दोषोंका मूल मायावादके आयातित सिद्धान्तका पोषण है. मायाको ब्रह्मकी शक्ति अथवा ब्रह्मसे पृथग्भूत कुछ अन्यके रूपमें ही स्वीकार किया जा सकता है. यदि मायाको ब्रह्मकी शक्तिके रूपमें स्वीकार किया जाय तो ब्रह्म निर्विशेष नहीं रह जाता. यदि ब्रह्म निर्विशेष नहीं सविशेष है तो शाङ्कर वेदान्तका शाङ्करेतर वेदान्तसे उग्र भेद ही समाप्त हो

जाता है. यदि माया ब्रह्मसे पृथग्भूत कुछ अन्य है तो इसके दो विकल्प सामने आते हैं. माया या तो मिथ्यात्वकी जनिका स्वयं मिथ्या है अथवा भेदकी उत्पादिका स्वयं एक प्रकृतिकी तरह सक्रिय सिद्धान्त है. इन दोनों ही स्थितियोंमें मायावाद क्रमशः प्रच्छन्न बौद्ध अथवा प्रच्छन्न साङ्ख्यय सिद्धान्त[८] हो जाता है. वल्लभाचार्यकी दृष्टिमें माया ब्रह्मकी अन्तर्निहित शक्ति है. इसीके चलते सर्वभवनसमर्थ 'ब्रह्म' अपनेको विकृत किये बिना सकलद्वैतमें अपनेको अभिव्यक्त करता है.

इस प्रकार वाल्लभ सम्प्रदाय 'प्रधानमल्ल-निबर्हणन्याय' से मायावादका खण्डन करत हुए ब्रह्मात्मिकी कारणताके समुचित विधानका मार्ग प्रशस्त करते हैं. इनके शुद्धाद्वैतका तात्पर्य ब्रह्मके अतिरिक्त किसी अन्य तत्त्वको जगत्की उत्पत्ति, स्थिति एवं प्रलयकी व्याख्याकेलिए माध्यम नहीं बनाना है[९]. इसे ब्रह्मकी 'अभिन्ननिमित्तोपादानता' भी कह सकते हैं. अन्य वेदान्ती अपनी-अपनी व्याख्या पद्धतिमें ब्रह्मकी उपादानकारणता तो स्वीकार करते हैं, लेकिन उनके मतमें वस्तुतः ब्रह्म किसी अन्यकी अवान्तर अपेक्षाके बिना उपादान कारण नहीं बन सकता. एतदर्थ उन्हें विवर्तोपादान, प्रकारोपादान, धर्मोपादान आदिकी सङ्कल्पना करनी पड़ती है. वल्लभाचार्यके अनुसार स्वेतरनिरपेक्ष ब्रह्म ही जगत्का समवायी कारण है. समवायी कारणकी अवधारणा परमाणुवादी नैयायिकोंकी दार्शनिक चिन्तामें अत्यन्त प्रसिद्ध है, इसलिए प्रस्थानरत्नाकरकार श्रीपुरुषोत्तमने 'समवाय' पदकी व्याख्या तादात्म्यके रूपमें की है[१०]. कार्य कारणतात्मक है, अर्थात् सच्चिदानन्द ब्रह्म ही समस्त जगत्में अस्ति, भाति, प्रिय रूपसे व्याप्त है[११]. संसारका सकल भेद ब्रह्मसे उसी तरह उत्पन्न होता है, जिस तरह अग्निसे स्फुल्लिङ्ग निकलते हैं.

वल्लभाचार्यके अनुसार सृष्टिके आदि, मध्य और अन्त में अद्यतन शुद्ध ब्रह्मकी ही उपादानता श्रुतियोंसे परिज्ञात होती है[१२]. अतः श्रुतियोंका

समन्वय ऐसे ही ब्रह्ममें करना उचित है. प्रश्न उठता है कि क्या ब्रह्मको उपादान एवं निमित्त कारण एक साथ स्वीकार करना विरुद्धधर्मसंसर्गता दोषसे ग्रसित नहीं है? ऐसे ही श्रुतियोंमें भी कर्तृत्व एवं अकर्तृत्व जैसे विरोधी धर्मोंका विधान ब्रह्मके सम्बन्धमें किया गया है? ऐसे सभी प्रश्नोंके प्रति शुद्धाद्वैतियोंकी दृढ़ मान्यता यह है कि श्रुतियोंकी यथास्थितिके विपरीत अणुमात्र तात्पर्यकल्पना भी महान् दोष है[१३] ब्रह्म सर्वाकार, सर्वसम्भवनसमर्थ है, इसलिए वह विरुद्ध धर्मोंका अनन्त आश्रय हो सकता है. लौकिकयुक्तिरीतिसे विरुद्ध धर्मसंसर्ग जहां एक दोष है, वहीं शुद्धाद्वैती इसे अपने ब्रह्मवादका आभूषण मानते हैं[१४]

सर्वसम्भवनसमर्थ ब्रह्मसे जगत्की उत्पत्ति एवं विनाश की व्याख्या वाल्लभ वेदान्तमें 'आविर्भावतिरोभाव' की अवधारणासे की गई है. इनके इस अवधारणा विशेषमें सत्कारणवाद एवं सत्कार्यवाद का अभूतपूर्व समन्वय देखनेको मिलता है. "**तदात्मानं स्वयम् अकुरुत्**" इत्यादि श्रुतियोंका अभिधार्थ भी यही है. सामान्य तौरपर जब हम जगत्की उत्पत्तिके पूर्व एवं विनाशके पश्चात् जागतिक वस्तुओंका मूल कारणसे कोई सम्बन्ध नहीं रहता. परन्तु शुद्धाद्वैती व्याख्यामें वस्तुतः उत्पत्ति एवं विनाश की व्याख्या वैसी नहीं जैसा कि सामान्य विचारसरणीमें आता है. चूंकि ब्रह्म स्वयं अपनी इच्छासे आविर्भाव एवं तिरोभाव नामक द्विविध शक्तियोंके द्वारा जगत् रूपमें अपनेको अभिव्यक्त करता है, इसलिए वास्तवमें जगत्की उत्पत्ति और नाश तो होता ही नहीं, वह केवल आविर्भूत और तिरोहित होता है. ब्रह्म अपनी आविर्भाविका शक्तिसे जब इच्छापूर्वक अनेकविध रूपोंमें व्यक्त होता है और तिरोभाविका शक्तिके चलते क्रम सृष्टिमें किसी एक रूपके तिरोधानपूर्वक किसी दूसरे रूपका प्रादुर्भाव होता है.[१५] इस सम्पूर्ण प्रक्रियाका मूल भगवद्-इच्छा ही है (तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेय).

शुद्धाद्वैती कारणसे कार्यके आविर्भावकी व्याख्या न तो विवर्तवादी

तरीकेसे और न ही विकृतपरिणामवादी रीतिसे करते हैं. ब्रह्मसे नामरूपात्मक जगत्का आविर्भाव वास्तवमें ब्रह्मका अविकृतपरिणाम है. चूंकि "**तदात्मानं स्वयम् अकुरुत्**" इत्यादि श्रुतियां ब्रह्ममें ही कर्मकर्तृभावका विधान करती हैं, इसलिए वह जगत् रूपमें परिणत होते हुए भी सदैव अविकृत ही रहता है.[१६] ध्यातव्य है कि कारणका अविकृत होना केवलाद्वैतियोंके विवर्तवाद और नैयायिकोंके समवायिकारणवादमें भी समानरूपसे पाया जाता है. इसलिए इनका पारस्परिक भेद यहां विचारणीय है. शुद्धाद्वैतका अविकृतपरिणामवाद विवर्तवादसे इस अर्थमें भिन्न है कि विवर्तवादमें कारण-कार्यके मध्य सत्तावैषम्य होता है, जबकि अविकृतपरिणामवादमें कारण-कार्यके मध्य सत्ताऽवैषम्य होता है[१७]. पुनः नैयायिकोंके समवायिकारणतावादसे शुद्धाद्वैतियोंका स्पष्ट भेद कार्य-कारणके अवयव-अवयवी तथा अंश-अंशी प्रारूपको लेकर है. अवयव = अवयवीके मध्य समवायसम्बन्ध होता है, जबकि अंश - अंशीके मध्य तादात्म्यसम्बन्ध विवक्षित है. वाल्लभ वेदान्त अंश - अंशी प्रारूपमें कारणता एवं कार्यता का विधान करता है, इसलिए 'कार्यकारणतातादात्म्यवाद' ही शुद्धाद्वैतका प्रबलतम श्रुतिसम्मत पक्ष है.[१८]

उपर्युक्त विवेचनाके आलोकमें यदि कार्यकारण-सम्बन्धी वैभाषिक एवं वाल्लभ मतकी तुलना की जाय तो प्रथमदृष्टतया यही कहा जा सकता है कि उभय मत एक-दूसरेकी मूल मान्यताओंकी अन्तहीन आलोचनामें ही अपने-अपने पक्षको समृद्ध कर सकते हैं. वल्लभाचार्यने अपने भाष्यमें सर्वास्तिवादकी आलोचना करते हुए यह दिखाया है कि क्षणिकवादमें पञ्चस्कन्धोंका सङ्घात, उत्तरोत्पाद कार्यकारण-भाव एवं सहकारी कारणोंका समवधान बन ही नहीं सकता है. उनकी आलोचनाका मुख्य स्वर यह है कि क्षणिकत्वकी आधारशिलापर कार्यकारण-भावकी मीमांसा ही सम्भव नहीं है. दूसरी ओर हम देखते हैं कि बौद्धोंको साक्षात् रूपसे अपनी विवेचनामें वाल्लभ वेदान्तको पूर्वपक्ष बनानेका अवसर ही नहीं प्राप्त हुआ, लेकिन उनका क्षणिकवादी पक्ष एक

प्रहार मात्रसे उन सभी सिद्धान्तोंका निराकरण है, जो किसी न किसी रूपमें नित्यता अथवा स्थैर्यभाव का समर्थन करते हैं. अनित्यताकी अवधारणाका क्षणभङ्गवाद तकके विकासमें एक अन्तर्निहित उद्देश्य यह रहा है कि नित्यता अपने वास्तविक अर्थमें सभी प्रकारके परिवर्तनोंका सर्वथा अभाव है, इसलिए नित्यवस्तु और कुछ भले हो जाय परन्तु कम से कम कारण तो नहीं हो सकती है. कारण होनेकेलिए अर्थक्रियावान होना आवश्यक है और क्षणिकता अर्थक्रियाकारित्वलक्षणका तार्किक निष्कर्ष है. अर्थक्रिया क्रम और अक्रम नियमसे सम्भव नहीं. अतएव बौद्ध समीक्षामें ''**व्यापकव्यावृत्या व्याप्यव्यावृत्ति न्याय**'' से नित्यवस्तु न केवल कारणतालाभसे, बल्कि सत्तालाभसे भी वञ्चित हो जाती है.

यहां अवधेय है कि उभय परम्परामें एक-दूसरेकी मूलभूत मान्यताओंका परस्पर ऐसा बहिष्कार क्षणिकवाद एवं नित्यतावाद के आदर्श स्वरूपके बीच ही सम्भव है. परन्तु वैभाषिकोंकी अनित्यता न तो क्षणिकवादका आदर्शमानक स्वरूप है और न ही वाल्लभ वेदान्तमें नित्यता सभी प्रकारके परिवर्तनोंका नितान्त अभाव अव्ययीभाव अथवा कूटस्थ स्वरूपवाला है. अतएव दोनों दर्शनोंकी मूल मान्यताओंको सन्दर्श बनाकर दोनोंके मध्य कुछ दूरवर्ती तुलनाएं की जा सकती हैं.

वैभाषिक 'महाविभाषाशास्त्र'को प्रमाण माननेके कारण वैभाषिक संज्ञासे अभिहित होते हैं. बुद्धवचनोंको धर्मप्रविचयवादी तत्त्वमीमांसामें तन्त्रबद्ध करनेवाला यह पहला सम्प्रदाय है. महाविभाषामें ''**सर्वम् अस्ति**'' और ''**सर्वम् अनित्यम्**'' जैसे दोनों प्रकारकी बातें धर्मोकि सम्बन्धमें कही गई हैं. इससे हेतुप्रभव धर्मोकी त्रैकालिकता एवं क्षणिकता साथ-साथ प्रस्तावित होती है. वैभाषिक सहेतुक परिवर्तनकी व्याख्यामें इन दोनों लक्षणोंको समन्वित करनेकेलिए 'भेदाभेद'के तर्कका आश्रय लेते हुए धर्मस्वभाव और धर्मलक्षणमें भेद कर लेते हैं. धर्मस्वभावका आशय धर्मोकी अपरिवर्तित द्रव्यता है, जबकि धर्मलक्षणका तात्पर्य उनमें प्रतिक्षण

घटित होनेवाला भाव, लक्षण, अवस्था एवं कारित्व मूलक परिवर्तन है. यहां प्रत्येक संस्कृत धर्म साङ्ख्योंकी प्रकृतिकी भूमिकाको अवाप्त किये हुए प्रतीत होते हैं, क्योंकि प्रकृति भी प्रतिक्षण परिणामी होते हुए अपने द्रव्यात्मक पक्षमें अपरिवर्तित ही रहती है. फिर भी वैभाषिकोंने धर्मोंके सामान्य आधारके रूपमें किसी एक 'धर्मता'की सङ्कल्पना नहीं की है. प्रत्येक धर्म एक पृथक् इकाई है और इसी रूपमें उनकी एक वैश्विय भूमिका है. अतः वैभाषिकोंका स्कन्धवाद अथवा सङ्घातवाद 'भेदाभेद'के तर्कशास्त्रपर आधारित सामग्रीकारणवाद है.

वाल्लभ वेदान्त भी एक ऐसे तत्त्वमीमांसाको प्रस्तावित करता है, जिसमें स्वेतरनिरपेक्ष, सर्वसम्भवनसमर्थ ब्रह्म अपनी अज इच्छासे जीव और जगत् के अनेकविध आकारोंमें अपनेको अभिव्यक्त करता है. इसीलिए शुद्धाद्वैतका एक अन्य नाम 'साकारब्रह्मवाद' भी है. ब्रह्मके द्वारा अनन्त आकारोंका धारण वास्तवमें ब्रह्मका आकारोंमें परिणत होना है, फिर भी इन परिणामोंसे वह विकृत नहीं होता. ब्रह्मके इस अविकारी भावकी व्याख्या दो तरीकेसे की जा सकती है. प्रथम — पूर्णताके तर्कशास्त्रका आश्रय लेते हुए कहा जा सकता है कि सर्वसम्भवनसमर्थ ब्रह्म पूर्ण है, और इसीलिए अनन्त आकारोंमें परिणत होकर भी उसकी पूर्णता अक्षत ही रहती है (पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते) अतः ब्रह्मकी पूर्णता ही उसका पूर्ण अविकारित्व है. इसकी दूसरी व्याख्या 'भेदाभेद'की तर्कणापद्धतिपर भी सम्भव है, जिसे स्पष्ट करनेकलिए शास्त्रोंमें सुवर्ण-कुण्डल, मृत्तिका-घट सदृश परिवर्तनोंके उदाहरणसे परिणाम एवं अविकारित्वको समन्वित किया जाता है. इसकी एक तीसरी व्याख्या 'लीलावादी' भी हो सकती है और वाल्लभ वेदान्तमें जगत्को 'लीला' कहा भी गया है, फिरभी अन्तिम रूपसे इसका अन्तर्भाव पूर्ण-शेष अविकारित्वमें ही हो जाता है. अतः वाल्लभ वेदान्तकी ब्रह्मात्मिकी कारणता पूर्णताके तर्कशास्त्र अथवा भेदाभेदकी तर्कणापर आधारित कार्य-कारणतादात्म्यवाद ही है.

इस प्रकार उभय मतके निहितार्थोको देखते हुए निष्कर्षात्मक रूपमें हम कह सकते हैं कि वैभाषिक और वाल्लभ सम्मत कारणतासिद्धान्त अत्यन्त विजातीय मूलके हैं, फिर भी दोनों कारणतत्त्वका सम्भवनसमर्थ होना समान रूपसे स्वीकार करते हैं. कारणकी भूमिकामें वैभाषिकोंके संस्कृत धर्म एक-एक कार्यको उत्पन्न कर समाप्त हो जाते हैं, वही वाल्लभ वेदान्तमें कारण तत्त्व सब कुछको आविर्भूत कर भी वैसा ही बना रहता है, जैसा वह था. वैभाषिकोंका कार्यकारण-सिद्धान्त जहां भेदाभेदकी तर्कणापर आधारित है, वहीं वाल्लभ वेदान्तकी कार्यकारण-भावमीमांसा कुछ अंशोंमें भेदाभेदवादी है, लेकिन अपने गूढ़ार्थमें वह पूर्णताके तर्कशास्त्रपर आधारित है. इसलिए उभय मतमें यह मानना सम्भव हुआ कि कारणके स्वरूपमें विक्रिया नहीं होती है. वैभाषिक मतमें यह एक विरोधप्रसङ्ग है, जबकि वाल्लभ वेदान्तमें यह विरोध तर्कातीत है.

सन्दर्भ :

१. ते भावलक्षणावस्थाऽन्यथाऽन्यथिक संज्ञिता, तृतीयः शोभनोध्वानः कारित्रेण व्यवस्थिताः (अभिधर्मकोश, ५।२६).
२. अतीतानागतप्रतीत्यसमुत्पन्नस्य भावस्य अन्यथात्वं भवति, न द्रव्यस्य अन्यथात्वम् (अभिधर्मकोश स्फुटार्थ, ५।२६).
३. धर्मोऽध्वसु प्रवर्तमानो अतीतो, अतीतलक्षणयुक्तो अनागतप्रत्युत्पन्नाभ्यां लक्षणाभ्यां अवियुक्तः (वहीं.५।२६).
४. अस्याम् अवस्थायां स धर्मः कारित्रं न करोति तस्यां अनागत उच्यते... अवस्थान्तरो न द्रव्यान्तर इति (वहीं.५।२६).
५. पूर्वएव अतीतं वर्तमानानां वा अपेक्ष्य अनागतइति ... अपरमेव वर्तमानानाम् अनागतं वा अपेक्ष्य अतीता इति (वहीं.५।२६).
६. तदुक्ते द्वयात् सद्विषयात् फलात् (अभिधर्मकोश).
७. यह निबन्ध इसी परिचर्चामें प्रस्तुत किया गया था. (कार्यकारणभावमीमांसा : गोस्वामी श्याम मनोहरजी पृ.२).

८. भक्तिस्कूल् ऑफ् वेदान्त ( स्वामी तपस्यानन्द श्रीरामकृष्णमठ पृ.२१६ ).

९. प्रकृतिपरमाणुमायादृष्टादिरहितं शुद्धम् इति उच्यते बुधैः समवायश्च तादात्म्यस्यैव नामान्तरम् ( प्रस्थानरत्नाकर पृ.३९ ).

११. अणुभाष्यम् : १।१।३.

१२. वहीं : १।१।९१।.

१३. नहि स्वबुद्धया वेदार्थं परिकल्प्य... अणुमात्रान्यथाकल्पनेऽपि दोषः स्यात् ( अणुभाष्यम् : १।१।१ ).

१४. विरुद्धसर्वधर्माश्रियत्वन्तु ब्रह्मणो भूषणाय ( वहीं १।१।३ ).

१५. मूलेच्छातः तथा तस्मिन् प्रादुर्भावो हरेः तदा तिरोभावः तथैव स्याद् रूपान्तरविभेदतः( सर्वनिर्णय ).

१६. अणुभाष्यम् : १।४।२६.

१७. स्वसमानसत्ताक-कार्याकारेण आविर्भवति. परिणामश्च उपादानसमसत्ताको अन्यथाभावः. उपादानविषमसत्ताको अन्यथाभावो विवर्तः ( प्रस्थानरत्नाकर पृ.४४-क ).

१८. अणुभाष्यम् : २।१।१४.

------*------

## संगोष्ठ्युत्तरलेखन

### गोस्वामी श्याम मनोहर

यह एक ऐतिहासिक तथ्य है कि भारतीय चिन्तनमें बौद्ध तथा वाल्लभ धर्म एवं दर्शन दो विपरीत ध्रुवोंकी तरह प्रकट हुवे हैं. वहां सब कुछ दुःखरूप या दुःखमूलक है तो यहां सब कुछ सच्चिदानन्दरूप भगवल्लीलामूलक है. वहां सब कुछ क्षणिक है तो यहां सब कुछ शाश्वत. वहां सब कुछ सामान्यलक्षणरहित स्वलक्षण है तो यहां सब कुछ ब्रह्मतादात्म्यलक्षणात्मक. वहां अन्ततः वस्तुमात्रकी शून्यत्वेन विभावना है तो यहां सच्चिदानन्दत्वेन.

जैसे वहां प्रतीत्यसमुत्पादवादमूलक नामरूपसंधातवाद है तो यहां अविकृतपरिणामवादमूलक नामरूपकर्माविर्भाववाद है. वहां असत्कारणक-असत्कार्यवाद अभिप्रेत है तो यहां सत्कारणक-सत्कार्यवाद. वहां अद्रव्यवाद तथा नैरात्म्यवाद पर भार दिया गया है तो यहां सर्वद्रव्योंके सर्वात्मकतावाद तथा ब्रह्मात्मतावाद पर. वहां अब्राह्मिक देवबहुत्ववाद है तो यहां ब्राह्मिक देवबहुत्ववाद.

अतः इन दोनों धर्म-दर्शनोंके बीच किसी भी तरहके तुलनात्मक विमर्शका व्यायाम निश्चय ही एक दुर्वह उत्तरदायित्व बहुतोंको लग सकता है. श्रीअम्बिकादत्तजीने, परन्तु, उस उत्तरदायित्वका कितनी भलीभांति निर्वाह किया यह तो उनके आलेखपत्रके अवलोकन मात्रसे प्रकट होता तथ्य है. एतदर्थ ये भूरिशः अभिनन्दनीय हैं. फिरभी इस आलेखपत्रमें इदम्प्रथमतया उभारे गये कुछ मुद्दोंपर मैं स्वयं अपने अभिप्रायोंको भी प्रकट करना चाहूंगा.

रसशास्त्रीय परिभाषाके अनुसार इन दोनों धर्म-दर्शनोंके बारेमें कुछ कहना हो तो मुझे लगता है कि बौद्ध धर्म-दर्शनका स्थायिभाव करुणा तथा शान्त रसात्मक है जबकि वाल्लभ धर्म-दर्शनका स्थायिभाव भक्ति तथा अद्‌भुत रसात्मक है. कोई भी रसभाव जैसे अन्तमें शान्ति प्रदान न करता हो तो रसत्वेन आस्वाद्य नहीं हो पाता वैसे ही प्रत्येक रसभावके प्राथमिक साक्षात्कारमें यदि विस्मयजनिका अद्‌भुतता न हो तो उस रसभावके भी आस्वादनार्थ प्रवृत्तिविघात ही हो जाता है. अतः शान्तरसको सभी रसभावोंका केन्द्रवर्ती भाव मानना चाहिये इसी तरह अद्‌भुतरसको सभी रसभावोंके परिधिस्थानीय मानना चाहिये. अवशिष्ट सभी आठ रस इनके मध्यपाती होते हैं. अस्तु.

भगवान् बुद्ध अपनी गहन करुणाको प्रकट करते हुवे कहते हैं **''कोनु हासो किमानन्दो निच्चं पज्जलिते सति''** (धम्मप.११।१). इसके विपरीत महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य अपने भक्तिमय अनुभाव प्रकट करते कहते हैं **''आनन्दस्य हरेः लीलाः... सर्गो विसर्गः स्थानं पोषणम् ऊतयो मन्वन्तरेशानुकथाः निरोधो**

**मुक्तिः आश्रयः''—''नमो भगवते तस्मै कृष्णाय अद्भुतकर्मणे रूपनामविभेदेन जगत् क्रीडति यो यतः''** ( त.दी.नि.३।१।३, त.दी.नि.१।१ ).

भगवान् बुद्धके अनुसार **''पेमतो जायते सोको पेमतो जायते भयं पेमतो विप्पमुत्तस्स नत्थि सोको भयं कुतः ?''** ( धम्मप.१६।५ ) यों प्रेमभावको शोकभयजनक माना गया है. अतः वैराग्य और समाधि को ही वहां शोकभयकी निवृत्तिका समुचित उपाय माना गया है. इसके विपरीत महाप्रभु **''प्रीतिस्तु भगवद्धर्मो भगवान् सर्वेभ्यो जीवेभ्यः खण्डशो दत्तवान् सुखार्थम्; अतो यत्रैव प्रीयते तत्सुखं भवति तत् स्वसुखमेव स्वस्य भवति''—''प्रेम्णो अन्यत् साधनं लोके नास्ति मुख्यं परं महत्''** ( भाग.सुबो.१।१९।१६,त.दी.नि.२।३२६ ) यों भगवन्माहात्म्यज्ञान तथा भगवदनुराग को सर्वातिशायिनी प्रमुखता प्रदान करते हैं.

भगवान् बुद्ध कहते हैं **''पुत्तामत्थि धनमत्थि इति बालो विहञ्ञति अत्ता हि अत्तनो नत्थि कुतो पुत्तो कुतो धनम्''** ( धम्मप.५।३ ) जबकि महाप्रभुका कहना है कि **''भक्तिः='रतिः देवादिविषयिणी भावः इत्यभिधीयते' रतिः स्नेहो, देवत्वं माहात्म्यं, तद् आत्मत्वेन ज्ञाते भवति. तेन भजनार्थमेव आत्मत्वेन तन्निरूपणं माहात्म्यं च उच्यते''—''ब्रह्मानन्दे प्रविष्टानाम् आत्मनैव सुखप्रमा संघातस्य विलीनत्वाद् भक्तानान्तु विशेषतः सर्वेन्द्रियैः तथाच अन्तःकरणैर् आत्मनापि हि ब्रह्मभावात्तु भक्तानां गृहएव विशिष्यते''** ( त.दी.नि.१।४२,५०-५१ ). यहां यह उल्लेखनीय हो जाता है कि भक्ति( =माहात्म्यज्ञान + निजात्मत्वेन ज्ञान )के पूर्वांगभूत ज्ञानको, जो मूलमें शान्तरसात्मक होना चाहिये था, उसे 'माहात्म्य'विशेषण जोड़ कर अद्भुतरसात्मक बनाया गया है. उत्तरांगभूत स्नेह, जो अद्भुतरसात्मक होना चाहिये था वह 'आत्मत्वेन' विशेषणद्वारा शान्तरसात्मक बना दिया गया है. यह समीकरण रसशास्त्रीय परिभाषामें कहना हो तो ''शान्त(निर्वेद)=अद्भुत(विस्मय)'' सोचा जा सकता है. वेदान्तमें यही समीकरण ''साकार(परिच्छिन्न)=ब्रह्म(अपरिच्छिन्न)''वाद है. मनोविज्ञानदृष्ट्या यह ''व्यष्टिचेतना(अहं)=समष्टिचेतना(ब्रह्म) अस्मि''का ब्रह्मात्मैक्य है. भौतिकविज्ञानदृष्ट्या यही ''सर्वं खलु इदं(अपरोक्ष विषय)=ब्रह्म(इन्द्रियातीत)'' का भी समीकरण बन जाता है.

भगवान् बुद्धकी तो दृश्यजगत्के प्रति संवेदनशीलताका शब्दचित्रण **''करतलसदृशो बालो न वेत्ति संस्कारदुःखतां पक्ष्म अक्षिसदृशस्तु विद्वान् तेनैव उद्वेजते गाढम्''** उद्गारमें हमें समुचितरूपेण मिल जाता है. अतएव उस बाह्यजगत्की उद्वेगजनकतासे प्रतप्त भगवान् बुद्धके द्वारा उपदिष्ट दर्शन और साधना में **''सब्बे संखारा अनिच्चा... दुःखा... अनत्ता यदा पञ्ञाय पस्सति अथ निब्बिन्दति...''—''मग्गानट्ठंगिको सेट्ठो... विरागो सेट्ठो धम्मानम्''—''अत्ता हि अत्तनो नाथ को हि नाथो परो सिया? अत्तना'व सुदन्तेन नाथं लभति दुल्लभम्''** (धम्मप.२०।५-७,१,१२।४) कहा गया है. इस तरह हम देख सकते हैं कि उनके चिन्तनमें दुःखोद्दीप्त करुणरस तथा अष्टांगमृग्य शान्तरस कैसे एक स्थायिभावापन्न हो रहे हैं. अतएव दुःखवाद अनित्यवाद तथा अनात्मवाद से अनुप्रेरित चिन्तनप्रणालीपर अवलम्बित होनेवाली साधनाप्रणाली प्रारम्भकालमें तो केवल आत्मगामिनी एवं आत्मैकावलम्बिनी ही प्रकटी थी. जबकि महाप्रभुके द्वारा उपदिष्ट दर्शन और साधना में **''एवं सर्वं ततः सर्वं स इति ज्ञानयोगतः यः सेवते हरिं प्रेम्णा श्रवणादिभिः उत्तमः''—''ज्ञानमार्गे दुःखे समागते तन्निवृत्तिः सहनप्राया यथा तृषायां सहनम् उपायः. योगस्तु खननप्रायः. भक्तिस्तु प्रेमसम्भवे गंगातीरस्थितिरूपा दुःखनिवर्तकस्य प्रकटत्वात्. तत्रापि प्रेमसम्भवे गंगा स्वयं समुद्यम्य पाययति तथा भगवान्''** (त.दी.नि.१।१०१, त.दी.नि.प्र.२।३१३-३१४) यों कहा गया होनेसे हम देख सकते हैं कि आनन्दवाद नित्यतावाद तथा परमात्मैक्यवाद से अनुप्रेरित चिन्तनप्रणालीपर अवलम्बित होनेवाली साधनाप्रणाली दशविधभक्तियोगद्वारा परमात्मगामिनी एवं परमात्मैकावलम्बिनी ही प्रकट हुयी है.

अतएव महाप्रभुका सुस्पष्ट अभिप्राय है कि **''सृष्ट्यादीनां लीलात्वे ज्ञाते भक्तिः भवति न कार्यत्वे''** (भाग.सुबो.१।१।४). क्योंकि कार्यत्व तो निजसमवायीसे सर्वथा भिन्न उसमें प्रागभावप्रतियोगितारूप भी हो सकता है, कार्यत्व तो अपने विवर्तोपादानरूप पारमार्थिक अधिष्ठानमें त्रैकालिकनिषेधप्रतियोगितया भी शक्य है; कार्यत्व तो **''प्रतिभासो वरः कान्तः प्रतीत्योत्पादमात्रको न स्याद् यदि मृतैव स्यात् शून्यता कामिनी मता''** (अवधूतवज्रपादकृत

अद्वयवज्रसंग्रह : १९।१ ) निरूपित शून्यताकामिनी और प्रतिभासकान्त के संयोगसे जनमनेवाला प्रातिभासिक भी हो सकता है! अतः वाल्लभ साधनाप्रणालीमें सृष्टिका भगवल्लीला होना एक प्रमुख प्राग्धारणा है. यह जगत् यदि भगवल्लीलारूप हो तो भगवदंशभूत जीवात्मा भी भक्तिरूप लीला बराबर निभा पायेगी. महाप्रभु लीलाका निर्वचन "**अनायासेन हर्षात् क्रियमाणा चेष्टा लीला**" (भाग.सुबो.१।१।१७) कह कर देते हैं. वैसे साधनाप्रणालीमें प्राग्धारणारूप होनेपर भी वाल्लभ दर्शनमें यह लीलावाद एक प्राग्धारणाके बजाय ब्रह्मकी एकमेवाद्वितीयताके चरमनिष्कर्षतया प्रस्तावित है. अतएव भगवान् बादरायणप्रणीत ब्रह्मसूत्रोंमें भी अविकृतपरिणामवादप्रतिपादक तदनन्यत्वाधिकरण, सत्कारणकसत्कार्य-वादप्रतिपादक असद्व्यपदेशाधिकरण, भेदसहिष्णवभेदरूप तादात्म्यप्रतिपादक इतरव्यपदेशाधिकरण, अभिन्ननिमित्तसमवायिकारणताप्रतिपादक उपसंहाराधिकरणके बाद अन्तमें सर्वोपेताधिकरणमें सृष्टिके लीलात्वके प्रतिपादक "**लोकवत्तु लीलाकैवल्यम्**" सूत्रमें लीलावाद संयोजित हुवा है. अतः यह एकमेवाद्वितीयता निर्धर्मक-निर्विशेष ब्रह्मकी तरह वन्ध्या एकमेवाद्वितीयता a barren unity नहीं है. यह तो फलेग्रहि एकमेवाद्वितीयता है. महर्षि अरविन्दोके शब्दोंमें कहना हो तो—

> "Māyā is one realisation, an important one which Śaṇkara overstressed because it was most vivid to his experience. For yourself leave the word for subordinate use and fix rather on idea of Līlā, a deeper and more penetrating word than Māyā. Līlā inlcudes the idea of Māyā and exceeds it... God is one but he is not bound by his unity. We see him here as one who is always manifesting as many, not because he cannot help it, but because he so wills, and outside manifestion he is *anirdeśyam* , indifinable, and cannot be

described as either one or many. This is what the Upaniṣads and other sacred books consistently teach.''

(The Yoga and it's objects pp.31)

यों वाल्लभ दर्शनमें भी इस अवन्ध्या एकमेवाद्वितीयताकी प्राग्धारणाके आधारपर ही सत्कारणवाद-सत्कार्यवाद, आविर्भावतिरोभाववाद, अविकृतपरिणामवाद, जडसृष्टिके हेतु उपादानोपादेयतादात्म्यवाद एवं चिद्रूपा जीवसृष्टिके हेतु अंशांशितादात्म्यवाद और लीलार्थसृष्टिवाद ये सारेके सारे कारणतासम्बन्धी वाद श्रुत्यादिशास्त्रोंद्वारा कण्ठोक्त होनेके साथ-साथ उत्तरोत्तराप्त निष्कर्षरूप भी हैं ही.

इस मोड़ तक पहुंचनेपर यह हमारी कृतघ्नता ही सिद्ध होगी यदि श्रीअम्बिकादत्तजीके प्रति हम अपनी कृतज्ञता न प्रकट करें तो!

इन्होंने इदम्प्रथमतया हम वाल्लभ वेदान्तिओंका ध्यान इस मुद्देपर आकृष्ट किया है कि वाल्लभ वेदान्त एक नूतनरीतिके समवायिकारणताकी अवधारणाको प्रस्तुत करनेवाला दर्शन है. वस्तुतः यह तथ्य है कि महाप्रभुने अपने ब्रह्मको 'उपादानकारण' कहनेके बजाय 'समवायिकारण' कहना अभीष्ट माना है. इससे पहले गतानुगतिकतया मेरी भी यही धारणा थी कि 'उपादान' और 'समवायी' पद वाल्लभ वेदान्तमें समानार्थकतया प्रयुक्त हुवे हैं. अब मैं श्रीअम्बिकादत्तजीके इस कथनसे पूर्ण सहमत होता हूं कि वास्तविकता ऐसी नहीं. इसके प्रमुख प्रमाणरूपेण प्रस्थानरत्नाकरकारके दो वचनोंको, जिनका वास्तविक अभिप्राय इनके सुझानेके बाद सूझ रहा है, यहां उद्धृत करना चाहूंगा :

**१.''तत् कारणं द्विविधं समवायि-निमित्तभेदात्. तत्र तादात्म्यसम्बन्धेन यदाश्रयं कार्यं भवति तत् समवायिकारणम्. समवायश्च तादात्म्यस्यैव नामान्तरम्... तादात्म्यञ्च भेदसहि-**

ष्णुरभेदएव. भेदसहिष्णुताच 'बहु स्यां प्रजायेय' इति इच्छायां तद्व्यापारभूतशक्तिविभागेन... यद्वा 'यत्र येन यतो... स्याद् इदं भगवान् साक्षाद्...'इति दशमस्कन्धीयवाक्ये 'यथा' पदोक्तप्रकारमध्ये तस्यापि निवेशयितुं शक्यत्वात्, सत्कार्यवादे कार्यस्य प्रलयेऽपि सत्त्वेन सम्बन्धिद्वयसत्त्वात् च नित्यसम्बन्ध-रूपस्य समवायस्य अतिरिक्तत्वांगीकारेऽपि अदोषः. नच सूत्र(ब्र.सू.२।२।१२-१३)विरोधः तत्र वैशेषिकप्रतिपन्नस्यैव दूषणेन अविरोधात्''.

२. ''उपादानन्तु समवायिनएव अवस्थाविशेषः, परिच्छिन्नस्य कर्तृक्रियया व्याप्तस्यैव मृत्पिण्डसूत्रादिरूपस्य पृथिव्यंशस्यैव घटपटाद्युपादानत्वदर्शनात्. अन्यथा पृथित्वाविशेषात् पिण्डादि-रूपताभावेऽपि घटादिः उत्पद्येत. अतएव भगवान् अविकृतएव जगतः एकांशेन समवायी. सएव पुनः, क्वचित् कालरूपं क्वचित् प्रकृतिरूपं स्वांशम् उपादानं करोति.''

(प्रस्था.रत्ना.पृ.३९, ४१ तथा ४३)

अब यह मुझे भी स्पष्टतया अवगत हो रहा है कि मूलमें ब्रह्म अपनी स्वरूपकोटिमें तो अभिन्नसमवायिनिमित्तकारण ही होता है परन्तु अपने कारणकोटिरूपेण प्रकट रूपोंमें वह अभिन्ननिमित्तोपादान भी बनता ही है. इसी सन्दर्भमें उसे 'उपादानकारण' भी कहा जा सकता है. अतः मैं श्रीअम्बिकादत्तजीका हृदयसे आभार स्वीकार करता हूं कि अब इनके इस सूक्ष्मेक्षणके वश महाप्रभुके **''तदिच्छामात्रतः तस्माद् ब्रह्मभूतांशचेतनाः सृष्ट्यादौ निर्गताः सर्वे निराकाराः तदिच्छया विस्फुलिंगाइव अग्नेस्तु सदंशेन जडाअपि आनन्दांशस्वरूपेण सर्वान्तर्यामिरूपिणः''** (त.दी.नि.१।२७) इन वचनोंका गूढ़ अभिप्राय भी प्रथम अंशांशितादात्म्य या अंशांशिसमवाय सम्बन्धवशात् ही प्रकट हुवे सदंश चिदंश तथा आनन्दांश मेंसे सदंशोंके साथ परमांशि ब्रह्मका उपादानोपादेयभावरूप सम्बन्ध भी नाम-रूप-कर्मविशेषके आविर्भाववश तथा उन सदंशोंमें चिदानन्दांशके तिरोभाववश सिद्ध होता है. इस नूतन *तत् त्वम् असि* रहस्यके उपदेशक

श्रीअम्बिकादत्तजीके हम कृतज्ञ हैं! अस्तु.

प्रकृतानुसरणार्थ अतएव द्वैतको मायाविवर्त मान कर अद्वैतको पारमार्थिक मानना महाप्रभुको वेदान्तमें बौद्धमतसे आयातित धारणा लगती है. एतदर्थ ब्रह्मसूत्रभाष्यमें महाप्रभुके दो अधोनिर्दिष्ट उद्गार उल्लेखनीय हैं—

१.''नहि उपाख्यानानां मिथ्यार्थत्वं बुद्धजन्मनः पुरा उक्तं युक्तं वा. तथा सति वेदानाम् अप्रामाण्यमेव स्यात् मिथ्योपाख्यानप्रतिपादकलोकवत्... तथाच अस्थूलादिगुणयुक्तएव, अविक्रियमाणएव, आत्मानं करोति इति वेदान्तार्थः संगतो भवति. विरुद्धधर्माश्रयत्वन्तु ब्रह्मणो भूषणाय... पुरुषार्थस्य शास्त्रार्थस्य वा स्वरूपं शास्त्रैकगम्यं न स्वबुद्ध्या परिकल्पितम्. अतः स्वबुद्ध्या शास्त्रार्थं परिकल्प्य तत्र वेदं योजयन्तो महासाहसिकाः''.

२.''किञ्च कोऽयं ब्रह्मवादे प्रद्वेषो येन मिथ्यावादः परिकल्प्यते? अज्ञानवद् इति चेत् पीतशंखवद् युक्तं मतकरणं ब्रह्मविदुपासनया अनुगमिष्यति. शर्कराभक्षणेनेव पीतिमप्रतीतिः.''

(ब्र.सू.भा.१।१।३, १।३।१५).

अतः वाल्लभ साधनाप्रणालीके लिये तो लीलावाद एक आधारभूत प्राग्धारणाकी तरह प्रयुक्त हुवा होनेपर भी वाल्लभ दर्शनमें यह लीलावाद, मायाविवर्तरूप द्वैतके निषेधमात्रमें पर्यवसित होनेवाले केवलाद्वैतवादके रूपमें नहीं, प्रत्युत विधिमुख ब्रह्माद्वैतवादके अपरिहार्य निष्कर्षतया ही प्रस्तुत हुवा है. अर्थात् ब्रह्मके अद्वैतमें मिथ्याद्वैतकी धारणाके पुरस्कारार्थ न हो कर ब्रह्मरूप सद्द्रव्यकी अवन्ध्या एकमेवाद्वितीयतामें प्रकट होनेवाले अद्भुत नाम-रूप-कर्मात्मक द्वैत या भेदसहिष्णु अभेदवादके निष्कर्षतया मान्य हुवा है. रही बात पूर्णताके प्रत्ययके मूलस्रोत होनेकी तो 'ब्रह्म' और 'पूर्ण'

पदोंमें अर्थछायाका प्रभेद होनेपर भी वाच्यार्थभेद नहीं है.

हर सूरतमें इस तथ्यपर ध्यान आकृष्ट करनेके हेतु श्रीअम्बिकादत्तजीके इस आलेखपत्रको मैं अतीव अभिनन्दनीय मानता हूं!

# चर्चा

## डॉ. अम्बिकादत्त शर्मा

**अम्बिकादत्त :** भारतीय दर्शनमें 'कार्यकारणसिद्धान्त' की मूलभूत समस्या उपादानकारण एवं कार्यके मध्य सम्बन्धकी समस्या है. इस सन्दर्भमें परिणामवाद भारतीय दर्शनकी एक महत्त्वपूर्ण अवधारणा है. ब्राह्मण एवं बौद्ध परम्परामें परिणामवादकी न केवल व्यापक स्वीकृति बल्कि इसके विभिन्न प्रारूप भी प्राप्त होते हैं. ब्राह्मणपरम्परा अपने मूलगामी स्वरूपमें शाश्वतवादी परम्परा है. यह सत्ताके नित्य प्रतिमानको सन्दर्श बनाकर कार्यकारण-शृङ्खलामें आबद्ध जीवन और जगत् को व्याख्यायित करती है. इस परम्परामें नित्यसत्ताके १. अपरिणामी नित्यता (कूटस्थ) एवं २. परिणामी नित्यता नामक द्विविध प्रारूप प्राप्त होते हैं. वास्तवमें इन दोनों प्रारूपोंको शाश्वतवादके द्विविध प्रस्थानके रूपमें देखा जा सकता है. पुनः परिणामी नित्यताके भी द्विविध प्रारूप प्राप्त होते हैं. सांख्यवादी १. विकृतपरिणामवादका पक्ष प्रस्तुत करते हैं. तो श्रीवल्लभाचार्य २. अविकृत परिणामवादके माध्यमसे शुद्धाद्वैतका प्रबल समर्थन करते हैं. बौद्ध परम्परा मूलतः अनित्य ओर अनात्मवादी है. ''सर्वम् अनित्यम्''को बौद्ध चिन्तनका मुद्रालेख कहा गया है. यह व्यावहारिक दृष्टिसे संसारकी संसरणशीलता, सैद्धान्तिक दृष्टिसे कार्यकारण-शृङ्खलामें उत्पत्त्यन्तरनिरोध ओर साधनापरक रूपमें दृष्टिविशुद्धिको अपने स्वरूपमें समाहित किये हुए है. क्षणिकवादमें भी परिणामवादके द्विविध प्रारूप प्राप्त होते

हैं. सर्वास्तिवादी - वैभाषिक धर्मप्रविचयवादी है, ओर धर्मोंके परिणामको वे भावान्यथावाद, लक्षणान्यथावाद, अवस्थान्यथा-वाद एवं अन्यथान्यथावाद नामक चतुर्विध अवधारणाओंके माध्यमसे व्याख्यायित करनेका प्रयास करते हैं. बौद्ध परम्परामें परिणामवादका दूसरा प्रारूप विज्ञानपरिणामवादका है. पुनः विज्ञानपरिणामवादके 'सत्याकारवाद' एवं 'मिथ्याकारवाद' नामक द्विविध प्रारूप प्राप्त होते हैं. क्षणिकवादकी तत्त्वमीमांसीय योजना इस प्रकार एवं कतिपय कारणोंसे अन्ततः मिथ्याकारवादमें पर्यवसित हो जाती है. इस प्रकार यद्यपि ब्राह्मण एवं बौद्ध परम्परा सत्ताके दो नितान्त भिन्न प्रतिमानोंको लेकर चलते हैं, लेकिन दोनोंका पर्यवसान कार्यकारण सम्बन्धकी दृष्टिसे एक ऐसे परिणामवादमें होता है जिसमें परिणत होनेवाला तत्त्व सर्वथा अविकृत रहते हुए परिणामको घटित करता है. मिथ्याकारवाद एवं अविकृतपरिणामवाद इसी व्यापक परिप्रेक्ष्यमें तुलनीय है.

**च. शे. शुक्ल :** वल्लभाचार्य समवाय मानते हैं ?

**अम्बिकादत्त :** बिलकुल. ''तत्तुसमन्वयात्'' की पूरी व्याख्या यही है कि ब्रह्म समवायी कारण है.

**च. शे. शुक्ल :** तब तो मतविरोध होगा.

**पा.ना.द्विवेदी :** श्रूयताम्. समवायिकारणम् उपादानकारणस्य नामान्तरम् इति पुरुषोत्तमाचार्यैः लिखितम् अस्ति.

**च. शे. शुक्ल :** किन्तु समवायस्वीकारे एव समवायिकारणं यदि समवायसम्बन्धो न स्वीक्रियते ...

**पा.ना.द्विवेदी :** तत्तु उपादानकारणस्यैव नामान्तरं, न समवायः.

**चन्द्रकान्त दवे :** अत्र विवादो न कार्यः. आचार्याः स्पष्टीकुर्वन्ति.

**गो. श्या. म :** इस विषयमें जो कुछ भी कहा जाना था वह कहा जा चुका है. मुझे लगता है कि जिस मुद्देपर विवाद अब होना चाहिये वह यह कि न्यायमताभिमत ब्रह्मकारणता

वाल्लभमतमें है या सांख्यमताभिमत कारणता. इसपर चर्चा होनी चाहिये.

**रघुनाथ घोष :** ''यत्समवेतं कार्यम् उत्पद्यते तत् समवायिकारणम्''. श्रीपुरुषोत्तमजीने तो समवायका खण्डन किया है! उन्होंने तो तादात्म्य माना है. समवायको तो मानते नहीं हैं. तब ''**यत्समवेतं कार्यम् उत्पद्यते**'' इसकी अलग व्याख्या देनी चाहिये. *ट्रेडिशनल्* न्यायवाली व्याख्या इसमें नहीं चलेगी.

**अम्बिकादत्त :** इस प्रश्नपर इस प्रकार विचार किया जाय कि न्यायसम्मत जो समवायकी व्याख्या है, उसके अतिरिक्त समवायिकारणकी व्याख्या हो नहीं सकती है क्या? स्पष्टरूपसे जब पुरुषोत्तमचरण कहते हैं कि हम समवायीकी व्याख्या भेदसहिष्णु अभेदरूप तादात्म्यके रूपमें करते हैं. तो उसे उपादानकारणके रूपमें क्यों लिया जाय? क्यों न यह माना जाय कि भेदसहिष्णु अभेद ही अंश-अंशीके प्रारूपमें समवायसम्बन्धके रूपमें ही आविर्भूत होता है. इसे उपादानकारणताकी अवधारणामें क्यों घसीटा जाय?

**च. शे. शुक्ल :** उसे आप 'समवाय' मत कहिये.

**अम्बिकादत्त :** सुनिये गुरुजी! अगर 'उपादान' पद उपलब्ध था प्रचलित था उसके बावजूद भी 'समवाय'पदका प्रयोग किया जाता है तो वह सुविचारित प्रयोग है. और अवयव-अवयवीके प्रारूपमें जिस तरहसे समवायी कारणका विनियोग हो सकता है उसी प्रकारसे अंश-अंशीभावमें समवायी कारणका विनियोग क्यों नहीं हो सकता है वाल्लभ मतमें?

**रघुनाथ घोष :** समवायका तो खण्डन किया है!

**अम्बिकादत्त :** न्यायसम्मत समवायका खण्डन किया है.

**रा.ताताचार्य :** प्रस्थानरत्नाकरे स्पष्टतया लिखितम् अस्ति ''**तादात्म्यसम्बन्धेन यदाश्रयं कार्यं भवति तत् समवायिकारणम्. समवायश्च**

तादात्म्यस्यैव नामान्तरम्''.

कोलहल

**गो. श्या. म :** जहां तक मेरी वाल्लभ वेदान्तके विषयमें समझ है मुझे ऐसा लगता है कि कार्यकारणभावका जो विवाद है इसमें कार्यके ही सन्दर्भमें सदा कारणकी चर्चा की जाती रही है. कल भी मैनें इस बातपर ध्यान आकृष्ट करनेका प्रयास किया था कि उत्पत्तिकारण स्थितिकारण अभिव्यक्तिकारण धृतिकारण आदि अनेकविध कारण हो सकते हैं. हर बार विकारके अर्थमें ही कार्य-कारणभाव होता हो यह आवश्यक नहीं है. ज्ञप्तिकारण भी होता है, वियोगकारण भी होता है जैसे व्यासभाष्यमें पतञ्जलि कहते हैं. तो वाल्लभवेदान्त यह कहना चाहेगा कि जहां-जहां न्याय समवाय कहेगा वहां-वहां हम तादात्म्य कहेंगे. उसका नामान्तर समवाय है. और कारण यदि समवायी है तब भी उपादान है*, धर्मी है तब भी उपादानकारण हो सकता है* क्योंकि कारणविचार अनेक दृष्टिसे हो सकता है. केवल कार्यके अर्थमें ही कारण होता हो ऐसा नहीं है. धार्य-कारणभाव भी धर्मीका हो सकता है, ज्ञाप्य-कारणभाव भी ज्ञापकका होता है, विलीन्य-कारणभाव या विनाश्य-कारणभाव भी विलीनक या विनाशक का हो सकता है. सर्वथा जहां न्याय समवायी कहेगा वहां हम उसको 'तादात्म्यधर्मी' कहेंगे.

**अम्बिकादत्त :** गोस्वामीजी! हमने जब इसपर विचार आरम्भ किया तब सांख्यसे लेकर अद्वैतवेदान्तके विकासमें और वैभाषिकोंसे लेकर मिथ्याकारवादके विकासमें कारणताकी दृष्टिसे

---

*इन चिह्नांकित विधानोंको अब मैं संशोधनीय मानता हूं और इसका स्पष्टीकरण अपने एतत्पूर्व संगोष्ठ्युत्तरलेखनमें कर चुका हूं अतः अब पुनरावृत्ति अनावश्यक ही है. गो.श्या.म.

उपादानकारणकी ही सबसे बड़ी समस्या रही है कि विकारी हुवे बिना परिणाम हो ही नहीं सकता है.और शाश्वतवादिओंकेलिये उसको अविकारी रखना आवश्यक है. इस कारणताकी अवधारणाके सिद्धान्तकी व्याख्या करनेकेलिये यदि एक ही अवधारणा मात्र सम्भव होती तो समवायी कारणका बिलकुल स्वतन्त्र प्रस्थान क्यों विकसित होता? स्वतन्त्रप्रस्थान इसलिये विकसित हुवा क्योंकि उसका क्षेत्र व्यापक था. उपादानकारणकी अवधारणासे कार्यकारणकी सभी स्थितिओंकी व्याख्यामें कदाचित् विवाद उत्पन्न हो सकता है. लेकिन समवायी कारणकी अवधारणासे व्यवहारमें जहां सीधे-सीधे उपादानकी स्थिति नहीं बनती है वहां भी कार्यकारणसम्बन्धका अनुमान कर लेते हैं. तो समवायी कारणकी अवधारणा व्यापक है. और दूसरी बात कि समवायी कारणकी अवधारणामें कारणमें कार्यकी उत्पत्ति दिखाते हैं और उपादानकारणमें कारणसे कार्यकी परिणति बतलाते हैं.

**गो. श्या. म :** मगर वल्लभाचार्य तो "**यत्र येन यतो यस्य यस्मै यद् यद् यथा यदा, स्यादिदं भगवान् साक्षात् प्रधानपुरुषेश्वरः**" कहते हैं. अर्थात् यतः स्यात् तदपि ब्रह्म, यत्र स्यात् तदपि ब्रह्म, येन स्यात् तदपि ब्रह्म, यस्मै स्यात् तदपि ब्रह्म इस पूर्वधारणाको लेकर चले हैं. तो उसमें एक बात खास ध्यानमें रखने की है कि मैं यह मानने तो तैयार हुं कि सांख्यका उपादान-प्रकृति और न्यायके समवायी कारणका समन्वय हमारा अविकृतपरिणाम हो सकता है...

**अम्बिकादत्त :** इस प्रकारसे समन्वय करनेकी जरूरत क्या है जब स्वतन्त्र प्रस्थान उपलब्ध है और हमारे सभी सिद्धान्तोंकी व्याख्या उससे हो सकती है?

**गो. श्या. म :** आवश्यकता मैं बतलाता हुं. "**तत्तु समन्वयात्**" में इस प्रश्नको महाप्रभुने बहुत जोरशोरके साथ उठाया है. वहां वह कहते हैं कि जगत्का केवल कर्ता ही ब्रह्मको मानों क्योंकि 'यत:' कहा ही गया है. तो वहां आशंका की गयी "**कर्तृत्वं नोपपद्यते, माययापि उपपद्यमानत्वात्**". वहां प्रत्याख्यानतया कहते हैं कि कर्तृत्व यदि नहीं है तब फिर जगत्में कहांसे आया? तो कहते हैं: मायासे आया. तब कहते हैं कि जगत्में अस्ति भासित होता है भाति भी भासित हो रहा है वह भी क्या मायासे आया? और चैतन्यमें जो भान आया वह भी मायासे आया क्या? अब यदि सभी कुछ मायासे आया है तब फिर ब्रह्मजिज्ञासा नहीं होनी चाहिये. वे कहते हैं कि यदि ऐसा हो तो मायाजिज्ञासा करनी चाहिये. और अस्ति-भाति यदि ब्रह्मसे आ रहे हैं "समनुगतत्वात् समन्वयात्" यह अर्थ है वहां (महाप्रभुने वहां निषेध किया है कि समन्वयाध्यायसाध्य समन्वय यहां विवक्षित नहीं है. क्योंकि महाप्रभु आज्ञा करते हैं कि समन्वय तो जब करेंगे तब 'समन्वयात्' हेतु सिद्ध होगा. अभी तो वह हेतु असिद्ध है). तो यहां 'समन्वयात्'का अर्थ समवायिकारणात् ऐसा लो. और इस अर्थमें वे कहते हैं कि जगत्में ब्राह्मिक अस्ति-भाति सब समनुगत हैं. इसी तरह जीवका कर्तृत्व भी ब्रह्मके कर्तृत्वसे अनुगत हो रहा है. यदि आप इसको बाधित करेंगे तब अस्ति-भाति भी बाधित हो जायेंगे.

**अम्बिकादत्त :** हमारा अभिप्राय बस इतना ही है कि समवायिकारणताकी अवधारणा और उपादानकारणताकी अवधारणा में मूलभूत भेद है. शब्दप्रयोगमें विचलन हो सकता है लेकिन वल्लभसम्मत जो श्रुतिका समन्वय हो रहा है उसमें हमारे पास जब

एकदम सामानान्तर परम्पराएं हैं कि उपादानकी अवधारणापर द्वैतवादी सांख्य करता है और समवायिकारणताकी अवधारणापर न्याय समन्वय करता है.

गो. श्या. म : ''**तदनन्यत्वम् आरम्भणशब्दादिभ्यः**'' में महाप्रभु स्पष्ट कहते हैं कि ''**वेदान्ताः तिलापःकृता**'' मायावादिभिः. क्यों तिलापः कृताः? क्योंकि जगत्में ब्रह्मके अस्तित्वको वे अनुगत नहीं मानते हैं, आरोपित मानते हैं. जीवमें ब्रह्मके कर्तृत्वको अनुगत नहीं मानते हैं, मायारोपित मानते हैं. ब्रह्ममें भी आरोपित कर्तृत्व मानते हैं. तो यह जो दृष्टि विवर्तवादसे कथञ्चित् जो आक्षेप आ रहे थे ब्रह्मकारणतावादपर ... मैं समझता हुं कि महाप्रभुके पूरे दृष्टिकोणको दो वचनोमें महाप्रभुने स्पष्ट किया है. वे कहते हैं कि मैं जो कुछ भी कहता चाहता हुं उसमें मेरे विरोधी दो हैं: एक जीवव्यापकत्ववाद और दूसरा जगन्मिथ्यात्ववाद. ये दो न हों तो मेरी सारी बातें सिद्ध हो जाती हैं. क्योंकि जीवव्यापकत्वाद ब्रह्मजीवके अंशांशितादात्म्यसे विरुद्ध जाता है. जगन्मिथ्यात्ववाद ब्रह्मजड़के अविकृतपरिणाम्युपादानोपादेय-भावके विरुद्ध जाता है. तो जिस तरहसे जगन्मिथ्यात्व निवृत्त हो और जिस तरहसे जीवव्यापकत्व निवृत्त हो बस उसकेलिये उनका सारा उद्यम है. ''**अपरिमिता ध्रुवास्तनुभृतो यदि सर्वगतास्तर्हि न शास्यतेति नियमो ध्रुव नेतरेथा, अजनि च यन्मयं तदविमुच्य नियन्तृ भवेत् सममनुजानतां यदमतं मतदुष्टतया**''.

रघनाथ घोष : परिणामवाद यदि मानते हैं तब उपादानविषमसत्ता...

गो. श्या. म : ''**सतत्त्वतोऽन्यथाप्रथा विकार इत्युदीरितो, अतत्त्वतोऽन्यथाप्रथा विवर्त इत्युदीरितः**''. हमको वह मान्य है.

रघुनाथ घोष : उन्होंने जो परिभाषा दी है कि कार्योत्पत्ति उपादानसमसत्ताक होनी चाहिये और उपादान विषमसत्ताक होना चाहिये.

यदि उपादान विषमसत्ताक हो तो विवर्त होगा और समसत्ताक हो तो परिणाम होगा.

**बी.आर्.शुक्ल :** उपादानकी सत्ता पारमार्थिकी है और उपादेयकी सत्ता भी पारमार्थिक है. इसलिये समसत्ता ही है. इनके यहां अविकृतपरिणाम है.

**रघुनाथ घोष :** वल्लभमें व्यावहारिकी और प्रातिभासिकी सत्ता नहीं है?

**गो. श्या. म :** त्रिकालमें नहीं.

**बी.आर्.शुक्ल :** उसमें इतनी बात है कि उपादानकारणताका सिद्धान्त है वह नैयायिकोंके समवायिकारणताके सिद्धान्तसे बिलकुल भिन्न है. कार्यान्वितं कारणम् उपादानकारणम्. कार्यान्वित जो कारण होता है वह उपादानकारण है. यह वेदान्तिओंकी परिभाषा है. अर्थात् जिसमें नाशावस्थामें जिस कारणमें कार्यका लय हो जाता है वह उपादानकारण है. समवायिकारणमें कार्यका लय नहीं होता है. जैसे कि घटका नाश होनेपर घट कपालमें परिणत नहीं होता. घटका नाश डण्डा मार देनेपर बिलकुल मिट्टी हो जायगा. पटका नाश उसको जलानेपर वह राख हो जायगा. इसलिये वह कारणमें लीन नहीं होता. इसलिये समवायिकारणकी कल्पना बिलकुल भिन्न है और उपादानकारणकी भिन्न है. नैयायिकमें उपादानकारणताका विवाद ही नहीं है. परमाणुकारणतावाद कहते हैं लेकिन परमाणु घटका उपादान नहीं है. न घटका उपादान कपालद्वय ही है. परमाणु द्व्यणुकका उपादान है. घटका नहीं है.

**गो. श्या. म :** इसमें शुक्लजी एक बात कहना चाहूंगा. नैयायिक परिभाषाके हिसाबसे नहीं पर जो "**सर्वं खल्विदं ब्रह्म**"की महाप्रभुकी जो धारणा है उसके आधारपर समवायिकारणमें जैसे आश्रित हो कर कार्य उत्पन्न होता है, द्विनिष्ठता सम्बन्धकी अभिव्यक्तिपूर्वक, इस तरह कार्यकारणभावमें सम्बन्धद्विनिष्ठता

लानेको समवायी कहना हो तो वाल्लभ वेदान्तको कोई आपत्ति नहीं होगी.

**बी.आर्.शुक्ल :** लेकिन वह उपादानके रूपमें ही वल्लभवेदान्तको मान्य है. उपादानके रूपमें समवायी कारण मान्य नहीं है.

**पा.ना.द्विवेदी :** आचार्याः! घटध्वंसो यदा जातः तदा केन रूपेण तिष्ठति भवद्रीत्या ?

**बी.आर्.शुक्ल :** केन रूपेण तिष्ठति ? कपालद्वयरूपेण तिष्ठति, भस्मरूपेण केनचिदपि रूपेण तिष्ठति.

**पा.ना.द्विवेदी :** नैवम्. तथा नास्ति न्यायमते.

**बी.आर्.शुक्ल :** कथम् ?

**पा.ना.द्विवेदी :** तर्हि तु उपादानरूपेण स्थिति जातैव.

**बी.आर्.शुक्ल :** उपादानं नास्ति. परमाणुरूपेण उपादानं गृह्यते. परमाणुरूपेण नास्ति.

**पा.ना.द्विवेदी :** पटो नष्टः. खण्डपटः उत्पन्नः. तथैव घटो ध्वस्तः कपालिका उत्पन्ना इति तत्र विचारो अस्ति. नतु कपालरूपेण घटस्य ध्वंसो जातः.

**बी.आर्.शुक्ल :** किं पटस्य खण्डपटः समवायिकारणम् अस्ति ?

**पा.ना.द्विवेदी :** तर्हि पटस्य ध्वंसः इत्यस्य कोऽर्थः ?

**गो. श्या. म :** यदि पटद्वयसन्धानेन एकं पटम् उत्पाद्यते चेत् खण्डपटोऽपि समवायी स्यात्.

**च. शे. शुक्ल :** घटस्य नाशे सति कपालो विद्यते. कपाल तो रहेगा.

**पा.ना.द्विवेदी :** न्यायमते तर्हि ध्वंसः कपालरूपो जातः.

**च. शे. शुक्ल :** कपाल घट नहीं है घटध्वंस है.

**कोलहलः**

**पा.ना.द्विवेदी :** स्वोपादानएव घटस्य ध्वंसो भवति तर्हि तादात्म्यवादेन सह न्यायमतस्य को भेदः? मया उच्यते. पटो नष्टः, खण्डपटः उत्पन्नः. तथैव घटो ध्वस्तः ...

**कोलाहलः**

गो. श्या. म : पटद्वयसन्धानेन यदि एको महापटः उत्पाद्यते चेत् तदा पटद्वयस्य समवायिकारणता स्यान् न वा ?

बी.आर्.शुक्ल : तन्तूनामेव समवायिकारणत्वम्.

गो. श्या. म : तर्हि कपालद्वयसंयोगेन घटः उत्पद्यते इति कथम् उच्यते ?

बी.आर्.शुक्ल : तत्तु प्रत्यक्षसिद्धम्.

गो. श्या. म : पटद्वयसन्धानेन ...

रा.ताताचार्य : अन्यः पटः.

गो. श्या. म : पटद्वयं कारणम् अस्ति न वा ?

बी.आर्.शुक्ल : नास्ति.

च. शे. शुक्ल : समवायिकारणं तन्तुरेव. महापटस्यापि.

**कोलाहलः**

चन्द्रकान्त दवे : शुक्लजी आपके घट और पट के दोनो उदाहरणोंमें बड़ा अन्तर है. आपने कहा कि घटका ध्वंस हुवा तो कपालद्वयके रूपमें परिवर्तित होता है. लेकिन पटध्वंस हुवा वह भस्मीभूत हुवा तो उसकी मृद्रूपता आगई. वहां तन्तुरूपता क्यों नहीं आई ? यह आधुनिक तार्किक आपसे पूछेगा.

बी.आर्.शुक्ल : इसका कारण यही है कि दोनोंकी कारणता भिन्न है.

रा.ताताचार्य : इदानीं नैयायिकैः सावधानतया उक्तम् अस्ति. यदा खण्डपटाभ्यां महापटः उत्पद्यते तत्र द्वयोः खण्डपटयोः आपरमाण्वन्तं भङ्गो भवति. खण्डपटस्य अवयवपरम्परायां द्व्यणुकपर्यन्तं नाशो भवति. केवलं खण्डपटस्य परमाणवएव अवतिष्ठन्ते. एवम् अन्यस्य खण्डपटस्य परमाणवएव अवतिष्ठन्ते. तत्र पुनः तेषां परमाणूनां परस्परं संयोगेन द्व्यणुकादिक्रमेण महापटः उत्पद्यते. इत्येव एतेषां प्रक्रिया.

गो. श्या. म : प्रक्रियातु वर्तते किन्तु, तस्य औचित्यं कथं निरूपणीयम् ? वैषम्याद्. घटे अन्या स्थितिः निरूप्यते पटे अन्या स्थितिः निरूप्यते.

**कोलाहलः**

**बी.आर्.शुक्ल :** घटस्तु अन्त्यावयवी पटस्तु न अन्त्यावयवी इति भेदो वर्तते.

**पा.ना.द्विवेदी :** कुतो नास्ति पटो अन्त्यावयवी ?

**बी.आर्.शुक्ल :** नास्ति अन्त्यावयवी. पटात् पुनः पटान्तरं भवत्येव. यथा जलाद् जलं भवति तथा पटात् पटं भवत्येव.

------*------

## संगोष्ठ्युत्तरलेखन

### गोस्वामी श्याम मनोहर

इस चर्चामें पुनश्च कई विवादास्पद मुद्दे उठ खड़े हुवे उनमें सर्वप्रथम तो यह कि क्या वाल्लभ दर्शनमें उपादानकारणका कोई स्थान है ही नहीं? श्रीअम्बिकादत्तजीके इस कथनसे कि ''भेदसहिष्णु अभेद ही अंश-अंशीके प्रारूपमें समवायसम्बन्धके रूपमें ही आविर्भूत होता है. इसे उपादानकारणताकी अवधारणामें क्यों घसीटा जाय?'' मैं सहमत नहीं हूं. वाल्लभ वेदान्तमें उपादानकारणकी कल्पना करना भी आवश्यक है, ब्रह्मको उसकी स्वरूपकोटिमें समवायिकारणतया ही निरूपित किया गया होनेके बावजूद; अर्थात् उपादानतया नहीं निरूपित किया गया होनेके बावजूद. क्योंकि अभी तक हुयी चर्चामें तथा श्रीअम्बिकादत्तजीके आलेखपत्रके बाद लिखे स्वयं अपने प्रथम संगोष्ठ्युत्तरलेखनमें भी मैं यह स्पष्ट कर ही चुका हूं कि मूलस्वरूपमें तो, बह्मको उपादान नहीं परन्तु, समवायिकारण तथा कर्ता/निमित्तकारण ही केवल माना गया है.

इसे, परन्तु, न्यायवैशेषिकाभिमत 'समवाय'पदकी व्याख्या ''**अवयवावयविनोः जातिव्यक्त्योः गुणगुणिनोः क्रियाक्रियावतोः नित्यद्रव्यविशेषयोः च यः सम्बन्धः स समवायः**'' (न्या.सि.मु.११) की तुलनामें देखना हो तो यह कहा जा

सकता है कि जातिपदार्थ तो वाल्लभ वेदान्तमें अमान्य ही है, क्योंकि सब कुछ सद्वस्तुके अविकृतपरिणामतया स्वीकारा गया है और कारणगतसत्त्व कार्यमें स्वतः अनुवृत्त हो जाता होनेसे. अतः धर्मभूत कार्याकृतिओंमें सद्रूपधर्मीके अनुगत होनेके रूपमें ही नकि 'सत्ता'ख्यसामान्यवान् होनेके रूपमें वस्तुमें सत्तावगम होता है. तथाकथित 'नित्यद्रव्यविशेष'युगल भी वाल्लभ वेदान्तमें स्वीकारा नही गया है. सो अवशिष्ट रहे अवयवावयवी गुणगुणी और क्रियाक्रियावान्.

इनमें गुण-क्रिया और तद्वान के बीच परस्पर समवायापरपर्याय तादात्म्य सम्बन्ध वाल्लभ वेदान्तमें सर्वथा मान्य होगा ही. असमवायी कारणके, परन्तु, अमान्य होनेसे कारणगुण कार्यगुणके उत्पादक नहीं बनते प्रत्युत कारणगुण स्वयं ही कार्यमें संक्रान्त या अनुगत हो कर कार्यगुणतया प्रकट हो जाते हैं. यह तो अवान्तरकार्यकारणोंकी कथा है परन्तु मूलकार्योंके अन्तर्गत तो "**महतस्तु विकुर्वाणाद् रजःसत्त्वोपबृंहितात् तमःप्रधानात्तु अभवद् द्रव्यज्ञानक्रियात्मकः सो 'अहंकार' इति प्रोक्तो विकुर्वन् समभूत् त्रिधा वैकारिकः तैजसश्च तामसश्चेति यद्भिदा द्रव्यशक्तिः क्रियाशक्तिः ज्ञानशक्तिः इति**(भाग.) **तामसो अहंकारो द्रव्यजननसामर्थ्ययुक्तः... एवं राजसो अहंकारः क्रियाशक्तिः सात्त्विकस्तु ज्ञानशक्तिः**(सुबो.)" (भाग.सुबो.२।५।२३-२४) यों तामसाहंकारोपादानक रूपरसादि तन्मात्रा तद्द्वारोपादानकतया पञ्चमहाभूतरूप द्रव्योंका उद्भव स्वीकारा गया है. अतः गुणीमें गुणोत्पत्तिकी न्यायवैशिषिक प्रक्रियाके विपरीत गुणद्रव्योपादानक गुणिद्रव्योंका आविर्भाव माना जाता है. अतएव प्रस्थानरत्नाकरकार तन्मात्राओंके बारेमें कहते हैं "**साच भूतसूक्ष्मावस्था...'अहंकारोपादेयत्वे सति तत्त्वान्तरोपादानत्वं' वा तल्लक्षणम्**" (प्रस्था.रत्ना.पृ.२२८) अतः गुणिद्रव्योंके उत्पन्न होनेके बाद समवायेन गुणोंकी उत्पत्ति वाल्लभ वेदान्तमें अप्रासंगिक सिद्ध होती है. यही बात मूलमें ब्रह्मसमवेत आविर्भाविका-तिरोभाविका क्रियाशक्तियोंके राजसाहंकारोपादानक अवान्तरक्रियावानोंके बारेमें भी कही जा सकती है. वे शक्तियां मूलकारणक कार्योंमें उनके अवान्तरकारणीकरण द्वारा अनुवृत्त होती हैं, कारणगुणन्यायेन ही. अब अवशिष्ट रहती है अवयवों और अवयवी के बीच रहे सम्बन्धके स्वरूपकी समस्या.

इस सन्दर्भमें ज्ञातव्य है कि न्याय-वैशेषिक मतमें प्रागभावप्रतियोगी बननेवाले अवयवी या कार्य का नूतनारम्भ स्वीकारा गया है. इस विषयमें, परन्तु, वाल्लभ वेदान्त यह कहना चाहेगा कि सभी तरहके जनन प्रागभावप्रतियोगीके रूपमें अवयवारब्ध ही होते हों यह आवश्यक नहीं होता.

महाप्रभुने इस विषयमें अपने विचार *पत्रावलम्बन* ग्रन्थमें स्पष्ट किये हैं. वहां यह कहा गया है कि कार्यकारणमें परस्पर भेद माननेपर कारणभार तथा कार्यभार यों भारद्वैगुण्यकी आपत्ति आयेगी. क्योंकि न तो जितने भारकी मृत्तिका होती उससे दुगुना भार घटका होता है और न जितना सुवर्ण उपादानतया अधिगृहीत होता है उससे अधिक भार सौवर्णाभूषणमें ही अनुभूत होता है. यदि समवायिकारणका नाश मान कर समानभारकी व्याख्या की जाये तो कारणनाशात् कार्यनाशापत्ति होगी. यद्यपि न्याय-वैशेषिक समवायिकारणको अपने कार्यमें अनुवृत्त या अनुगत तो मानते नहीं हैं सो यातो कार्यभार द्विगुण होना चाहिये याफिर स्वतन्त्रभाररहित कार्य स्वीकारना चाहिये जो प्रत्यक्षविरुद्ध कथा है. यह पुनः भारविहीन आकृत्येकरूपतामें कार्यको पर्यवसित करेगा. वैसे तादात्म्यवादी होनेके कारण वाल्लभ वेदान्त तो यह मानता ही है. इस सन्दर्भमें विचारणीय बनता है कि क्या ऐसी स्थितिमें वाल्लभ वेदान्तके अनुसार आरम्भवादानुसारिणी प्रक्रियाके वश कोई भी कार्य उत्पन्न हो नहीं सकता? समाधानरूपेण महाप्रभुका यह विधान मननीय है कि **''संहतैः उपचितैः अवयवैः गुप्तो अवयवी प्रकटीक्रियते''** (भाग.सुबो.२।१।२४). एतावता सिद्ध होता है कि यहां अवयवोंमें भी अवयवीकी आविर्भाविका शक्ति रहती स्वीकारी ही गयी है, अतः प्रागभाव या असत्कार्यवाद के अंगीकार किये बिना भी अवयवोंके परस्पर संहननवश अवयवीके आविर्भावको वाल्लभ मत इन्कारता नहीं है. यों अवयवीके नूतनारम्भको सत्कार्यवादकी चौखटमें जड़ देनेके बाद वाल्लभ वेदान्त आरम्भवादका भी अत्यन्त विरोधी तो रह नहीं जाता. जैसाकि प्रागभाव या उत्पत्तिपूर्व कार्यासत्त्व की धारणाका वह विरोधी है. संक्षेपमें तिरोभावकी कल्पनाद्वारा आरम्भवादको भी उपपन्न माना जा सकता है.

यह विषय यद्यपि प्रस्थानरत्नाकरकारद्वारा अचर्चित ही रह गया है फिरभी वहां ''**उपादानञ्च द्विविधं :** (क)**परिणाम्युपादानं** (का)**विवर्तोपादानं च... सो द्विविधो** (क/१)**अविकृतो** (क/२)**विकृतः च. तत्र आद्यो यथा सुवर्णस्य कटककुण्डलादिः. द्वितीयो यथा मृदो घटशरावोदञ्चनादिः, यथाच मनसो(बुद्धेः!) वृत्तिरूपं ज्ञानम्.** (का)**उपादानविषमसत्ताको अन्यथाभावो विवर्तः**'' ( प्रस्था.रत्ना.पृ.-४४ ). इस निरूपणमें लौकिक उदाहरणोंमें जैसे तीनों ही तरहकी कारणता : (१)अविकृतपरिणाम्युपादानता (२)विकृतपरिणाम्युपादानता तथा (३)विवर्तोपादानता यहां मान्य रखी गयी है.

इसी तरह परम्परया ब्रह्मगत कारणताके वैविध्यपर्यन्त भी इनका तात्पर्यानुकर्ष करना ही पड़ेगा. अर्थात् साक्षात् स्वरूपकोटितया नहीं तो कारणकोटितया, कारणकोटितया नहीं कार्यकोटिगत अवान्तरकारणतया ही सही ये सारी कि सारी उत्पत्तिप्रक्रिया मान्य करनी चाहिये. इतना मान लेनेपर (४)आरम्भवादी प्रक्रियाको, प्रागभावीया प्रक्रियास्थानीय प्राकृतिरोभावीया प्रक्रियाके अवलम्बनद्वारा मान्य करनेमें आपत्तिजनक कुछ रह नहीं जाता है. यों कार्योत्पत्तिके ये तीनों ही नहीं अपितु चतुर्थ आरम्भवादी उत्पत्तिप्रकारको भी तत्तद् उदाहरणोंमें मान्य तो रखना ही पड़ता है. इसका प्रत्याख्यान मुझे शक्य नहीं लगता है.

अतः उपादानकारणता वाल्लभ वेदान्तमें सर्वथा अमान्य है यह कहा नहीं जा सकता है.

(१)अतएव यह सोचना आवश्यक है कि कार्याविर्भावके लौकिक उदाहरणोंमें कहीं कनककुण्डलके रूपमें कार्याविर्भाव अविकृतपरिणामप्रक्रियाके अनुसार होता है. क्योंकि आभूषणाकृति धारण करनेके बावजूद न तो सुवर्णका सुवर्णत्व लुप्त होता है और न पुनःकारणभावापत्ति ही अशक्य होती है. अतः इनके बीच दुतरफा तादात्म्य प्रत्यक्षगोचर होता है. इस अविकृतपरिणाममूलक तादात्म्यके उदाहरणके अनुसार आविर्भूत ब्रह्मकार्योंमें ब्रह्मत्वके अनुवृत्तिकी बात भगवान्ने ''**यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति तस्याहं न प्रणश्यामि**

**स च मे न प्रणश्यति. सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते''** (भग.गीता.६।३०-३१) उपदेशमें की है. स्पष्ट है कि यहां कार्यान्वित होनेसे ही कारणको कार्यवर्ति माना गया है. इसी तरह कारणसमवेतोत्पत्तिक होनेसे कार्यको भी कारणवर्ति कहा गया है.

अतः कारणस्वरूपाच्युति अर्थात् अविकृतपरिणतिके भी पुनः दो प्रकार शक्य हो जाते हैं : १.कनककुण्डलोपम उपादानोपादेयता और २.वीणावेणुवाद्यसंगीतोपम आधाराधेयता. इनमें प्रथममें अन्योन्यवर्तिता रह पाती है परन्तु द्वितीयमें अन्योन्यवर्तिताके बजाय केवल कार्योंकी ही कारणवर्तिता परिलक्षित होती है.

(२)ऐसा परन्तु विकृतपरिणामप्रक्रियाके अनुसार प्रकट होनेवाले कार्योंके उदाहरणोंमें शक्य नहीं. अतः ऐसे स्थलमें कार्याविर्भाव, उदाहरणार्थ, [२]दुग्धकी दधिभावापत्तिमें न केवल दुग्धभाव निवृत्त होता है अपितु पुनःदुग्धभावापत्ति भी सुशक नहीं होती. अतः यहां इकतरफा तादात्म्य प्रत्यक्षगोचर है.

अब ब्रह्म और जगत्के बीच साक्षात् इस तरहका कार्यकारणभाव माना नहीं गया, उसका मतलब यह नहीं कि लोकमें भी ऐसे विकृतपरिणामोंकी प्रक्रियाकी भी व्याख्या वाल्लभ वेदान्त अविकृतपरिणामतया ही प्रदान करनेको प्रतिश्रुत हुवा है. वाल्लभ वेदान्त अविकृतपरिणामकी प्रक्रियाको कार्याविर्भावके सभी उदाहरणोंपर हठात् थोप देना नहीं चाहेगा. अतः ऐसे लौकिक उदाहरणोंमें जब कार्यकारणभावके अन्तर्गत विकृतपरिणामवाद भी मान्य तो रखना ही पड़ता है, तब अन्तमें ब्राह्मिकी कारणता भी किसी ऐसे सन्दर्भमें विकृतपरिणामकी प्रक्रियाके अनुसार घटित हो ही सकती है. अतएव भगवान्ने अपनी कारणकोटिगत ऐसी अलौकिक कारणताके निरूपणार्थ ही **''ये चैव सात्त्विकाः भावाः राजसाः तामसाः च ये मत्तएवेति तान् विद्धि नतु अहं तेषु ते मयि''—''मया ततमिदं सर्वं जगद् अव्यक्तमूर्तिना मत्स्थानि सर्वभूतानि नच अहं तेषु अवस्थितः''** (भग.गीता.९।४) (भग.गीता.७।१२) इन वचनोंमें स्पष्टरूपेण प्रकृतिद्वारक अपनी उपादानकारणता ही निरूपित करनेके लिये भगवान् प्राकृत सात्त्विकादि भावोंकी

# संगोष्ठ्युत्तरलेखन

## गोस्वामी श्याम मनोहर

आदरणीय श्रीबलिराम शुक्लजीका यह कहना तो सर्वथा उपयुक्त ही है कि ''**गुणे शुक्लादयः पुंसि गुणिलिंगास्तु तद्वति**'' इस अमरकोशवचनके आधारपर ''नीलो घटः'' वाक्यमें अभेद विवक्षित है, अर्थात् 'नील' पद नीलगुणका वाचक न हो कर नीलगुणवान्का ही वाचक है. अतएव अभेदान्वय श्रोताको अवगत होता ही है. श्रीगदाधर भट्टाचार्यने व्युत्पत्तिवादगत अभेदान्वयकी चर्चामें यह स्पष्टीकरण भी दिया ही है कि ''**अभेदः तादात्म्यं, तच्च स्ववृत्त्यसाधारणो धर्मः. असाधारण्यञ्च एकमात्रवृत्तित्वं तच्च स्वसमानाधिकरण्य-स्वप्रतियोगिवृत्तित्वोभयसम्बन्धेन भेदविशिष्टं यत् तदन्यत्वमिति एकमात्रवृत्तिधर्मएव विशेषणविभक्तेः अर्थः**'' इस अभेद या तादात्म्य के शाब्दबोधको ''देवदत्तो घटः'', ''द्रेवदत्तो वन्ध्यापुत्रः'' अथवा ''घटो घटः'' जैसे वचनोंमें गौणवृत्ति विकल्पवृत्ति शाब्दप्रमाकी अजनिका अभेदप्रतीति से भी विलक्षण तो माननी ही पड़ेगी.

तदर्थ यह जिज्ञास्य हो जाता है कि ''नीलो घटः'' सदृश वाक्यमें उद्देश्यरूप घट और विधेयरूप नील के बीच परस्पर क्या (१)''६=३+३'' जैसा समव्याप्तिक उद्देश्यविधेयभाव मानना या (२)''सिंहः पशुः'' जैसा विषमव्याप्तिक उद्देश्यविधेयभाव स्वीकारना अथवा (३)''देवदत्तोऽयं पंगुः'' जैसा निर्व्याप्तिक उद्देश्यविधेयभाव स्वीकारना ?

इनमें (१)कल्पमें ''यो-यो घटः स-स नीलो यो-यो नीलः स-स घटः'' अर्थ प्रकट होगा. यह घटोंके रक्त श्वेत आदि वर्णोंके भी होनेके कारण तथा अनेक नीलगुणवान गज महिष कृष्णसारमृग आदिके घटभिन्न होनेके कारण भी बाधित होनेसे शाब्दप्रमाजनकता सिद्ध नहीं हो पायेगी. इसी तरह (२)कल्पमें प्रदत्त उदाहरणमें जैसे ''यः सिंहः सः पशुः'' व्याप्ति तो सिद्ध है परन्तु ''यः पशुः सः सिंहः'' व्याप्ति सिद्ध नहीं होती. तो इस तरह यहां ''यो नीलः सो घटः'' अथवा ''यो घटः सो नीलः'' मेंसे

भी अन्यतरके व्याप्य-व्यापकभावमूलक भी व्याप्ति भी सिद्ध तो नहीं होती प्रथम कल्पमें दर्शित व्यभिचारके वश ही. अतः अवशिष्ट रह जाता है [३]निर्व्याप्तिक उद्देश्यविधेयभावघटित तादात्म्य या अभेद. अतः जैसे कई सारे घट अनील होते हैं वैसे कई नीलवर्णोपेत पदार्थ अघटरूप होते हैं. ऐसी स्थितिमें "नीलाभिन्नो घटः" वाक्यके प्रामाण्यकी सुरक्षाके हेतु कतिपय नीलगुणवान् पदार्थ घट हो सकते है और कतिपय नीलगुणवान् पदार्थ घट नहीं भी होते यों 'नील'पदार्थ और 'घट'पदार्थ के बीच भेदसहिष्णु-अभेद माने बिना कोई गति दिखलायी नहीं देती है.

"नीलो घटः" वाक्यमें विधीयमान अभेद या तादात्म्य का प्रामाण्य किसी एकमात्र तद्घटव्यक्तिके सन्दर्भमें सीमित तो किया नहीं जा सकता है. क्योंकि अनेक घट नीले हो सकते हैं, चाहे सभी घट नीले न भी होते हों. और तद्घटव्यक्तिका भी नीलवान्से अभेद माननेपर उत्पत्तिक्षणमें घटको नीलवान् मानना पड़ेगा. **"उत्पन्नं द्रव्यं क्षणम् अगुणम् अक्रियं च तिष्ठति"**न्यायमतकी अपरित्याज्य स्वीकृति हो तो नीलवान् और घट के आत्यन्तिक अभेदको तिलाञ्जलि देनी पड़ेगी.

इसके अलावा "नीलो घटः" न तो संसर्गानवगाही शाब्दबोधका जनक होता माना गया है और न "घटो घटः" की तरह सर्वथा उद्देश्यविधेयभावरहित या प्रकारता-विशेष्यतारहित सर्वथा संसर्गताबोधाजनक होता है. क्योंकि नीलत्वप्रकारक घटविशेष्यक बोध तो यहां मानना ही पड़ता है. अन्यथा तद्वति तत्प्रकारक ज्ञान ही सिद्ध न होनेपर वाक्य अप्रमाजनक सिद्ध होगा. अतः वाक्यके याथार्थ्यके निर्वाहार्थ केवल अभेद या केवल भेद यहां अपर्याप्त सिद्ध होते हैं. स्वयं श्रीबलिरामजीने भी **"अभेदसम्बन्धेन नीलत्वाच्छिन्न-प्रकारतानिरूपित-घटत्वावच्छिन्न-विशेष्यताक शब्दबोध"** अभेदभानके साथ-साथ प्रकारता-विशेष्यताके भेदका भान भी स्वीकारना तो पड़ता ही है. अतः सर्वथा भेदरहित आत्यन्तिक अभेद तो स्वयं नैयायिक भी कह नहीं पाते हैं. "नीलो घटः" वाक्यकी ही तरह "चैत्रो मैत्रः च सुन्दरौ" वाक्यमें भी एकवचनोपात्त 'चैत्र'पदका तथा 'मैत्र'पदका भी द्विवचनोपात्त 'सुन्दरौ'पदके साथ अभेदान्वय तो मानना ही पड़ता है. यह चैत्र और सुन्दर के बीच जो अभेद है वह आत्यन्तिक इसलिये नहीं हो सकता है क्योंकि इसी सुन्दरके साथ मैत्रका भी अभेद

बोधित हो रहा है तथा चैत्र और मैत्र का अभेद सम्भव नहीं. अतः भेदसहिष्णु-अभेदके अलावा दूसरी कोई गति यहां शक्य नहीं है. ऐसी स्थितिमें अकारण ही उपनिषत्सिद्ध भेदसहिष्णु-अभेदरूप तादात्म्यको शास्त्रप्रामाण्यवादी होनेके बावजूद क्यों अस्वीकार करना चाहि? —

१. ''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम्.

२. ''एकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृण्मयं विज्ञातं स्याद् वाचारम्भणं 'विकारो' नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्.''

३. ''त्रयं वा इदं नाम रूपं कर्म, ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि नामानि..रूपाणि...कर्माणि बिभर्ति. तदेतत् त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा आत्मो एकः सन् एतत् त्रयम्.''

४. ''अत्र हि एते सर्वे एकं भवन्ति.''

५. ''एको अहं बहु स्याम.''

इन अनेकानेक श्रुत्यादि शास्त्रवचनोंसे सिद्ध एकत्वानेकत्वरूप या भेदसहिष्णु-अभेदरूप तादात्म्य स्वीकारनेमें किसी शास्त्राप्रामाण्यवादीको होती अनास्थाके जैसी मनोवृत्ति कमसे कम शास्त्रप्रामाण्यवादी नैयायिकोंको तो प्रकट करनी नहीं चाहिये. रही बात भेदसहिष्णु-अभेदरूप तादात्म्यको स्वीकारनेपर ''नीलगुणवान् घटः'' की तरह ''घटवान् नीलगुणः'' प्रतीतिकी आपत्ति आयेगी. परन्तु धैर्यपूर्वक इस विषयमें यह मननीय है कि पितृत्व-पुत्रत्वके बीच परस्पर निरूप्यनिरूपकभाव होनेपर जैसे जनकत्व पिता ही रहेगा और आत्मजत्व पुत्रमें ही, ठीक वैसे ही गुण-गुणी, क्रिया-क्रियावान्, उपादेयोपादान अथवा धर्म-धर्मी के बीच तादात्म्य जो होता है वह इस द्वैतका निर्वाहक होता है विलोपक नहीं. उदाहरणतया नित्य एक समवाय सम्बन्ध भी न्याय-वैशेषिक मतमें भी घटत्वको पटसमवेत नहीं बना देता और न पटत्वको घटसमवेत ही. न स्वरूपसम्बन्ध ही अभाव और उसके अधिकरण के बीच आधाराधेयभावका विलोपक हो पाता है.

## पाश्चात्य मतके अनुसार कौन सा मत समीचीन है वाल्लभ या नैयायिकोंका ?*

डॉ. अरुण मिश्र

पाश्चात्य मतके अनुसार कौन सा मत समीचीन है वाल्लभ या न्यायका इसपर कुछ विचार करना चाहेंगे. यद्यपि भारतीय दर्शन और पाश्चात्य दर्शन के बीच मौलिक भेद है. क्योंकि हमारा दर्शन जीवनके साथ भलीभांति संगत है जबकि पाश्चात्य दर्शन केवल बुद्धिविकासरूप है . दोनों दर्शनोंकी चिन्तनपद्धतिओंमें भेद है. अतः हमारे शास्त्रोंकी तुलना पाश्चात्य दर्शनशास्त्रोंके साथ करनी नहीं चाहिए. फिरभी न्यायशास्त्रका मत पाश्चात्य दृष्टिके अनुसार समीचीन लगता है ऐसी स्थापना करनेको पाश्चात्य दार्शनिक मिलके विचार उदाहरणरूपेण मैं प्रस्तुत करना चाहूंगा. पाश्चात्य जगत्में कार्य-कारणसम्बन्धके बारे इस दार्शनिकके विचार उल्लेखनीय हैं. यह आलेख, अतः, तीन खण्डोंमें विभाजित किया गया है. 'प्रस्थानरत्नाकर' ग्रन्थकारका मत नैयायिकोंका मत और मेरा मत.

**प्रस्थानरत्नाकरमत :**

गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमाचार्यकृत 'प्रस्थानरत्नाकर'नामक ग्रन्थमें कार्य-कारणके बारेमें चर्चा प्रमाकरणस्वरूपनिरूपक कल्लोलमें प्राप्त होती है. कार्य-कारणप्रत्ययकी क्या आवश्यकता है, यह स्पष्ट करनेको ग्रन्थकार

---

*डॉ. श्रीअरुण मिश्रजीने यह आलेखपत्र मूलमें संस्कृतभाषामें प्रस्तुत किया परन्तु इसे जो संस्कृतभाषाभिज्ञ नहीं वे भी भलीभांति जान पायें तदर्थ हिन्दीभाषामें अनूदित कर के यहां प्रकाशित किया जा रहा है. एतदर्थ हम आलेखकारके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता व्यक्त करते हैं( सम्पा. ).

कहते हैं : "**प्रमायाः करणं वक्तुं कारणस्य स्वरूपम् उच्यते**" . वे स्वयं कहते हैं "**इदानीं कारणं तस्याः (प्रमायाः) वक्तुं करणम् उच्यते**" (प्र.र. : पृ.३८). इसलिये प्रथमतः कारणताके प्रत्ययको परिभाषित किया गया है. तदनन्तर स्वमतके प्रतिपादनार्थ न्यायशास्त्रद्वारा प्रतिपादित कारणताके प्रत्ययकी आलोचना की गयी है. कारणता किसे कहते हैं, इसका चिन्तन करते हुवे वाल्लभ कारणताको 'आविर्भाव-तिरोभाव'पदोंके द्वारा प्रतिपादित करते हैं. "**आविर्भावतिरोभावौ भगवतः शक्ती**" (प्र.र. : पृ.३८). यहां 'आविर्भाव-तिरोभाव' पदोंका विश्लेषण अपेक्षित लगता है : जो शक्ति उपादानमें अवस्थित कार्यको व्यवहारगोचर बनाती हो वह शक्ति आविर्भाविका होती है. व्यवहारायोग्य होना तिरोभाव होता है(प्र.र. : पृ.३८). भगवान्‌की तिरोभाविका शक्तिद्वारा कोई वस्तु व्यवहारायोग्य बन जाती है. जहां आविर्भाविका शक्ति विद्यमान हो उसे कारण समझना चाहिये. जिसकी जिससे व्यवहारयोग्यता सिद्ध होती हो वह उस आविर्भाविका शक्तिका कार्य होता है. सरसोंमें तैलको आविर्भूत करनेकी शक्ति विद्यमान होनेसे उसे कारण माना जाता है. यहां सार्षप तैलको आविर्भूत करनेकी शक्ति सरसोंमें रहती होनेसे सरसों तैलका कारण होता है. ग्रन्थकारके मतमें आविर्भाविका शक्तिका आधार होना ही कारणता है इस हेतुके कारण नैयायिकोंद्वारा प्रतिपादित अनन्यथासिद्धिके प्रत्ययकी आवश्यकता नहीं रह जाती है.

ग्रन्थकारके मतमें समवायी कारण और निमित्त कारण यों दो तरहके कारण माने गये हैं.(प्र.र. : पृ.३९). इस मतमें समवायका ही दूसरा नाम 'तादात्म्य' माना गया है. अतः तादात्म्यसम्बन्धसे जो जहां या जिसमें से उत्पन्न होता हो वह उसका कार्य होता है और जहां या जिसमें उत्पन्न होता हो वह उस कार्यका समवायी कारण कहा जाता है. समवायी कारणसे जो भिन्न कारण हो वह निमित्तकारण होता है(प्र.र. : पृ.४४) इस मतमें घटके प्रति कुंभार एवं चक्का आदि निमित्तकारण माने गये हैं. समवाय तादात्म्यका

ही नामान्तर है इसे स्पष्ट करनेको ग्रन्थकारने विभिन्न दार्शनिकोंके समवायसम्बन्धके बारे अभिप्रायोंकी विस्तारसे चर्चा की है.

प्रथमतः ग्रन्थकारने वैशेषिक दार्शनिकोंके विचार प्रस्तुत किये हैं. उनके मतमें आधार-आधेयभूत दो अयुतसिद्धोंके बीच ज़ो सम्बन्ध होता है उसे समवाय माना गया है यथा ''इस पटमें शुक्ल रूप है'' या ''इस गायमें गोत्व है''(प्र.र. : पृ.३९). बादमें दिखलाया गया है कि पार्थसारथी मिश्रके मतके अनुसार समवायके प्रत्ययकी यह परिभाषा निर्दोष नहीं मानी जाती. क्योंकि उसके मतमें ''यह गाय है'' इस प्रत्ययके आधारपर ''इसमें गोत्व है'' ऐसा प्रत्यय प्रकट नहीं होता होनेसे समवायके प्रत्ययका पूर्वोक्त लक्षण स्वीकार्य नहीं (प्र.र. : पृ.३९). जिस सम्बन्धके वश आधारमें कोई आधेय स्वानुरूपा बुद्धि पैदा करता हो उस सम्बन्धको पार्थसारथी मिश्रके समवाय माना जाता है ऐसा विचार किया गया है.

वाल्लभ मतमें पार्थसारथी मिश्रद्वारा प्रतिपादित समवायसम्बन्धकी यह परिभाषा समीचीन नहीं मानी गयी. क्योंकि गुण या कर्म के आधारमें गुणानुरूपा बुद्धि या कर्मानुरूपा बुद्धि उत्पन्न होती नहीं, अतः गुण और द्रव्य के बीच या कर्म और द्रव्य के बीच जो सम्बन्ध रहता है उसे 'समवाय' कहा नहीं जा सकता(प्र.र. : पृ.३९).

अब दो अयुतसिद्ध होनेवालोंके बीच जो सम्बन्ध होता है उसे ही समवाय माना जाये तो यह प्रश्न उठता है कि इस 'अयुतसिद्ध' पदका अर्थ क्या : दो अयुतसिद्धोंमें एकके रहते दूसरा यदि नष्ट न माना जाये तो दोनों अयुतसिद्ध होते हैं. समवायसम्बन्धकी यह व्याख्या वाल्लभोंको स्वीकार्य नहीं है. क्योंकि प्रलयकालमें नित्य जातिके साधनमें यह समवायका यह लक्षण उपपन्न नहीं होता. प्रलयकालमें जाति, नैयायिकोंके मतमें, या तो समयाय या कालिक या स्वरूप सम्बन्धोंके

बीच किसी अन्यतम सम्बन्धके साथ स्वीकारनी पड़ेगी. वह शक्य नहीं. क्योंकि प्रलयकालमें जातिकी स्थिति समवाय सम्बन्धसे अवस्थित मानी नहीं जा सकती, क्योंकि समवाय सम्बन्धसे कालमें जाति होती नहीं है, कालसमवेत जातिबुद्धि होती न होनेसे. जाति कालिक या स्वरूप सम्बन्धसे रहती है ऐसा भी प्रमाणके अभाववश कहा नहीं जा सकता है. इस समवायके लक्षणमें जातिके नित्य होनेकी प्रतिज्ञा असिद्ध ही है ऐसा अर्थ है.

कुछ चिन्तकोंके अनुसार दो अयुतसिद्ध वस्तुओंके बीच जो सम्बन्ध रहता है उसे ही समवाय माना जाता है( प्र. र. : पृष्ठ ४१ ). वाल्लभ मतमें इसका भी निराकरण किया गया है. इस मतका निरसन ग्रन्थकारद्वारा यों किया गया है : यहां अयुतसिद्धिकी स्थापना पहले करनी पड़ेगी परन्तु वैशेषिक कार्यको कारणमें विद्यमान तो मानते नहीं हैं. अतः स्वयं कार्यके ही न होनेके कारण अयुतसिद्धिका भी निरूपण शक्य नहीं रह जाता है. अयुतसिद्धताके ही असिद्ध होनेके कारण समवायकी स्थापना संभव नहीं. पहले अयुतसिद्धताको स्वीकार लेनेपर तो असत्कार्यवादका ही भङ्ग हो जायेगा. अब उत्पतिको ही समवाय यदि मान लिया जाता है तो उत्पत्तिके अनित्य होनेके कारण समवाय भी अनित्य सिद्ध होगा. उत्पत्तिको नित्य माननेपर कार्यको भी नित्य मानना पड़ेगा सो कारणव्यापार व्यर्थ हो जायेगा. इसलिये तादात्म्यको ही कार्य-कारणके बीच सम्बन्धतया मान्य रखना चाहिये, समवायको नहीं( प्र. र. :पृ.४१ ).

**"गुणक्रियादिविशिष्टबुद्धि विशेषणविशेष्यके बीच रहनेवाले सम्बन्धके बारेमें होती है, विशिष्टबुद्धि होनेके कारण. यह दण्डविशिष्टपुरुष है ऐसी विशिष्टबुद्धिकी तरह"**( प्र.र. : पृ.४१ ) ऐसे अनुमानके आधारपर नैयायिक संयोगादि सम्बन्धके अभाववश समवायरूप सम्बन्धका साधन करते है. यहां नैयायिकोंके इस मतकी स्थापना इस तरह होती

है : गुणक्रियादिविशिष्ट द्रव्यके बारेमें होती बुद्धिमें विशेषण, विशेष्य और इनके बीच रहे सम्बन्ध का भी भान होता है. यह सम्बन्ध संयोग तो हो नहीं सकता अयुतसिद्ध होनेसे. अतः न्यायमतमें यह सम्बन्ध निश्चितरूपेण समवाय ही माना गया है. वाल्लभ मतके अनुसार इस अनुमानद्वारा साध्य है वह तो पूर्व ही सिद्ध होनेसे इसे समवाय न मान कर तादात्म्य माना गाया है.

ग्रन्थकारने उपादानकारणका विभाजन दो तरह किया है : १.परिणाम्युपादान और २.विवर्तोपादान. परिणाम्युपादान भी दो तरहका होता है या अविकृत अथवा विकृत (प्र.र. : पृ.४४). अविकृत उपादानकारण विकृत नहीं होता. अतः सुवर्णको अविकृतोपादानकारण माना गया है. दुग्धादि दध्यादिके प्रति विकृतपरिणामोपादानकारण होते हैं. प्रकारान्तरसे कारणताके अन्य भी प्रभेद यों माने गये हैं : १.सामग्रीकारणता और २.प्रत्येकपर्यवसायिनी कारणता( प्र.र. : पृ.४४-४५ ). सामग्रीकारणता दण्ड-चक्रादिकी तरह होती है. प्रत्येकपर्यवसायिनी कारणता तृण-अरणि-मणिकी कारणताकी तरह होती है. यहां एक किसी कार्यका कोई एक ही विशिष्ट कारण होता है. कारणता भी एकत्र कहीं पर्यवसित होती है. यथा इस तृणसे पैदा होनेवाली आगका कारण यही तृण होता है. अरणिसे पैदा होनेवाली आगका कारण अरणि होती है. मणिजन्य आगका कारण मणि होती है.

अन्वयव्यतिरेकको कारणताके ग्राहकतया स्वीकारा गया है. जिसके होनेपर जो अवश्य हो उसका उसके साथ अन्वय माना जाता है. जिसके न होनेपर जो न हो पाये उसका उसके साथ व्यतिरेक सम्बन्ध होता है. यों अन्वयव्यतिरेकके आधारपर कारणता गृहीत हो पाती है. संक्षेपमें यह ग्रन्थकारका मत है( प्र.र. : पृ.४५ ).

**न्यायमत :**

न्यायमतमें कारण तीन तरहके माने गये हैं : १.समवायिकारण

२.असमवायिकारण और ३.निमित्तकारण. जहां समवेत हो कर कोई कार्य उत्पन्न होता हो उसे समवायिकारण कहा जाता है. यथा तन्तु पटके समवायिकारण होते हैं. क्योंकि तन्तुओंमें ही समवेत हो कर पट पैदा होता है तन्तुओंको बुननेके सांचेमें नहीं. यहां एक समस्या खड़ी होती है कि तन्तु और पट के बीचमें जैसे सम्बन्धप्रतीति है वैसी सम्बन्धप्रतीति उसे बुननेको प्रयोगमें आते सांचेके साथ भी दिखलायी देती है. तब क्या कारण है कि पट तन्तुओंमें ही समवेत उत्पन्न होता है परन्तु सांचेमें नहीं? केशवमिश्रप्रणीत तर्कभाषा( पृ०३०-३१ )में इस समस्याका समाधान यों दिया गया है : अब सम्बन्धप्रत्ययकी चर्चा की जाती है. न्यायमतमें सम्बन्ध दो तरहके माने गये हैं, एक समवाय और दूसरा संयोग. दो अयुतसिद्धके बीच जो सम्बन्ध होता है उसे 'समवाय' कहा जाता है. दो युतसिद्धोंके बीच जो सम्बन्ध हो वह संयोग होता है. समवायसम्बन्धको स्पष्ट करनेकेलिये अयुतसिद्धताका विश्लेषण अपेक्षित है.

केशवमिश्रके मतमें ''**जिन दोके बीचमें एकके नष्ट हुवे बिना दूसरा अपराश्रित ही रहता हो उन दोनोंको अवयुतसिद्ध माना जाता है**'' (तर्कभाषा : पृ.३१) दो पदार्थोंके बीच एक यदि नष्ट न हुवा हो तब दूसरा नियततया प्रथममें आश्रित हो कर ही अवस्थित रहता हो तो वे दोनों अयुतसिद्ध कहे जाते हैं. तर्कभाषाके शब्दोंमें ''**तावेव अयुतसिद्धौ द्वौ विज्ञातव्यौ ययोः द्वयोः अनश्यद् एकम् अपराश्रितमेव अवतिष्ठते**''( तर्कभाषा : पृ.३१ ).

जो दो अयुतसिद्ध हों वे कदापि पृथग्रूपेण दिखलायी नहीं देते. यहां विनश्यदवस्था क्या-कैसी होती है? उत्तररूपेण ज्ञातव्य है कि सभी विनाशकारणोंका एकत्रित हो जाना समग्रता विनश्यदवस्था कही जाती है ''**विनश्यत्ता तु विनाशकारणसामग्रीसान्निध्यम्**'' ( तर्कभाषा : पृ.-३१ ).

विनश्यदवस्थामें आश्रयके नाश होनेपर आश्रित निराश्रित हो जाता है. जैसे तन्तुनाश होने पट निराश्रित हो जाता है. इसी तरह घटके नष्ट होनेपर उसमें वर्तमान गुण निराश्रित हो जाता है. समवायिसम्बन्धसे जो कारण बनता हो वह समवायिकारण होता है. यहां कहा गया है "'**यदवच्छिन्नं स्वकारणतावच्छेदकयद्धर्मावच्छिन्ने समवायसम्बन्धेन उत्पद्यते तद्धर्मावच्छिन्नं प्रति तद्धर्मावच्छिन्नं समवायिकारणम् इति अर्थः. घटत्वाद्यवच्छिन्नं हि स्वकारणतावच्छेदककपालत्वाद्यवच्छिन्ने समवायसम्बन्धेन उत्पद्यते इति भवति घटत्वाद्यवच्छिन्नं प्रति कपालत्वाद्यवच्छिन्नं समवायिकारणम्.**" (दिनकरी : पृ.१९३-९४).

जो समवायिकारणमें आसन्न हो कर कार्योत्पादनार्थ जो समर्थ हो वह असमवायिकारण होता है. यथा तन्तुसंयोग पटका असमवायिकारण होता है. तन्तुसंयोग पटकार्यके समवायिकारणरूप तन्तुओंमें समवेत होता है. यों समवेतत्वेन तन्तुसंयोग समवायिकारणमें आसन्न होता है . यह तन्तुसंयोग अनन्यथासिद्ध नियतपूर्वभावि होनेके कारण पटके प्रति कारण बनता है. अतएव तन्तुसंयोग पटकार्यका असमवायिकारण होता है. समानरूपेण तन्तुरूप पटरूपका असमवायिकारण होता है. जो कारण होनेपर भी न तो समवायिकारण हो और न असमवायिकारण उसे निमित्तकारण समझना चाहिये. जैसे पट बुननेके उपकरण तुरीवेमादिक पटके निमित्तकारण होते हैं.

न्यायमतमें अन्वयव्यतिरेकद्वारा कार्यकारणसम्बन्ध गृहीत होता है. इस बारेमें माधवानन्दका मत द्रष्टव्य है :

> Causality is apprehended by the joint method of agreement and difference, and the joint method is irrespectively applicable to cases where a new effect is produced by the following formula. "If the existence

and non-existence of A are respectively followed by the existence and non-existence of B (in the next moment), then A is the cause, and B is the effect'' (Bhasa-pa-ri.p.251)

जो-जो धूमवान् होता है वह अग्निमान होता है इसे अन्वय माना जाता है. जो अग्निमान नहीं होता वह धूमवान भी नहीं होता इसे व्यतिरेक समझना चाहिये. न्यायमतमें प्रत्यक्षद्वारा ही अन्वयव्यतिरेक स्थापित होते हैं. संक्षेपमें यह न्यायमत है.

**मेरा मत :**

वास्तविक दृष्टिसे अब यहां यह विचारणीय हो जाता है कि नैयायिकोंके मतमें अनन्यथासिद्धनियतपूर्वभावित्व कारणत्व होता है और वाल्लभ मतमें आविर्भावकशक्त्याधारत्व कारणत्व होता है. दोनों मतोंकी पाश्चात्य दृष्टिसे तुलना करनेपर कौन सा मत अधिक समीचीन लगता है. क्योंकि कोई भी घटना स्वतः तो घटित हो नहीं जाती. वैज्ञानिक दृष्टिसे भी शून्यावस्थामें कुछ पैदा हो नहीं सकता. आक्सीकरण *(ओक्सिडेशन्)* क्रिया तब तक नहीं होती जब तक वायुमंडलमें ऑक्सीज़न नामक वायु विद्यमान न हो . ऑक्सीकरण क्रियार्थ वायुमंडलमें ऑक्सीज़न नामक वायुका पूर्वभाव अनिवार्य होता है. इसके अलावा वायुमण्डलमें विशिष्ट तापपरिमाण *(स्पेसीफिक् टेम्परेचर्)* होना भी अपेक्षित होता है. अत ऑक्सीकरण क्रियार्थ वायुमंडलमें ऑक्सीज़न नामक वायुका विद्यमान होना अनिवार्य *(नेसेसरी)* होता है पर्याप्त *(सफिशीयन्ट्)* नहीं. पाश्चात्यदर्शनमें कारणप्रत्ययको स्पष्ट करनेको अनिवार्यावस्था और पर्याप्तावस्था का भेद माना गया है. जिसके अभावमें कोई घटना घट न पाये वह अवस्था उस घटनाका अपेक्षया अनिवार्यावस्था कही जाती है "A necessary condition for the occurrence of a specified event is a circumstance in whose absence

the event cannot occur.'' (Intr. to Logic, Copi and Cohen, p.480). जिसके होनेपर जो घटना निश्चितरूपेण घटित होती हो वह अवस्था उस घटनाकी अपेक्षया पर्याप्तावस्था कही जाती है "A sufficient condition... is a circumstances in whose presence the event must occur'' (An. Intr. To Logic, copi & cohen, p.480). यदि कार्यसे कारणका अनुमान और कारणसे कार्यका अनुमान कार्यकारणसम्बन्धका प्रयोजन हो तो कारणकी परिभाषा अनिवार्यावस्था और पर्याप्तावस्था के द्वारा ही स्थापनीय हो पाती है. पाचात्य मतमें अनिवार्यावस्था और पर्याप्तावस्था का समष्टिरूप ही कारणता है. यदि अनुमानकेलिये कार्यकारणसम्बन्धकी स्थापना करनी हो तो "**आविर्भावकशक्त्याधारत्वं कारणत्वम्**'' यह कारणका लक्षण हो नहीं पायेगा. कारणसे कार्यानुमानके संभव न होनेसे. आविर्भावकशक्त्याधारत्व अनिवार्यावस्था *(नेसेसरी कन्डीशन्)* हो सकती है. कार्यसे कारणका अनुमान संभव है परन्तु कारणसे कार्यानुमान संभव नहीं. We can legitimately infer cause from effect only in the sense of necessary condition. And we can legitimately infer effect from cause only in the sense of sufficient condition. When inferences are made both from cause to effect and from effect to cause, the term cause must be used in the sense of 'necessary and sufficient condition''' (In.to Logic copi & cohen, p.481)

न्यायमतमें कारणता अनन्यथासिद्धनियतपूर्वभाविता और कार्यता अनन्यथासिद्धनियतपश्चाद्भाविता( तर्कभाषा : पृ.२२ ) पूर्वभाविता पश्चाद्भाविता-सापेक्ष होती है. इसी तरह पश्चाद्भाविता पूर्वभाविता सापेक्ष होती है अतः किसीके पूर्वभावी होनेपर उसके आधारपर पश्चाद्भावीका अनुमान संभव है. इसी तरह किसीके पश्चाद्भावी होनेपर उसके आधारपर पूर्वभावीका भी अनुमान संभव हो जाता है. अतएव नैयायिक मत

पाश्चात्य दृष्टिके आधारपर समीचीन लगता है परन्तु वाल्लभ मत नहीं.

दूसरी बात यह है कि पाश्चात्य मतमें कार्यकारणसम्बन्ध अन्वयव्यतिरेके आधारपर स्थापित होता है. मिलके मतमें जहां-जहां धूम हो वहां वहां-वहां आग होती है यह अन्वय स्वीकारा गया है. इसी तरह जहां-जहां आग नहीं होती वहां धूम भी होता नहीं है यह व्यतिरेक भी माना गया है. पाश्चात्य मतमें अन्वयव्यतिरेककी स्थापना प्रत्यक्षमूलक ही होती है अन्यथा नहीं. वाल्लभ मतमें आविर्भाव और तिरोभाव को भगवान्की शक्ति माना गया है अतः अन्वयव्यतिरेक प्रत्यक्षग्राह्य हो नहीं पायेंगे. पाश्चात्य मतमें तो अन्वयव्यतिरेककी स्थापनाके हेतु प्रत्यक्ष अनिवार्य माना गया है. नैयायिकके मतमें अन्वयव्यतिरेक 'विशिष्टप्रत्यक्ष' द्वारा (तर्कभाषा : पृ.१३०) स्थापित होते है. अतः यहां नैयायिकोंका मत पाश्चात्य दृष्टिके अनुसार समीचीन लगता है ऐसा मेरा मत है.

**प्रयुक्त ग्रन्थोंकी सूचि**


१. प्रस्थानरत्नाकरः, श्रीपुरुषोत्तमाचार्यः, श्रीवल्लभविद्यापीठ.

२. तर्कभाषा, केशवमिश्रप्रणीता, हिन्दीव्या. डॉ. गजाननशास्त्री मुसलगांवकरमहोदयः, चौखम्बा.

३. भाषापरिच्छेदापरनामिका न्यायसिद्धान्तुमुक्तावली, संस्कृतव्याख्या विलासिनी सहिता, व्याख्याकारः डॉ. ज्वालाप्रसादगौड़ः, चौखम्बा.

४. कारिकावली मुक्तावली सहिता सा च प्रभा-मञ्जुषा-दिनकरी-रामरुद्री-गंगारामीति व्याख्यापञ्चकसमन्विता, सम्पादकः सी. शङ्कररामशास्त्रीमहोदयः, चौखम्बा.

५. भाषापरिच्छेदः, सिद्धान्तमुक्तावली सहिता, स्वामी माधवानन्द, अद्वैत आश्रम.

6. Introduction To Logic, I.M. Copi & C. Cohen, Eastern Economy Edition.

# चर्चा

## पाश्चात्य मतके अनुसार कौन सा मत समीचीन है वाल्लभ या नैयायिकोंका ?

**डॉ. अरुण मिश्र**

**गो. श्या. म. :** पाश्चात्यमतानुसार वाल्लभमतका कार्यकारणभाव समीचीन नहीं है और न्यायमतका कार्यकारणभाव समीचीन है इस शीर्षकके प्रयोगौचित्यके बारेमें मेरा एक प्रश्न है. एक उपहास पाश्चात्यजगत्में प्रचलित है कि "God made animal but Aristotal and Mill made the man rational!". मतलब यह है कि पाश्चात्य मतमें ऐसा कहा गया है कि "मनुष्य एक बुद्धिमान् पशु है" और मज़ाक़ इस तरहसे किया जाता है कि भगवान्ने मनुष्यको पशु बनाया और अरस्तु और मिल् ने उसे बुद्धिमान् बनाया! वैसे तो यह पाश्चात्य जगत्में भी उपहास ही माना जाता है. पाश्चात्य जगत्के इतिहासकी दृष्टिमें यह बहुत प्रामाणिक या गम्भीर कथन नहीं है. इसका एक कारण यह है कि अरस्तु स्वयं चार प्रकारके कारण मानता है : १.उपादानकारण २.निमित्तकारण ३.प्रत्ययकारण और ४.प्रयोजन. यों वह प्रयोजनको भी कारण मानता है कि जो नियतपूर्ववर्ति नहीं होता. अब पाश्चात्य दार्शनिकोंको यदि अरस्तुने बुद्धिमान् बनाया हो तो "प्रथमग्रासे मक्षिकापातः" तो अरस्तुसे ही हो रहा है. और दूसरी बात यह है कि मध्यकालीन लाय्ब्नित्ज़ जो मोनाड्सका पेरेललिज़म्

मानता था वह तो कार्य-कारणभाव भी नहीं मानता था. वह तो समानान्तरतावादी है. एक कार्य यहां पैदा होता है दूसरा कार्य वहां पैदा होता है. एतावता कार्यकारणभावकी बुद्धि हमारी बन जाती है ऐसे मानता है. तो वहां भी अनन्यथासिद्धनियतपूर्ववृत्तिता नहीं है किन्तु समानान्तरसिद्ध-नियतसमवर्तिता जैसा कुछ सिद्धान्त लाय्ब्नित्ज़के मोनाडिज़म् में है. और जहां तक बर्ट्रेंड्र रसेल् का प्रश्न है, वह भी पाश्चात्य दार्शनिक था और वहांका मूर्धन्य विचारक भी माना गया था. वह तो नियतपूर्ववर्तिताको भी नहीं मानता है; पूर्ववर्तिताका भी खण्डन करता है. तो मुझे यह लगता है कि 'पाश्चात्य' कहनेके बजाय आपको ''मिल्की दृष्टिसे'' ऐसे कहना चाहिये था यह मेरा प्रस्ताव है.

**अरुण मिश्र :** मिल् नहीं. मिल्को तो मैनें ऐसे ही सामान्यरूपसे लिया है. और जहां तक किसी कन्सेप्ट्के फोर्म्युलेशन्का सवाल है पूरे पाश्चात्य दर्शनके चिन्तनमें तो उसमें दो चीजोंकी आवश्यकता होती है. पाश्चात्य लोगोंने उसको नेसेसरी कन्डीशन् और सफीशियन्ट् कन्डीशन् कहा है.

**गो. श्या. म. :** सब नहीं मानते हैं. जैसे रसेल् यह नहीं मानता है. कार्यकारणभावके अन्तर्गत इन दोनोंको रसेल् नहीं मानता है.

**अरुण मिश्र :** रसेल् माने चाहे न माने लेकिन जब भी कभी डेफिनीशन्... एरिस्टोटल्ने जो डेफिनीशन्की डेफिनीशन् दी है ''मेन इस् अ रेशनल् एनिमल्'' एरिस्टोटल्ने जो ...

**गो. श्या. म. :** ''जीनस् कम् डिफ्रेन्शिया''.

**अरुण मिश्र :** हां. ''जीनस् कम् डिफ्रेन्शिया''. इसका मतलब यह कि नेसेसरी कन्डीशन् और सफीशियन्ट् कन्डीशन् दोनोंको जब तक हम सम्मिलित नहीं करेंगे तो ... या तो हम नेसेसरी कन्डीशन् कह देते हैं तो अव्याप्ति दोष आ

जाता है. और यदि हम नेसेसरी कन्डीशन्को इन्क्लूड्
न करें, माने मेघको इन्क्लूड् न करें... नेसेसरी कन्डीशन्
और सफीशियन्ट् कन्डीशन् दोनोंके समावेशसे ही...

**गो. श्या. म. :** किसी कालमें एरिस्टोटल्की तूति बजती थी और किसी कालमें मिल्की तूति बजती थी. मगर उनका अब तो ''गणपति बापा मोरिया'' हो गया है.

**अरुण मिश्र :** अभी भी जब परिभाषाको हम परिभाषित करेंगे तो इन दोनों अनिवार्यकारण और पर्याप्तकारण को... जब हम यह सोचना चाहें कि वर्षा क्यों होती है? तो यह कह देना कि मेघ ही पर्याप्त है यह उचित नहीं है. मेघके होनेपर भी वर्षा नहीं होती है. मेघ अनिवार्य कारण है, पर्याप्त कारण नहीं है. कारण तो मेघ होता है पर वायुमण्डलमें आवश्यक तापमान हो तब ही वर्षा होती है. इसीलिये कार्यकारणको यदि हमें सही तरीकेसे समझना है तो दोनों कन्डीशन्स् का समावेश करना आवश्यक है.

**गो. श्या. म. :** अरुणजी! इस विषयमें मेरा आपसे कोई मतभेद है ही नहीं. मैं तो केवल आपसे इतना ही कह रहा था कि आपके आलेखके शीर्षकमें 'पाश्चात्य' शब्दका प्रयोग उचित नहीं है. मिल्के हिसाबसे सब ठीक है. क्योंकि 'पाश्चात्य' ऐसा सर्वसामान्य पदका प्रयोग करनेपर हमें उन दार्शनिकोंको भी इसमें सम्मिलित कर लेना पड़ेगा जो आपके प्रतिपादनको नहीं स्वीकारते हैं.

**एस्.आर्.भट्ट :** वस्तुतः नेसेसरी और सफिशियन्ट् कन्डीशन्का डिस्टिंक्शन् हमारे यहां हुवा है. कारणमें वह केवल नेसेसरी कन्डीशन् है. लेकिन करण केवल नेसेसरी नहीं है सफीशियन्ट् भी है. तो कारण और करण का जो भेद है वह वही भेद है जो नेसेसरी और सफीशियन्ट् का है.

एक बात और मैं कहना चाहूंगा कि आपने

समवायकी अनित्यताका दोष बतलाया है. उसका मैं एक उत्तर देना चाहूंगा. वह वल्लभमतके अनुकूल है या नहीं यह आपको सोचना है. यह दोष आता है जातिके सन्दर्भमें. जातिकी दो प्रकारकी स्थितिकी कल्पना की जा सकती है. अंग्रेज़ी शब्दावलीका प्रयोग करुं तो नल्-क्लास् और एम्प्टि-क्लास्. पश्चिममें नल्-क्लास्को स्वीकारते हैं. वहां तो युनीक् क्लास्को भी स्वीकारते हैं. जैसे युनिकॉर्न. हमारे यहां न तो नल्-क्लास्की स्वीकृति है न युनीक्-क्लास्की स्वीकृति है. जातिकेलिये व्यक्तिका होना आवश्यक है.

**च. शे. शुक्ल :** न्यायमें ऐसा नहीं है.

**बी.आर्.शुक्ल :** न्याय-वैशेषिकमें ऐसा नहीं है.

**एस्.आर्.भट्ट :** आप सुन लीजिये बादमें कहिये. हमारे यहां व्यक्तिका अभेद जातिबांधक है. व्यक्तिकी शून्यता भी जातिबाधक है. जातिको अनेकानुगत होना चाहिये. तो हम दो स्थितियां जातिकेलिये विचारार्थ ला सकते हैं. भले ही परम्परामें इसका उल्लेख न हुवा हो. एक तो वह कि जहां व्यक्ति वर्तमान हैं. एक वह स्थिति जहां व्यक्ति वर्तमान नहीं हैं परन्तु भूतकालमें थे अथवा भविष्यमें होंगे. इस प्रकारकी जातिको हम 'नल्-क्लास्' नहीं कहेंगे. उसको हम 'एम्प्टि-क्लास्' कहेंगे. ऐसी जाति कि जिसमें वर्तमानमें कोई व्यक्ति नहीं है. उसमें यह होगा कि आविर्भाव और तिरोभाव के आधारपर हम एम्प्टि-क्लास्को समझ सकेंगे. यदि उसमें व्यक्तिका आविर्भाव है तो वह जाति व्यक्तिवाली है. और यदि उसमें व्यक्तिका तिरोभाव हुवा है तो वह उस कालविशेषमें व्यक्तिरहित है ऐसा समझा जायगा. तो वहांपर जातिकी अनित्यताका प्रसङ्ग नहीं आयेगा. क्योंकि जाति तो नित्य है. लेकिन उसमें आविर्भाव

और तिरोभाव नित्य नहीं होगा. तो क्या हम जातिको वाल्लभ दृष्टिसे आविर्भाव-तिरोभावकी शब्दावलीका प्रयोग करते हुवे इस प्रकारसे समझ सकते हैं? यह मैं जानना चाहूंगा.

**बी.आर्.शुक्ल** : जातिका लक्षण है ''अनेकानुगतम्'' इस आधारपर यह विचार किया जाता है. लक्षण दो प्रकारका होता है. एक तो स्वरूपलक्षण और दूसरा तटस्थलक्षण. तो अनेकानुगतत्व प्रलयकालमें नहीं होनेपर भी उसमें व्यावर्तन लक्षणघटित होता है इसलिये वहां जाति वर्तमान है. इसलिये वहां जातिका समवायसम्बन्ध भी वर्तमान होता है. दूसरी बात यह कि वैशेषिक उपस्कारकारने इसका उत्तर देते हुवे कहा है कि जातिको भी हम उसी प्रकारसे विभु मानते हैं जिस प्रकारसे आकाशादि. अतः विभु होनेसे वह विद्यमान है.

**च. शे. शुक्ल** : सृष्टिकी अवस्थामें तो अनेकसमवेतत्व है. लेकिन समवायसम्बन्ध नित्य है तो यह जरूरी नहीं है कि वह सबके साथ जुड़ ही जाय. जाति प्रलयकालमें कहां रहती है? उपस्कारकारने उसके बारेमें कहा है, वहां बौद्धोंकी चर्चा की है. वे कहते हैं जाति कहांसे आती है, कहां जाती है. इसके उत्तरमें उन्होंने कहा कि वह देशमें रहती है और देशमें उसका सम्बन्ध समवाय नहीं होता है. दैशिकविशेषणका ही है. अतः उसका प्रलयकालमें दैशिकविशेषणका सम्बन्ध होगा अन्यथा समवाय होगा. समवायसम्बन्ध नित्य है.

**एस्.आर्.भट्ट** : उसकी नित्यताकी व्याख्या आविर्भाव-तिरोभावसे ही सम्भव है.

(कोलाहलः)

**च. शे. शुक्ल** : समवायसम्बन्ध नित्य है और एक है यह तो वैशेषिक

मत है. समवायसम्बन्ध नष्ट थोड़े ही होता है. विशेष और परमाणु में रहता है प्रलयमें.

**एस्.आर्.भट्ट :** लेकिन व्यक्ति नहीं है फिर भी जाति है.

**च. शे. शुक्ल :** देशमें रहती है. देशका नाश प्रलयमें भी नहीं होता है.

(कोलाहल)

**एस्.आर्.भट्ट :** देखिये सम्बन्धिओंके भेदसे सम्बन्धमें भी भेद होना आवश्यक है.

**च. शे. शुक्ल :** देखिये दिशामें जो जाति रहती है उसका सम्बन्ध समवाय नहीं है. उसका सम्बन्ध दैशिकविशेषणता है.

**एस्.आर्.भट्ट :** तार्किक नियम है कि सम्बन्ध द्विष्ठ होता है. दो सम्बन्धिओंके बीचमें होता है. सम्बन्धिओंके भेदसे सम्बन्धमें भी भेद होना अनिवार्य है. पर यदि जाति है और व्यक्ति नहीं है तब वह देशमें है या कालमें है. तो सम्बन्धिभेद हो गया. सम्बन्धिओंके भेदसे सम्बन्धमें भेद हुवा... समवाय नहीं रहेगा.

**बी.आर्.शुक्ल :** समवायसम्बन्ध नित्य है. नित्य होनेसे... सम्बन्धिसापेक्ष समवाय नहीं है.

(कोलाहल)

**च. शे. शुक्ल :** समवायसम्बन्धकी फन्डामेन्टल् कॅन्सेप्ट्को आप नहीं ले रहे हैं. समवाय नित्य और एक है. वह परमाणु और विशेष में है.

**गो. श्या. म. :** वह वाल्लभ वेदान्तियोंके विरुद्धधर्माश्रय ब्रह्म जैसा है. सब कुछ उसमें रहता है, और कभी प्रकट तो कभी अप्रकट. कभी सम्बन्धिओंको प्रकट करता है कभी प्रकट नहीं करता है.

(कोलाहल)

**एस्.आर्.भट्ट :** ये लोग उसकी व्याख्या तार्किक दृष्टिसे नहीं करते हैं.

(कोलाहल)

**रा. ताताचार्य :** विवादास्पदविषये किञ्चित् स्पष्टीकर्तुम् इच्छामि. अयुतसिद्धयोः लक्षणम् उक्तम् ''ययोः द्वयोः मध्ये एकम् अविनश्यद् अपराश्रितमेव अवतिष्ठते तौ अयुतसिद्धौ'' इति अयुतसिद्धलक्षणे जातिव्यक्त्योः विषये इदानीं विवादः सञ्जातः. अवयवावयविनोः गुणगुणिनोः क्रियाक्रियावतोः विषये ययोः मध्ये एकम् अपराश्रितमेव अवतिष्ठते तत्र शङ्का नास्ति. परन्तु लक्षणे किञ्चिद् विशेषणं दत्तं तद् भवद्भिः आलोचनीयम्. ययोः मध्ये एकम् अविनश्यदवस्थम् अपराश्रितमेव अवतिष्ठते तौ अयुतसिद्धौ इति लिखितम्. इदानीं अवयवावयविनोः मध्ये अवयवी अवयवाश्रितएव वर्तते. परन्तु विनश्यदवस्थायाम् अवयवनाशात् अवयविनाशो भवति किल. अतो अवयविनाशं प्रति अवयवनाशः कारणम्. अवयवनाशः पूववर्तिः भवति. यस्मिन् क्षणे अवयवनाशो अस्ति तस्मिन् क्षणे अवयवी वर्तते. तदनन्तरक्षणएव अवयविनाशो भवति. एवञ्च अवयवनाशक्षणे अवयविनो अवयवाश्रितत्वाभावात् तत्र अव्याप्तिः भवति इति आलोच्य 'अविनश्यदवस्थम्' इति विशेषणं दत्तम्. एवञ्च विनश्यदवस्थायाम् अपराश्रितत्वाभावेऽपि अविनश्यदवस्थायाम् अवयवाश्रितत्वं वर्तते इति तस्य अभिप्रायः. एवमेव गुणः क्रिया एतदुभयोऽपि अनित्यः... यदि अङ्गीक्रियते तदानीम् उत्पत्तिक्षणे गुणो नास्ति. यदा अवयवी नास्ति. एवञ्च अपराश्रितमेव अवतिष्ठते इति लक्षणम् उत्पत्तिक्षणएव अवयवनाशक्षणे आश्रयनाशो गुणनाशं प्रति कारणम्. एवञ्च गुणनाशपूर्वकाले आश्रयनाशो वर्तते तस्मिन् क्षणेऽपि गुणो अस्त्येव. तत्र अपराश्रितत्वनिर्बन्धो नास्ति. तदर्थम् 'अविनश्यदवस्थम्' इति विशेषणं दत्तम्. एवञ्च एतल्लक्षणं कुत्र सङ्गच्छते इति उक्तेः ययोः मध्ये कस्यचिद् विनाशः सम्भावितः. सम्भावितविनाशस्य अवयविनो गुणस्य क्रियायाः वा... गुणगुणिनोः क्रियाक्रियवतोः अवयवावयविनोः यल्लक्षणं

वर्तते तयोः मध्ये अन्यतरस्य विनाशः सम्भावितो भवति. तयोरेव इदं लक्षणम्. तत्र जातिव्यक्त्योः विषये इदं लक्षणन्तु न... अस्माभिः. कुतः ? अविनश्यदवस्थमिति विशेषणदत्तत्वात्. इदानीं शङ्का भवति. भवद्भिः उक्तं प्रलयकाले... पृथिवीपरमाणवः तेजस्परमाणवः जलपरमाणवः वायुपरमाणवः सन्ति. एवञ्च पृथिवीत्व-जलत्व-वायुत्व-तेजस्त्वरूपजातयः आश्रयं निरा...न ... इति वक्तुं न शक्यते. परमाणुरूपाश्रयाश्रिताएव भवन्ति. याः पृथिवीत्वं व्याप्याः जातयो घटत्व-पटत्वादयो जातयः तादृशजात्याश्रयाः परमाणवः तदानीं सन्ति वा न वा इति विचारणीयम्. तत्र परमाणुषु व्याप्यजातिः अङ्गीक्रियते न वा नैयायिकैः. पृथिवीपरमाणुभ्यः पृथिवीत्वव्याप्यजातिमन्ता घटपटादयो जायन्ते. परन्तु "परमाणुषु व्याप्यजातौ प्रमाणाभावाद्" इति कुत्रचिद् लिखितम् अस्ति. तस्मात् पृथिवीत्वव्याप्यघटत्वादिजातेः परमाणुत्वाभावात् तत्र घटत्वादिजातयः तत्काले किम् आश्रित्य तिष्ठन्ति इति शङ्कातु अवश्यं जायते. तैः उक्तं जातिः अभिव्यज्यते किल! अवयवावयविसंयोगेन जातिः अभिव्यज्यते. तत्र अभिव्यञ्जकाभावात् जातिः न अभिव्यज्यते. परन्तु जातिः किमाश्रया वर्तते इति शङ्का...

**एस्.आर्.भट्ट :** परमाणुत्वं जातिः भवति न वा ?

**रा.ताताचार्य :** परमाणुत्वं जातिः नास्ति, साङ्कर्यप्रसङ्गात्.

**गो. श्या. म. :** परमाणूनां नित्यत्वेऽपि अनेकत्वेऽपि.

**( कोलाहल )**

**प्र ादाचार :** परमाणुत्वं विहाय पृथिवीत्वं घटादिषु वर्तते. पृथिवीत्वं विहाय परमाणुत्वं जलादिषु भवति. पृथिवीत्वपरमाणुत्वयोः समावेशः पृथिवीपरमाणौ भवति. साङ्कर्यात् परमाणुत्वं न जातिः.

**गो. श्या. म. :** साङ्कर्यस्य जातिबाधकत्वं न सर्वैरपि नैयायिकैः अङ्गीक्रियते.

**बी.आर्.शुक्ल :** कैश्चिद् अङ्गीक्रियते कैश्चिद् न अङ्गीक्रियते. नव्यनैयायिकाः

न अङ्गीकुर्वन्ति.

**गो. श्या. म. :** जातिसाङ्कर्यस्य जातिबाधकत्वं नाङ्गीकुर्वन्ति इत्येषा आ...मुखी कथा.

**रा. ताताचार्य :** द्रव्यत्वजाते: पृथिवीत्वादिजाते: सर्वदा स्वाश्रयतया अवस्थानेऽपि अव्याप्यजातीनां कदाचित् निराश्रयाणाम् अवस्थिति: अवश्यम् अङ्गीकर्तव्या भवति नैयायिकै:. अत्र अन्या कापि शङ्का. ''इयं गो:'' इति प्रत्ययात् ''इह गोत्वम्'' इति प्रतीति: नास्तीति शास्त्रार्थ... लिखितम्. तेषाम् आशयो मीमांसकानां मते जातिव्यक्त्यो: गुणगुणिनोश्च भेदाभेदौ अङ्गीक्रियेते. अत: तेषां मते ''इयं गो:'' इत्येवं प्रतीति: नास्ति. नैयायिकानां तु मते जातिव्यक्त्यो: अत्यन्तभेदस्यैव स्वीकारात् अस्मन्मते ...प्रतीति: अस्त्येव. प्रतीति: नास्ति इति तु भवद्भि: उच्यते. अस्माभि: प्रतीति: अस्ति. ''इयं गो:'' इति प्रतीति: अस्ति. प्रतीते: अपलापं कर्तुं नैव शक्यते. अतो अस्मन्मते प्रतीति: अस्त्येव. किञ्च ''आधारे स्वानुरूपां बुद्धिम् आधत्ते'' इति पदं वर्तते. अत्र 'स्वानुरूपाम्' इति शब्दस्य को अर्थ: इति विवेचनीयो भवति. इदानीं जाति: स्वानुरूपां बुद्धिम् आधारे आधत्ते. गुणः स्वानुरूपाम् बुद्धिम् आधत्ते इत्यत्र 'स्वानुरूपाम्' इति शब्दस्य को अर्थ: ? मया चिन्त्यते. गुणाकाराबुद्धि: ''अयं घट: शुक्ल:'' शुक्लानुरूपा बुद्धि: नाम शुक्लतादात्म्येन बुद्धि: इति अर्थ:... शुक्लाकारा: बुद्धि: भवति. ''इयं गो:''इति गवाकारा बुद्धि: भवति इति स्वाभिन्नतया या बुद्धि: जातिभि: तादृशप्रतीतिनियामकत्वम् इति... अन्वय:. परन्तु अयम् अर्थो जातिगुणयो: मध्ये सङ्गच्छते. क्रियाविषयेतु क्रियानुगताबुद्धि: नास्ति. ''शुक्लो घट:'' इति ''आनयनं घट:'' इति क्रियानुगता बुद्धि: नास्ति. अत: स्वानुरूपां बुद्धिम् आधत्ते इत्यस्यैव सर्वा... विवरणं कर्तुं... जिज्ञासा वर्तते.

(रामचन्द्रमाझीके द्वारा बीचमेंसे ही प्रश्न पूछ लेनेपर उपर्युक्त जिज्ञासा अनुत्तरित रही. माझी अरुणमिश्र तथा घोष की चर्चाको ध्वनिमुद्रणदोषवशात् सुनना-समझना सम्भव नहीं है)

**बी.आर्.शुक्ल :** समवायके स्थानमें अभेद या भेदसहिष्णु-अभेद इतना गुरुभूत कहनेकी क्या आवश्यकता पड़ी? समवायकेद्वारा यदि हम उसका... करते हैं तो उसी बातको हम 'भेदसहिष्णु-अभेद' कह करके उसको कहनेकी क्या आवश्यकता है?

**रघुनाथ घोष :** इसका कोई न कोई दार्शनिक तात्पर्य होना चाहिये. क्यों भेद कहते हैं? क्यों अभेद कहते हैं?

**प्र ादाचार :** समवायमात्राङ्गीकारे अभेदस्य प्रसक्तिरेव नास्ति. अभेदस्तु कारणकार्ययो: अनुभूतो वर्तते इति हेतो: अभेद: तत्र आनीयते. अतो मन्ये तादात्म्यं स्वीकृतम् अस्ति. तादात्म्यञ्च भेदसहिष्णुः अभेदः. यदि समवायमात्रं स्यात् तर्हि अभेदस्य प्रसक्तिरेव न स्यात्.

**बी.आर्.शुक्ल :** अभेदस्य प्रसक्ति: तत्र किमर्थम् आवश्यकी? मम अयमेव प्रश्न:.

**वि. प्र. मिश्र :** वाल्लभै: "**सर्वं खल्विदं ब्रह्म**" इति न्याय: स्वीक्रियते इति कृत्वा भेदसहिष्णुता...

(कोलाहलवशात् सुनना - समझना सम्भव नहीं है)

च. शे. शुक्ल : मिश्रजीने एक बात जो कही है उसपर हमने अभी तक विचार नहीं किया है. उन्होंने कहा कि क्यों पाश्चात्य दर्शन वल्लभके समीप नहीं है और नैयायिकोंके करीब है. उन्होंने कहा है कि कारणसे कार्यका अनुमान और कार्यसे कारणका अनुमान उसमें प्रत्यक्षका होना बड़ा जरूरी है. नैयायिकोंके यहां तो घट उत्पन्न होता है तो उसका प्रत्यक्ष हो जाता है. अत: हम कह सकते हैं. पर इनके (वल्लभ) यहां तो घट पहलेसे ही वर्तमान

है. तो ये लोग कारणसे कार्यका अनुमान कैसे करेंगे? क्योंकि कार्य तो वहीं है. अतः अनुमानकी प्रणाली कैसे बनेगी? यह इनका प्रश्न है.

**पा.ना.द्विवेदी :** वल्लभके यहां भी यह सम्भव है. आविर्भाव-तिरोभावकी प्रणालीसे यह होता ही है. जहां व्यवहारयोग्यता है वहां यह होता है.

**वी. एन्. झा :** आपने कहा कि वल्लभसम्प्रदायके अनुसार नेसेसरी और सफिशियन्ट कन्डीशन् नहीं होती हैं. मुझे लगता है कि श्रीपुरुषोत्तमचरणोंने इस बातको दो प्रकारसे स्पष्टरूपसे कहा है. पहली बात तो यह है कि कार्यकारणभाव अपने आपमें एक तरहका सम्बन्ध है. और सम्बन्ध सम्बन्धिज्ञानपर आश्रित होता है. सम्बन्धिज्ञान हो तब ही सम्बन्धका ज्ञान होगा. अन्यथा सम्भव नहीं है. इसलिये सम्बन्धसामान्यकेलिये उन्होंने, सामग्रीकारणता, यह सफिशियन्ट् कॉज़् है, और प्रत्येककारणता, यह 'नेसेसरि कन्डीशन्' कही जायेगी, इस प्रकार दो भेद उन्होंने किये हैं. ''एका दण्डचक्रादिन्यायेन सामग्रीकारणता तृणारणिमणिन्यायेन प्रत्येकपर्यवसायिनी द्वितीया''. तो मुझे लगता है कि इस दर्शनमें भी इन दोनों चीज़ोंको ध्यानमें रखकर ही इसका विचार किया गया है.

**अरुण मिश्र :** ऐसा है कि सामग्रीकारणताको तो हम सफिशियन्ट् कन्डीशन् मान भी लें ...

**वी. एन्. झा :** मान भी लें नहीं, मानना ही पड़ेगा.

**अरुण मिश्र :** ठीक है. फिर भी प्रत्येककारणता नेसेसरी कन्डीशन् नहीं है. उसका अर्थ होता है: जिसके अभावमें कार्य उत्पन्न ही न हो वह नेसेसरी कन्डीशन् है. प्रस्थानरत्नाकरमें वे यह कहना चाहते हैं कि तृणजन्य जो अग्नि है उसका कारण तृण है. वे यह नहीं कहना चाहते हैं

कि ...

**वी. एन्. झा :** सुनिये! सुनिये! तृणजन्य जो अग्नि है वह तृणके बिना सम्भव नहीं है. आपने कार्यभेद किया इसलिये आपको कारणभेद करना पड़ रहा है.

(कोलहल्)

**प्र ादाचार :** सर्वेषु विद्वत्सु मया प्रार्थ्यते. इदानीं प्रबन्धत्रयम् अस्ति अस्मिन् अधिवेशने मण्डनीयम्. अतः पुनश्च चर्चा भविष्यत्येव एतेषु विषयेषु.

# A Critique of Śuddhādvaita View of Causation

**Prof. S. R. Bhatt**

1. The objective of the present paper is to offer a general critique of the Śuddhādvaita view of causation as presented in Tarang I, of the Prasthānaratnākara, taking a holistic and integral perspective.

2. The theory of causation has been the handiest explanation available to human mind to explain the cosmic process characterized by inherent and incessant change. Every system of thought concerned with understanding the nature and process of the world of experience has to take resort to it, though each one may put forth one's own model of its formulation. The idealistic systems may confine its sphere of operation to the empirical or phenomenal world distinguishing it from the trans-empirical. The other systems may not entertain this distinction. But no one, except the accidentalists (यदृच्छावादी), would disagree with the view that the cosmos is an ordered succession of things and / or events. Nothing is sporadic or uncaused except the first cause, the uncaused cause, and the source of all causal process.

3. Every system of thought has its own presuppositions, predilections and distinctive approach to Reality. Accordingly, it has its own unique causal perspective and formulation of causal explanation. There are alternative understandings and instead of regarding them as incompatible or contradictory, they should be treated as complimentaries in so far as each one attends to one particular aspect or facet or level or Reality. What we need is 'vis-a-vis' approach rather than 'verses' approach, a holistic and integral approach.

4. The causal relation is characterized by four 'logical' properties of necessity, inevitability, non-exceptionality (or, absoluteness) and definiteness. It is necessary in the sense that the relation between cause and effect is not contingent or conditional. It is inevitable because only when there is a cause, effectuation can take place. It is non-exceptional in so far as there can absolutely be no effectuation if cause is not present. It is definite because a particular cause alone can give rise to a particular effect. A good model of causal explanation has to capture all these four properties in one's own way.

5. There are different domains of causal explanations, some from the realm of facts and some from that of values and some from the realm of knowledge

of facts and values. The broad understanding of causal relation remains the same in all these domains but there may be difference in the nature of causal connections because of the change in the relata. In the P.R. Taraṅga I, Causal relation is analyzed in the realm of facts in an epistemic setting.

6. It must be made clear here that the theory of causation rules out अहेतूत्पाद, विषमहेतूत्पाद, एकहेतूत्पाद, स्वतउत्पाद and परस्पराश्रितोत्पाद.

7. In the analyses of causality the following five issues are generally attended to:
   (i) How can causality be defined?
   (ii) How can different factors in a causal collocation be conceived to play specific roles and accordingly their typology be made?
   (iii) What is the relation between cause and effect?
   (iv) What is the ontological status of cause and effect? and
   (v) How is the causal relation known or established?

8. As stated earlier there are four logical properties of a causal relation and therefore in a good definition of causality all the four should be comprehended. It seems that the notion of अन्यथानुपपत्तित्व or अविनाभावित्व is best suited to capture all these four. Therefore, the criticism of Gosvāmī Puruṣottamajī of the Nyāya

definition does not seem to be convincing. अनन्यथासिद्धत्व subsumes under it priority-posteriority, interdependence without the fallacy of mutual dependence, relational but necessary connection of cause and effect, beginning and termination of cause-effect relation, necessary dependence of effect on cause. One may have different understanding of this rich notion but one cannot legitimately deny it without denying the causal relation itself.

9. There can be no denying of the fact that what we call as 'cause' is in fact a collocation of different positive and negative causal factors ( कारणसामग्री ). Unless there is an ordered and complete collocation of causal factors ( समग्रता ) effectuation can not take place. Some of these factors can be common to all effectuation like time and / or space, God etc. These are not to be considered as a part of the collocation. Only unique or specific factors are to be included in the collocation. So the distinction between साधारण and असाधारण is well drawn.

Within the causal collocation a distinction can be drawn between kārana (efficient conditions) and karaṇa (both efficient and sufficient conditions). Karaṇa may again be conceived as a single factor or a sub-collocation of some causal factors depending upon the causal situations. Here it must be stated

that every karaṇa is a kāraṇa but every karaṇa is not a kāraṇa. Every kāraṇa has causal potency but this potency can be in the form of causal efficiency or causal sufficiency. Only kāraṇa has both causal efficiency and causal sufficiency. This is how the term 'Vyāpāra' associated with the word 'kāraṇa' is to be understood.

Between cause and effect we can talk of one-one relation if by cause we mean the totality of causal factors. But if the causal factors are taken as numerically different then we can talk of many-one relationship as well. Of course, we can not have many-many and one-many relation between cause and effect.

10. Since cause is a collocation of different factors, these factors can be classified differently and given different names in terms of the role and functions performed by them in the causal process. Accordingly depending upon the situation they can be named as समवायी - असमवायी - निमित्त or उपादान - निमित्त or साधन इतिकर्तव्यता or आलम्बन - अधिपति - समनन्तर etc.

The cosmic process is not homogeneous or of one variety. There are different types of causal processes. All these cannot be comprehended in one rubric or under one model. Effectuation can take

place in the cause of the cause, from the cause, by the cause, for the cause etc. So we may have different names for different causal factors. Likewise we may have different causal approaches of सत्कार्यवाद, असत्कार्यवाद, प्रतीत्यसमुत्पादवाद advocating identity, continuity and necessary dependence models respectively, which are all compatible in so far as they pertain to different facets of causal occurrences.

11. As regards effectuation it can be defined in terms of आविर्भाव or अभिव्यक्ति in so far as every effect is a manifestation of the productive potency inherent in the cause. Since it has a beginning and consequent end, so the termination can be described as तिरोभाव or लय. But it can also be understood as उत्पाद and विनाश since there is an origination and termination of effect in its present term. So प्रतीत्यसमुत्पाद and निरन्वयविनाश are the two phases of the causal process. Since a cause can not be a cause unless it produces its effect and since an effect can not come into existence but for its cause, this situation can be understood in terms of अर्थक्रियाकारित्व.

While concluding it must be stated that the Reality is multi faceted and the cosmic process of which causation is an explanation, consists of many dimensions. No one single model of causation can do justice to this complex phenomena. There are

many causal perspectives possible and therefore, every model of causal explanations will hold good as per that perspective. The model of आविर्भाव and तिरोभाव based on सत्कार्यवाद pertains to one facet of Reality. It rests on the experience of substantial identity and modal difference. It comprehends both कूटस्थनित्यता of Brahman and प्रवाहनित्यता of जगत्. If a distinction is drawn between Brahman on the one hand and जगत् and संसार on the other than the causal principle is applicable only to जगत् and संसार. जगत् strictly follows the causal principle but not संसार. This explains magic, miracles and such phenomena, which are not normal occurrences.

## हिन्दी प्रस्तुति

### शुद्धाद्वैतवादके कारणतावादकी समालोचना

**श्रीसिद्धेश्वर भट्ट**

मुख्य बात मैं इस पत्रमें यह बतलाना चाहता था कि कारणताके अनेक स्वरूप हो सकते हैं. क्योंकि सत्ताके अनन्त रूप है. अतः सत्ताके एक रूपकेलिये कारणताकी एक दृष्टि; दूसरे रूपकेलिये कारणताकी दूसरी दृष्टि हो सकती है. जगत्में हम इस प्रकारका कार्यकारणभाव भी पाते हैं कि जहां कारण कार्यमें अवस्थित हो और ऐसा भी कार्यकारणभाव भी पाते हैं कि जहां कार्य कारणमें अवस्थित नहीं होता है. कारण समाप्त हो करके कार्यको उत्पन्न करता है. अतः

हम जगत्में सत्कार्यवादको भी कहीं-कहीं पा सकते हैं और असत्कार्यवादको भी कहीं-कहीं पा सकते हैं. अत: सत्कार्यवाद और असत्कार्यवाद को अथवा असत्कार्यवादके अन्तर्गत आरम्भवाद या प्रतीत्यसमुत्पादको मैं विरोधी नहीं मानता हुं. वस्तुकी सत्ताके अलग-अलग पक्षोंकेलिये यह अलग-अलग व्याख्याएं हैं. यह मेरी पहली स्थापना है.

मेरी दूसरी स्थापना यह है कि कारणसम्बन्धमें निरुपाधित्व, नियतत्व, अबाधितत्व और निश्चितत्व होना चाहिये. यह सब बातें न्यायप्रदत्त कारणके लक्षणमें ही समाविष्ट होते हैं. अत: मैं न्यायप्रदत्तलक्षणको तार्किक दृष्टिसे में उचित मानता हुं.

इस सन्दर्भमें पूर्ववर्तिताकी व्याख्या करनेका प्रयास किया है. पूर्ववर्तिता कारण और कार्य के रूपमें पौर्वापर्य सम्बन्ध है. कारणकी पूर्ववर्तिताको दो तरहसे समझा जा सकता है. कारणके बिना कार्य नहीं हो सकता है अत: कारणकी पूर्ववर्तिता है. दूसरा, कार्यके ज्ञानसे ही कारणका ज्ञान सम्भव है. बिना कार्यके घटित हुवे, और उसका ज्ञान प्राप्त किये आप यह नहीं कह सकते हैं कि ''कारण होना चाहिये'' या ''अमुक कारणसे अमुक कार्य उत्पन्न हुवा है''. तो ज्ञानगत निर्भरता और अस्तित्वगत निर्भरता इन दोनोंमें मैनें भेद किया है. इस भेदको स्वीकार कर लिया जाय तो आत्माश्रय अथवा अन्योन्याश्रयदोष नहीं होगा. कारण एक रूपमें कार्य पर निर्भर करता है कार्य दूसरे रूपमें कारण पर निर्भर करता है. एक ही रूपमें या एक ही दृष्टिसे निर्भरता हो तब अन्योन्याश्रयदोष होता है. लेकिन ऐसा नहीं है अत: पूर्ववर्तिताके प्रत्ययमें वह दोष समाविष्ट नहीं होता है.

इसी तरहसे आत्माश्रयदोषका भी मैनें परिहार करनेका प्रयास किया है. ''कारणम् आदाय'' शब्दोंके आधार पर यह दोष बतलाया जाता है. 'आदाय' शब्दमें भी दोनों प्रकारकी निर्भरताको आपको

पृथक् करना पड़ेगा. तब आत्माश्रय दोष भी नहीं होगा.

इसके उपरान्त मैनें कारणसामग्रीकी चर्चा की है. कारणसामग्री और करणकामग्रीमें भेद करना चाहिये. करण प्राय: सामग्रीरूप होता है. कारणसामग्रीमें कार्यको उत्पन्न करनेका सामर्थ्य है, हर एक कारणमें. लेकिन पर्याप्तता नहीं है. पर्याप्तता तो केवल करणमें ही आती है. इसलिये करणके होने पर ही कार्य होगा. कारणकी सामग्री तब तक नहीं बनेगी जब तक उसमें करण समाविष्ट नहीं होगा. अत: कारणसामग्रीमें हम *नेसेसरी* और *सफीशियन्ट्* दोनोंको मान सकते हैं. लेकिन हमें इसके अन्दर एक भेद करना पड़ेगा. हर कारण करण नहीं होता लेकिन हर करण कारण होता है यह मैनें यहां प्रतिपादित किया है.

मैनें एक बात और बतलाई है कि प्र.र. में प्रमाणकी चर्चाके अन्तर्गत कार्यकारणके लक्षणकी चर्चा की है. अर्थात् वहां ज्ञानमीमांसीय सन्दर्भमें हुई है. परन्तु मेरा मानना है कि कार्यकारणकी चर्चा तत्त्वके सन्दर्भमें, भाषाके सन्दर्भमें और मूल्यके सन्दर्भमें भी की जा सकती है.

और अन्तमें, आविर्भाव और तिरोभाव को हम उत्पत्ति-विनाशके रूपमें भी समझ सकते हैं. आविर्भावका मतलब है कार्यकी उत्पत्ति और तिरोभावका मतलब होता है उस विशेषस्थितिका न होना. अत: आविर्भाव-तिरोभाव और उत्पत्ति-विनाशमें कोई विशेष अन्तर नहीं लगता है, यह दृष्टिभेद मात्र है. तत्त्वत: सत्तामें भेद नहीं है.

# चर्चा

## A Critique of Śuddhādvaita View of Causation

**प्रो. सिद्धेश्वर भट्ट**

**वी. एन्. झा :** नैयायिकोंके लक्षणमें श्रीपुरुषोत्तमचरणने जो आत्माश्रय और अन्योन्याश्रय दोष दिखलाये उसका समाधान करनेका आपने प्रयास किया है इतना ही नहीं, आप यह भी कहते हैं कि श्रीपुरुषोत्तमचरणोंने जो दोष दिखलाये हैं वह सही नहीं हैं. लेकिन आपने खुद कहा है कि यह सारी चर्चा प्रमाकरणके सन्दर्भमें है. अतः *एपिस्टेमिक् कोन्टेक्स्ट्में* ही है. प्रत्येक वस्तुकी तीन अवस्थाएं होती हैं. एक अवस्था ऐसी है कि "यह वस्तु है". 'वस्तु' कहनेसे वह अलीक या मिथ्या नहीं है. इसके बाद "यह ज्ञानका विषय है". तो यह विषय बनी. अब तीसरी अवस्था है आधारकी. हम कहते हैं कि "यह आधार है". तो पहले 'वस्तु' कहा, फिर 'विषय' कहा और अब 'आधार' कहता हुं. तो आधार कहनेपर, देखिये! इसमें जो एक क्रिया है उसको ध्यानमें रखते हुवे... आधेयके ज्ञानके बिना हम आधारका... अब जब मुझे 'कारण'की व्याख्या करनी है तब अगर हम कारण-कार्यका सन्दर्भ न लें तो हम उसकी व्याख्या नहीं कर सकते हैं. इसलिये जब लक्षण दिया जाता है तब इन सारी बातोंको ध्यानमें रखते हुवे हम लक्षण देते हैं. नैयायिकोंने जो लक्षण दिया है वह इस सन्दर्भमें

दिया है. और उसकी समालोचना श्रीपुरुषोत्तमचरण कर रहे हैं. यह *एपिस्टेमिक् कोन्टक्स्ट्* है. और उसी सन्दर्भमें उनकी आपत्ति है. अत: उसका समाधान भी *एपिस्टेमिक् कोन्टेक्स्ट्* में ही किया जाना चाहिये. We can not take it out. अत: मेरा कहना यह है कि यहां जो सन्दर्भ है उसको हटा कर हम आत्माश्रय और अन्योन्याश्रय दोषोंका निराकरण नहीं कर सकते हैं.

**बी. आर् शुक्ल :** आप ठीक कह रहे हैं.

**एस्.आर्.भट्ट :** तत्त्वकी जो त्रिविध दृष्टि आपने बतलाई है कि वह वस्तुरूप है, ज्ञेय है और वह मूल्यरूप है. वह वस्तुरूप है इसलिये वस्तुकी उत्पत्तिकी व्याख्या एक रूपसे होगी. वह ज्ञेय है अत: उसका ज्ञान कैसे होता है उसकी व्याख्या दूसरे रूपसे होगी. उसमें कोई क्रिया भी है तो वह क्रिया कैसे होती है उसकी व्याख्या तीसरे रूपसे होगी. इन व्याख्योओंको मिलाना नहीं चाहिये. *एपिस्टेमिक् डिपेन्डेन्स्* है और दूसरा *ऑन्टिक् डिपेन्डेन्स्* होता है.

**बी.आर्.शुक्ल :** *ऑन्टिक् डिपेन्डेन्स्* का तो यहां प्रश्न ही नहीं है.

**एस्.आर्.भट्ट :** मैं कह रहा हुं कि वस्तु = *ऑन्टिक्* और ज्ञेय = *एपिस्टेमिक्* होता है. दोष क्यों उत्पन्न हो रहा है? क्योंकि दोनों दृष्टिओंका मिश्रण किया जा रहा है. दोष इसी आधारपर बतलाया गया है.

**वी. एन्. झा :** मिश्रण परम्परा नहीं कर रही है. आप कर रहे हैं. और दोष केवल लक्षणमें बतलाया गया है.

**बी.आर्.शुक्ल :** नैयायिकोंने जो परिभाषा दी है उस परिभाषामें दोष है यह केवल कहा जा रहा है.

**प्रह्लादाचार :** भट्टमहाभागा: भवद्भि: यद् अन्योन्याश्रयदोषस्य निराकरणं क्रियते तत्र विप्रतिपत्ति: नास्ति. अभ्युपगम्यते तै:.

38. ननु सीतोष्णयोर् यथा परस्परं विरोधस्तथा भेदाभेदयो:, किमिदम् उच्यते? नास्ति विरोध इति. अत्र उच्यते, भवत: प्रज्ञापराधोऽयं न वस्तुविरोध:. कथम्? सहानवस्थानं छायातपवद् भिन्नदेश्वरवृत्तित्वञ्च शीतोष्णयो: विरोधो नाम, एतद् उभयम् इह कार्यकाणयो: ब्रह्मप्रपञ्चयो: नास्ति, तदुत्पत्ते: तत्रैव अवस्थिति: तत्रैव प्रलयात् ... सीतोष्णयो: भिन्नाधारवर्तिनो: न कदाचिद् उत्पादयोत्पादकलक्षण: सम्बन्धो न आधाराधेयलक्षणइति युक्त: तयो: परस्परं विरोध:. तस्मात् शीतोष्णवद् इति अयुक्तं दृष्टान्ताभिधानम्'' BB, p.17.

39. Bhāmati of Vacaspati Misra, pp. 117-119, in Brahmasutra-sankarabhasya along with Bhamati of Vacaspati Misra, Vedantakalpataru of Amalananda Sarasvati and kalpataru-parimala of Appayya Diksita edited by M.M. Anantakrishna Shastri, Nirnaya Sagar Press, Bombay, 1938. Purusottama has qoted almost verbatim from these passages in pp. 93-95 of his Bhasyaprabha.

40. ''उक्ते मते भेदेभेदयो: नानात्वैकत्वरूपतया भेदस्य अन्योन्याभावरूपत्वानङ्गीकारेण तदादाय तन्मतदूषणस्य गगनकुसुमसौरभकल्पत्वात्. परस्पराभावरूपत्वेऽपि घटतदत्यन्ताभावयो: घटतदभावयोश्च भूतलएव सहावस्थानदर्शनेन भेदस्य तदभावेन अभेदेन सह न विरोध:. अत्यन्ताभावस्य नित्यव्यापकत्वेन सर्वत्र सत्वात् प्रतियोगिन्यनोत्तरं तदभावबुद्धिपप्रतिबन्धमात्रपरम्. एवं सति यत्र भेद: तत्राप्यभेदो वर्ततएवेति तयो: सहासम्भवाद् विरोधकथनस्याऽपि तथात्वम्'' BP, p.94.

41. ''... अस्मिन् अंशे भाष्कराचार्यमतम् अदुष्टमेव'' BP, p.95.

42. ''अवस्थानाञ्च अवस्थावत: सकाशतो भिन्नाभिन्नत्वात्. षट्पद्यां समुद्रतरङ्गयो: तथात्वस्य शङ्कराचार्यैरेव उक्तत्वात्''BP, p. 95.

44. आविर्भावश्च व्यवहारयोग्यत्वं, तिरोभावश्च तदयोग्यत्वम्. ते द्वे यद्यपि भगवत: शक्ती ''आविर्भाव-तिरोभावौ शक्ती वै मुरवैरिण:'' इति. ''मयूराश्चित्रिता येन'' इति च वाक्याद् आविर्भावयति इति अर्थात्, तथापि भगवता

विभज्य तत्र तत्र स्थापितइति तस्य तस्य तत्तदाविर्भावकत्वात् तत्तच्छक्तित्वम् उच्यते. तथात्वञ्च एकादशस्कन्धे उक्तम् ''अब्जयोनिम्'' उपक्रम्य ''विश्लिष्टशक्तिर् बहुधेव भाति बीजानि योनिं प्रतिपद्य यद्वद्'' इति कथनात्. एवञ्च व्यवहारे यत्र यदाविर्भाविका शक्तिः तत् तस्य कारणं, यस्य च यतो व्यवहारयोग्यत्वं तत् तस्य कार्यम्. इदञ्च यथातथा आविर्भावतिरोभाववादे प्रपञ्चितम् अस्माभिः'' PR, p.38.

45. Vidvanmandana with suvarnasutra, Haritosini and Gangadharabhatti, pp. 75-107

46. न वस्तुवृत्तेन विकारो नाम कश्चिद् अस्ति. नामधेयमात्रं ह्येतद् अनृतं मृत्तिकेत्येव सत्यम् इत्यस्य ब्रह्मणो दृष्टान्त आम्नातः. तत्र श्रुताद् वचारम्भणशब्दाद् दार्ष्टान्तिकेऽपि ब्रह्मव्यतिरेकेण कार्यजातस्याभाव इति गम्यते'' sankaracarya's Bhasya on Brahmasutra 2/1/14.

47.
   a. आरम्भणशब्दादिभ्यः तदनन्यत्वं प्रतीयते. कार्यस्य काणान्यत्वं न मिथ्यात्वम्. ये पुनः मिथ्यात्वं तामसबुद्धयः प्रतिपादयन्ति तैः ब्रह्मवादः सूत्रश्रुतिनाशनेन तिलापः कृता वेदितव्याः'' AB, pp. 575-578.
   b. See Bhaskaracarya's commentary on Brahmasutra 2/1/14 in BB, pp. 93-100 for a trenchant criticism of mayavada.

48. ''भास्कराचार्यास्तु पूर्वम् अस्माभिरनुदिताएव मायावादावतरणयुक्तिः उपन्यस्यैवं दूष्यन्ति ... BP, p. 580.

# हिन्दी प्रस्तुति

## कार्यकारण विषयक वाल्लभमतका भास्करमतके साथ तुलनात्मक अध्ययन

**प्रो. प्रबलकुमार सेन**

प्रस्थानरत्नाकर ग्रन्थमें श्रीपुरुषोत्तमचरणने न्यायमतकी पर्याप्त समालोचना की है. इसकी चर्चा मैं अपने पत्रमें कर सकता था परन्तु यह सोच कर कि गोष्ठीमें अन्य अनेक मूर्धन्य नैयायिक होंगे ही तो यह दायित्व उनको ही दिया जाय मैने उस विषयकी चर्चा पत्रमें नहीं की है. मैंने पत्रमें मुख्य रूपसे उपादानकारण और कार्य इन दोनोंके बीच वल्लभ और भास्कर की दृष्टिसे क्या सम्बन्ध हो सकता है इस विषयकी विवेचना की है. नैयायिकोंसे तो वेदान्तियोंका इस विषयमें मतभेद होना स्वाभाविक है ही. क्योंकि नैयायिकोंकी दृष्टिमें समवायीकारण और निमित्तकारण में भेद होना आवश्यक है. क्योंकि समवायीकारणके नाशसे कार्यका नाश हो जायगा. निमित्तकारणके नाशसे कार्यके नाशका नियम मानना मुश्किल है. तो उनको मज्बूरन् दोनों कारणोंको अलग करना पड़ा. परन्तु वेदान्तदर्शन जो कि श्रौत दर्शन है और श्रुतिका आधारपर ही उसको किसी निष्कर्षपर पहुंचना है उसके एक ही ब्रह्मको अभिन्ननिमित्तोपादान बताना ही है. इसके अतिरिक्त दूसरा कोई उपाय नहीं है. दूसरी बात यह है कि ब्रह्मको तो जगत्का उपादानकारण कहा गया अब जगत् और ब्रह्म के बीचमें सम्बन्ध क्या होगा? तो यदि हम श्रुतिको देखें तो सत्कार्यवादको स्वीकांरना अनिवार्य हो जाता है. असत्कार्यवाद या असत्कारणवाद

को मानना सम्भव नहीं है. अब परिणामवाद आ गया. तो यहां हम दो कोटि निकाल सकते हैं. एक है परिणामवाद और दूसरी है विवर्तवाद. शङ्कराचार्यजीने विवर्तवादको अपनाया. दूसरे आचार्योंने प्राय: परिणामवादको ही अपनाया. अगर इस रास्ते पर भी हम चलें तो एक बात स्पष्ट होती है कि जो सत्कार्यवादी परिणामवादको स्वीकार करेंगे उनकेलिये उपादानकारण और कार्य इन दोनोंमें भेदाभेद इन दोनोंको एकसाथ स्वीकार करना अनिवार्य है. मैने भास्कराचार्यजीको इसलिये चुना क्योंकि मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि जितनी भी आलोचना अद्वैतमतकी प्राप्त होती है उसमें सर्वाधिक कटु भाषामें आलोचना भास्कराचार्यजीने की है. वे वारंवार एक ही बात दोहराते हैं कि भेदाभेदको ही मानना पड़ेगा. चाहे जीव और ब्रह्मके सम्बन्धमें हो चाहे जगत् और ब्रह्मके सम्बन्धमें हो.

अब मैं भेदाभेदको सिद्ध करनेकेलिये उन्होंने जो युक्तियां दी हैं उसका सङ्क्षेपमें निरूपण करनेका प्रयत्न करता हुं. एक बात कहुं कि किसी सिद्धान्तपर पहुंचनेसे पहले हमको व्यवहाके उपर एक दृष्टि डालनी चाहिये. अनुभव कैसा हो रहा है यह सोचना चाहिये. क्योंकि ज्ञानको यदि हमको पकड़ना है तो हमको व्यवहारको समझना होगा. तो जहां उपादान - उपादेय भाव होता हो ऐसा एक दृष्टान्त हम लेते हैं. यथा मृत्तिका और घट या सुवर्ण और कुण्डल. इस पर हम दृष्टि डालें तो हमको दो पद प्रप्त होते हैं 'मृत्तिका' और 'घट'. इनमें आत्यन्तिक अद्वैत नहीं है. यदि ऐसा होता तो घटो घट: या मृत्तिका मृत्तिका ऐसा व्यवहार होने लगता. इनमें आत्यन्तिक भेद भी नहीं है. अन्यथा गौरश्व: जैसा हो जायगा. पर ऐसी भी प्रतीति होती नहीं है. ऐसी स्थितिमें हमें अन्यथानुपपत्तिसे भेद और अभेद दोनोंको स्वीकारना पड़ता है. यदि अभेद न मानें तो सामानाधिकरण्य नहीं होता है और भेदको नहीं मानते हैं तो पर्यायापत्तिका परिहार हम नहीं कर सकते हैं. अत: भेदाभेद मानना पड़ेगा. और दूसरी

बात यह है कि उपादान - उपादेयभावमें ही नहीं भास्कराचार्यजीने अन्य सम्बन्धोंको भी लिया है. एक है अंशांशीभाव दूसरा है विशिष्ट और शुद्ध ऐसे पांच स्थान है जहां भास्कराचार्यने भेद और अभेद दोनोंको स्वीकारा है. अब जो एकान्तवादी हैं वह तो कहेंगे कि या तो भेद मानो या अभेद मानो, एक साथ भेद और अभेद को स्वीकारना तो विरुद्ध होगा. इस विरोधका परिहार करना यह भेदाभेदवादीओंका कर्तव्य बनता है. अब मैं उन्होंने किस प्रकारसे इस विरोधका परिहार किया है यह बताना चाहता हुं.

पहली बात तो यह जिसका उल्लेख कल गोस्वामीजीने भी किया था कि यह अलौकिक विषय है. लौकिकदृष्टान्तसे इसका समाधान नहीं किया जा सकता है. यहां अनुमान नहीं चलता है. यहां शब्दकी अपेक्षा रहती है. तो श्रुतिसे जो प्राप्त होता है उसीके अनुसार हमको चलना पड़ेगा. यदि श्रुतिमें भेद और अभेद दोनों प्राप्त होते हैं तो दोनोंको मानना पड़ेगा. यह एक बात. और दूसरी बात यह है कि जिस रूपमें अभेदकी कल्पना की जाती है ठीक उसी रूपमें भेदकी कल्पना नहीं की जाती है. भास्कराचार्यजीका एक प्रसिद्ध श्लोक है. उसमें वो कहते हैं कि जहां उपादान और उपादेय की बात की जाती है वहां कारणकी दृष्टिसे अभेद है किन्तु कार्य दृष्टिसे तो भेद है. वो लिखते हैं: “**कार्यात्मना तु नानात्वम् अभेदः कारणात्मना, हेमात्मना यथा भेदः कुण्डला ...**”. तो इस दृष्टिसे देखा जाय तो भेदाभेदमें कोई विरोध नहीं है. तीसरी बात यह है कि कहां विरोध है और कहां नहीं है यह तो प्रमाणके बलपर सिद्ध होता है. अगर भेदाभेद प्रमाणसे ही सिद्ध हो गया तो हम उसका विरोध करनेवाले कौन होते हैं. भास्कराचार्यकी इस बात पर बहुत आपत्तिया उठायीं गयीं है. अधिकतर तो इसी युक्तिको लेकर कि विरोध है तो इनका सहावस्थान सम्भव नहीं है. इस पर भास्कराचार्य कहते हैं कि गोत्व और अश्वत्व में भले ही विरोध हो, इनका सहावस्थान

न हो, इनमें आधाराधेयभाव नहीं होता है, उपादान - उपादेयभाव भी नहीं होता है. लेकिन कुण्डल और सुवर्ण या मृत्तिका और घट इनको यदि हम लेते हैं तो यहां उपादान - उपादेयभाव भी है आधाराधेयभाव भी है. अत: यहां कोई विरोध नहीं है.

अब भेद और अभेद दोनों ब्रह्ममें कैसे रहते हैं इस पर भास्कराचार्यजी कहते हैं कि ब्रह्ममें अनन्त शक्तियां हैं. ब्रह्म शक्तिविक्षेपसे सृष्टि करते हैं. और जब प्रलयका समय आता है तब ब्रह्म सबका संहार कर लेते हैं. जैसे सूर्य प्रात:कालमें अपनी किरणोंका विस्तार करते हैं और सायंकालमें उसनको अपनेमें समाहित कर लेते हैं. ऐसी ही स्थिति ब्रह्मकी है.

इन सब बातोंको देखकर मुझे लगता है कि भास्कराचार्यजीकी अनेक बातोंके साथ श्रीपुरुषोत्तमजीका सामञ्जस्य बैठता है. श्रीपुरुषोत्तमजी भी उपादान और उपादेयमें तादात्म्य मानते हैं. और तादात्म्यको भेदसहिष्णु अभेद बताते हैं. दूसरी बात यह है कि जब मैने श्रीपुरुषोत्तमजीके भाष्यप्रकाशको देखा तो मुझे यह देख कर बहुत आश्चर्य हुवा कि वाल्लभमतका प्रतिपादन करनेके पश्चात्त उन्होंने अन्य आचार्योंका उस विषयमें क्या अभिप्राय है यह भी दिखलाया है. खास करके **''तत्तुसमन्वयात्''** के भाष्यमें उन्होंने भास्कराचार्यके मतको उठाया है. केवल सङ्क्षेप नहीं किया है. पूरे दो - तीन पन्नेमें निरूपण किया है. इस पर वाचस्पतिमिश्रने भास्करका जो खण्डन किया है उसका भी उद्धार किया है. उसके बात उन्होंने यह दिखानेकी कोशिष की है कि भास्करमतमें विरोधका दोष नहीं है. भास्कर भेदाभेदमतके प्रथम प्रवक्ता थे और उन्होंने खुलकर शङ्करमतका खण्डन किया है. श्रीपुरुषोत्तमजीको उनके प्रति श्रद्धाका भाव हो ऐसा मुझे लगता है. इसलिये उनकेलिये बहुवचनका प्रयोग कर वारंवार उनके मतको उठाया है और दिखाते हैं कि अद्वैति जिस प्रकारसे भास्करका खण्डन करते हैं वह ठीक नहीं है.

थोड़ा बहुत अन्तर भास्कराचार्य और पुरुषोत्तमजी के बीच मुझे प्रतीत होता है. भास्कराचार्य औपाधिक भेदाभेद कहते हैं. वो कहते हैं कि जीव और ब्रह्ममें जो भेदाभेद है वह औपाधिक है. उपाधिके निवृत्त हो जाने पर जीव और ब्रह्ममें किसी प्रकारका भेद नहीं रह जाता है. इसी तरह जगत् और ब्रह्मका भी जो भेद है वह भी औपाधिक है. उपाधिके निवृत्त हो जाने पर ब्रह्मस्वरूपमें ही उसकी स्थिति हो जाती है. ऐसा श्रीपुरुषोत्तमजीके लेखमें मुझे प्राप्त नहीं हुवा. तो इस विषयमें श्रीपुरुषोत्तमजीकी दृष्टि क्या हो सकती है यह मैं जानना चाहता हुं. और दूसरी बात यह है कि श्रीपुरुषोत्तमजी वल्लभाचार्यजीकी इस बातको वारंवार कहते हैं कि आविर्भाव भी ब्रह्मकी एक शक्ति है और तिरोभाव भी ब्रह्मकी शक्ति है. लेकिन भास्कराचार्य जब शक्तिकी बात कहते हैं तब सृष्टिकालमें वे शक्तिका विक्षेप और प्रलयमें शक्तिका उपसंहार मानते हैं. तिरोभावात्मिका दूसरी शक्तिको सम्भवत: वे नहीं मानते हैं. इस विषयमें मुझे अधिक जानकारी नहीं है क्योंकि दूसरे मतोंका जिस प्रकारसे विस्तार हुवा और सम्प्रदाय चले हैं ऐसा भास्करमतके साथ नहीं हुवा है. अत: भेदाभेदवादके अन्य ग्रन्थ या विवरण प्राप्त नहीं होते हैं.

# चर्चा

## कार्यकारण विषयक वाल्लभमतका भास्करमतके साथ तुलनात्मक अध्ययन

**प्रो. प्रबलकुमार सेन**

**राम. माझी :** यदि कारणमें उपसंहार करनेकी शक्ति नहीं है तो कार्य ऐसे ही रह जायगा. उसका उपसंहार कैसे होगा? कार्यका उपसंहार स्वयमेव तो होगा नहीं. किसी आचार्यने कार्यमें अपने उपसंहारका सामर्थ्य माना नहीं है. अतः जिसमें कार्यको परिणत कर करनेका सामर्थ्य है उसीमें कार्यका उपसंहार करनेका भी सामर्थ्य है.

**पी. के. सेन :** यह तो ठीक है. सामर्थ्य तो है ही. सामर्थ्य नहीं रहनेपर तो विक्षेप भी सम्भव नहीं है और उपसंहार भी सम्भव नहीं है. मुझे यह पूछना है कि सामर्थ्य और शक्ति दोनोंको समानार्थी मान लिया जाय अथवा नहीं.

**पा. ना. द्विवेदी :** ऐसा है कि जो भी शक्ति होगी वह शक्तसे निरूपित होगी. यदि उत्पत्ति है वस्तुका आविर्भाव है तो आविर्भूत जो सत् है तन्निरूपिका शक्ति आविर्भाविका शक्ति होगी. और यदि सत् तिरोहित हुवा तो तन्निरूपित तिरोधानशक्ति भी माननी पड़ेगी. यह इनके कहनेका अभिप्राय था. अतः शक्तिद्वय मानना आवश्यक होगा. और अनन्तशक्तिसम्पन्न परमेश्वर है उसमें क्या हानी है?

**गो. श्या. म. :** अविरोधाध्यायके ब्रह्मसूणाणुभाष्यकी भूमिकामें मैनें इस विषयकी सुविशद चर्चा की है. और भास्कराचार्य

और वल्लभाचार्य के मतोंमें परस्पर क्या भेद है, या भेदाभेद है या तादात्म्य है इसका विचार करनेपर मुझे लगता है कि हम ऐसे तो नहीं कहते हैं कि जैसे परिमलकार कहते है''**भास्करस्तु बभ्राम**''. और वेदान्तदेशिक जिनको कि हमारे यहां अत्यन्त आदरसे देखा जाता है उन्होंने भी ''**भेदाभेदोपपाद्यं सकलमितिमते सप्तभङ्गी न दूष्या**'' कहा है. ऐसा भी हम तो नहीं मानते हैं. मगर फिर भी न केवल महाप्रभु वल्लभाचार्यने पर पुरुषोत्तमजीने भी स्थान-स्थानपर भास्करका खण्डन भी खूब किया है. पत्रावलम्बनमें और भाष्यप्रकाशमें भी. मैं वाल्लभ हूं और शपथपूर्वक वाल्लभ हूं पर फिरभी इसका मुझे अतीव कष्ट है कि विज्ञानभिक्षु और भास्कराचार्य को अच्छे व्याख्याकार नहीं मिले. इन दोनों भाष्यकारोंका भारतीय दर्शनके चिन्तनमें असाधारण योगदान है.

जहां तक भास्करके औपाधिक द्वैताद्वैत और हमारे शुद्धाद्वैत के बीच अन्तरका प्रश्न है तो इस बातको स्पष्टरूपसे समझ लेना चाहिये कि हम द्वैत और अद्वैत का समुच्चय नहीं मानते हैं. मैं इसे इस तरहसे कहना चाहूंगा कि द्वैतके निषेधसे सिद्ध होता अद्वैत. ऐसे द्वैत और अद्वैत का समुच्चय करनेसे भास्करीय मत बनता है. पर न द्वैत और न अद्वैत कहनेसे तादात्म्य सिद्ध होता है. इसलिये हम उस तादात्म्यकी भेदसहिष्णु अभेदके रूपमें व्याख्या करते हैं. भेदाभेदके रूपमें उसकी व्याख्या नहीं करते हैं. ऐसा करनेमें एक विशिष्ट कारण है. हमको यह लगता है कि भास्कराचार्य कार्यकारणभावकी व्यवस्थाका औपाधिक भेदाभेदसे उपपादन करते हैं तब सृष्टिकालमें तो वह बात ठीक बैठ जाती है. क्योंकि भेदसहिष्णु अभेद = तादात्म्य हो तो सृष्टिमें तो वह बात

ठीक है. परन्तु **''एकमेवाद्वितीयम्''** यह श्रुतिवचन भास्करमतमें सङ्गत नहीं होता है ऐसा हमको लगता है.

**पी. के. सेन :** 'एव'से व्यावर्त्य क्या होगा यह समस्या आयेगी.

**गो. श्या. म. :** बिलकुल ठीक. इसलिये हम ऐसा मानते हैं कि ब्रह्ममें अखण्डाद्वैत है. अत: महाप्रभु वल्लभाचार्य कहते हैं कि **''अखण्डाद्वैतभाने तु सर्वं ब्रह्मैव नान्यथा''**. हम दो तरहके शुद्धाद्वैत मानते हैं. एक अखण्डाद्वैत और दूसरा सखण्डाद्वैत. अखण्डाद्वैतके विषयमें महाप्रभु यह कहते हैं कि जहां उद्देश्य-विधेयभावघटित भेदके आधारपर ब्रह्मके अभेदका निरूपण हो तब सखण्डाद्वैतका निरूपण समझना चाहिये. यथा, जगत्को उद्देश्य बना कर उसके ब्रह्मत्वका विधान. **''सर्वं खल्विदं ब्रह्म''** यह अखण्डाद्वैतकी स्थिति नहीं है सखण्डाद्वैतकी स्थिति है. क्योंकि उद्देश्यतया जगत् विद्यमान् है और विधेयत्वेन ब्रह्मत्व आ रहा है. क्योंकि सृष्टिकी इच्छा ब्रह्मने की : **''तद् ऐक्षत बहु स्यां प्रजायेय''** यह अखण्डाद्वैतरूप ब्रह्मकी सखण्डाद्वैतको प्रकट करनेकी इच्छाका निरूपण है : **''सर्वं खल्विदं ब्रह्म''**. यदा ब्रह्मव्यतिरिक्तं किमपि नास्ति तदा सर्वं कथं ब्रह्म भवितुम् अर्हति? अत: सखण्डाद्वैत है. अर्थात् नाम-रूपके जो खण्ड प्रकट हुवे हैं उन सभी खण्डोंमें ब्रह्मत्व अनुगत है. इस अर्थमें यह सखण्डाद्वैतवाद है और यहां तादात्म्य विवक्षित है. जहां अखण्डाद्वैतकी बात है वहां महाप्रभु कहते हैं **''अखण्डाद्वैतभाने तु सर्वं ब्रह्मैव नान्यथा''**. अर्थात् **''ज्ञानाद् विकल्पबुद्धिस्तु बाध्यते न स्वरूपत:''** तो जो सुवर्णग्राहिका बुद्धि है वह सुवर्णके विकल्पोंका ग्रहण नहीं करती है. एतावता आभूषण बाधित नहीं हो जाते ऐसा हम मानते हैं. अत: ब्रह्मज्ञानसे अथवा प्रलयावस्था में विकल्पग्राहिका बुद्धि ही नहीं रह जाती है तो अखण्डाद्वैत हो जाता

है. उस अखण्डाद्वैतको अनुलक्षित करके **''एकमेवाद्वितीयं''** वचन है. और **''तद् ऐक्षत बहु स्यां प्रजायेय''** यह सखण्डाद्वैतको अनुलक्षित करके वचन है. इस अर्थमें भास्करसे हमारा थोड़ा विवाद है. हम द्वैत और अद्वैत के समुच्चयवादी नहीं है. हम तादात्म्यको ''न द्वैतं नाद्वैतं नापि द्वैताद्वैतं'' कहना चाहेंगे. किन्तु जैसे ''न सन् नासन् न सदसत् किन्तु सदसद्विलक्षण'' यह अद्वैतिओंकी जो चतुर्थ कोटि है वैसी हम नहीं स्वीकारते हैं. **''असत् चेत् न प्रतीयेत सत् चेत् न बाध्येत. प्रतीयते बाध्यते च. तस्मात् सदसद्विलक्षणम् अनिर्वचनीयं मिथ्या''** ऐसी सदसद्विलक्षणताकी कोटि हम नहीं मानते हैं. हम कहते हैं कि **''नाऽसतो विद्यते भावो नाऽभावो विद्यतेऽसतः, उभयोरपि दृष्टोन्तस्त्वनयोः तत्त्वदर्शिभिः''** इस वचनके अनुरोधवश जो सत् नहीं असत् ही होगा और जो असत् न हो वह सत् ही होगा. अतः इस विषयमें माध्व और रामानुजों का जो स्टेंड्ड है वही हमारा भी है. जगह-जगह महाप्रभु वल्लभाचार्यने इस चतुर्थकोटिका खण्डन किया है. मगर जहां तक द्वैत और अद्वैत का प्रश्न उठता है वहां हम भी यह मानते हैं कि न द्वैतं नाद्वैतं न द्वैताद्वैतं किन्तु द्वैताद्वैतविलणं तादात्म्यम्. इस अर्थमें हम अभेदको 'भेदसहिष्णु' कहते हैं. भेदसहिष्णु अभेद है. अभेदसहिष्णु भेद हमारा मत नहीं है. यहां भास्करसे हमारा मतभेद है.

**पा. ना. द्विवेदी :** भास्करके यहां भेद और अभेद दोनों प्रधान है.

**गो. श्या. म. :** वहां द्वैत और अद्वैत का समुच्चय है. हमारे यहां अद्वैतमें द्वैत प्रकट हुवा है, पारमार्थिक.

**वि. प्र. मिश्र :** मैं निवेदन करता हुं गोस्वामीजीसे कि आप जब भागवतको प्रमाण मानते हैं इसमें कोई संशय नहीं. आप कहते

हैं कि वाल्लभ मायाको सदसद्रूपा नहीं मानते हैं. तब प्रत्यक्ष श्रीमद्भागवतका यह श्लोक है **"सएवेदं ससर्जाग्रे भगवानात्ममायया, सदसद्रूपयाचाऽसौ गुणमय्या गुणो विभुः"**

**गो. श्या. म. :** विन्ध्येश्वरीप्रसादजी ! अद्वैतमतका तो तभी निरसन भागवतने कर दिया जब मायाको "सदसद्रूपा" कहा. क्योंकि अद्वैती तो मायाको सदसद्विलक्षणरूपा मानते हैं. यदि सदसदात्मक मानोगे तो अद्वैतसिद्धि ही असिद्ध हो जायेगी. क्योंकि सत्त्वेन असत्त्वेन सदसत्त्वेन च यद् निर्ववक्तुम् अशक्यं तदेव मिथ्या. तो इससे अधिक अद्वैतका प्रत्याख्यान भागवतमें कुछ सम्भव ही नहीं है. अस्तु. आपके पेपरमें आगे और चर्चा करेंगे. प्रबलकुमारजी ! क्या आपके प्रश्नका समाधान हुवा ? मान्य हो या न हो यह ओर बात है मगर वाल्लभ मत इस विषयमें जो था वह मैने आपके सामने रखा है.

**पी. के. सेन :** मैं इसे फिरसे दोहराना चाहता हुं. आप सुनिये कि वह ठीक है कि नहीं. द्विवेदीजीने भी कहा कि भास्कर जब भेदाभेदको कहते हैं तब भेद और अभेद दोनों प्रधान हो जाते हैं. और वाल्लभदर्शनमें अभेद मुख्य होता है भेद गौण हो जाता है.

॥ श्रीकृष्णाय नमः ॥

॥ श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ॥

# कार्यकारणभावमीमांसा

( वाल्लभ वेदान्त तथा बारुक स्पिनोज़ाके मतका तुलनात्मक विमर्श )

गोस्वामी श्याम मनोहर

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यका वेदान्तचिन्तन न तो उनका अपना कोई मौलिक चिन्तन है और न वैसा कोई दावा ही उन्होनें कहीं किया है. "**अर्थोऽयमेव निखिलैरपि वेदवाक्यैः रामायणैः सहितभारतपञ्चरात्रैः अन्यैश्च शास्त्रवचनैः सहतत्त्वसूत्रैः निर्णीयते सहृदयं हरिणा सदैव**"[१] की उद्घोषणा करनेवालेसे ऐसे दावेकी अपेक्षा रखनेका औचित्य भी क्या हो सकता है! महाप्रभुका तो इस विषयमें सुस्पष्ट अभिप्राय यही है कि "**वेदार्थब्रह्मणो वेदानुकूलविचारः. किम् अत्र युक्तं? व्याख्यानम् इति, व्याख्यानतो विशेषप्रतिपत्तेः**"-"**पुरुषार्थस्य शास्त्रार्थस्य वा स्वरूपं शास्त्रैकसमधिगम्यं न स्वबुद्धिपरिकल्पितम्. अतः स्वबुद्ध्या शास्त्रार्थं परिकल्प्य तत्र वेदं योजयन्तो महासाहसिकाः सद्भिः उपेक्ष्याः**"[२]. वैसे इसके अलावा यह भी एक ऐतिहासिक तथ्य है कि श्रीशंकराचार्यसे पूर्वकालीन कई एक वेदान्तव्याख्याताओंकी मान्यताओंके यत्र-तत्र मिलते उद्धरणोंके अवलोकन करनेपर, नामशः, ब्रह्मनन्दी भर्तृप्रपञ्च ब्रह्मदत्त आदि अनेक शुद्धाद्वैतवादी वेदान्तिओंके विद्यमान होनेके संकेत मिलते ही हैं.[३]

परन्तु प्रस्थानरत्नाकरकार गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमजीके ज्येष्ठ समकालिक बारुक स्पिनोज़ा ( जन्म: ई.स. २४ नवं. १६३४ एम्स्टर्डम्, मृत्यु: २१ फर. १६७७) का चिन्तन अपने पूर्ववर्ती विचारकोंसे प्रभावित होनेपर भी, अर्थात् सत्कार्यवादी धारणाओंसे विपरीत न होनेपर भी(!), किसी ग्रन्थके व्याख्यानतया

प्रकट हुवा न हो कर उसकी अपनी विचाररीति एवं ज्ञानमीमांसासम्बन्धी धारणाओंके आधारपर प्रकट हुवा चिन्तन है. बारुक स्पिनोज़ा Rationalistic Monism तार्किकतावादी अद्वैतवादके प्रमुख चिन्तकोंमें से एक हुवे हैं. बर्ट्रेंड्र रसेल् अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'विज़्डम ऑफ वेस्ट'में कहते हैं कि स्पिनोज़ाका दर्शन पाश्चात्य दर्शनके श्रेष्ठतम स्मारकोंमेंसे एक है[४] . इसे स्पिनोज़ासे पूर्वकालीन युनानी चिन्तकों — थेल्स अनॅक्ज़ीमेंदर अनॅक्ज़ीमाईन पार्मेनाईड्स् हॅराक्लीतस; इसी तरह, मध्यकालीन अन्य भी फीलो, प्लॉटिनस, जॉन स्काटस एरिजेना, ब्रूनो, तोमासो कॅम्पानॅला सदृश आधुनिक यूरोपिय दार्शनिकोंकी मान्यताओंके अवलोकन करनेपर स्पष्टतया इसे देखा जा सकता है.[५]

कार्य-कारणभावके बारेमें वाल्लभ वेदान्तकी धारणाओंके मूलमें शुद्धाद्वैतवादी श्रौत प्राग्धारणा काम कर रही हैं. द्वैत या अद्वैत के बारेमें किस सम्प्रदायका क्या दृष्टिकोण है इस आधारपर तत्तत् सम्प्रदायोंको पहचाननेकी वेदान्तदर्शनोंकी रूढि प्रचलित हुयी है. अतः वेदान्तके अन्यान्य सम्प्रदायोंकी भांति ही वाल्लभ वेदान्तकी भी पहचान "जड़जीवात्मक जगत् और ब्रह्म के बीच द्वैत है या अद्वैत है?" प्रश्नके समाधानरूप 'शुद्धाद्वैत'तया प्रचलित हुयी है. यह महाप्रभुके बहोत बाद गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमजीके भी कुछ बाद ही प्रचलित हुयी है. स्वयं महाप्रभु अपने मतको 'ब्रह्मवाद' कहना पर्याप्त समझते थे. महाप्रभुके कनिष्ठात्मज गोस्वामी श्रीविठ्ठलनाथ प्रभुचरण 'साकारब्रह्मवाद' कहना. बादमें 'शुद्धाद्वैत'नामाभिधान द्वारा वाल्लभ वेदान्तकी पहचान अधिक रूढ़ हो गयी. इसका भी अपना कुछ औचित्य तो है ही. अतः कार्यकारणभावके विमर्शसे पहले इसे एक बार बुद्धिगत कर लेना उपयुक्त होगा. तदनुसार अधोनिर्दिष्ट तुलनात्मक तालिकाके आधारपर इसे सरलतासे बुद्धिगत किया जा सकता है:

**(१)[१]'एकमेवाद्वितीयं'+[२]'नेह नानास्ति किञ्चन'=शाङ्कर वेदान्त**

**पारमार्थिक अद्वैत + मायिक द्वैत = केवलाद्वैत**

(२) 'एकमेवाद्वितीयं' + [३]'यः सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्...' = रामानुज वेदान्त
विशिष्ट-अद्वैत + विशेषण - विशेष्य - द्वैत = विशिष्टाद्वैत

(३) 'एकमेवाद्वितीयं' + [४]'ज्ञाज्ञौ द्वाजावीशानीशौ' = माध्व वेदान्त
औपचारिक अद्वैत + पारमार्थिक द्वैत = केवलद्वैत

(४) 'एकमेवाद्वितीयं (+) तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेय' = वाल्लभ वेदान्त
स्वाभाविक अद्वैत (में) ऐच्छिक द्वैत = शुद्धाद्वैत

(१.छान्दो.उप.६।२।१, २.बृह.उप.४।४।१९, ३.बृह.उप.३।७।१५, ४.श्वेता.उप.१।९)

यहां सावधानतया अवधारणीय कुछ तथ्य हैं. सर्वप्रथम तो प्रत्यक्षागम्य या प्रत्यक्षविरुद्ध ऐसे अद्वैतके श्रौत प्रतिपादनमें प्रत्यक्षविरोधका परिहार कैसे करना? एतदर्थ द्वैतके विवक्षित स्वरूपकी निरूपिका अन्यान्य घटक श्रुतियां योजित करनी पड़ती हैं. हम देख सकते हैं कि इन्हीं घटक श्रुतिओंके आधारपर तत्तद् वेदान्तोंकी मौलिक धारणायें प्रकट हुयी हैं. वाल्लभ वेदान्तकी, परन्तु, यह मौलिक धारणा कि ब्रह्मके स्वाभाविक अद्वैतमें जागतिक नाम-रूप-कर्मोंके द्वैत, स्वयं ब्रह्मकी सर्वभवनसामर्थ्य तथा उसके सत्यसंकल्प के कारण प्रकट हुवे हैं, किसी अन्य घटक वचनकी अपेक्षा नहीं रखता. स्वयं ब्रह्माद्वैतकी प्रतिपादिका जो श्रुति है वही ऐच्छिक द्वैतके प्रतिपादनद्वारा प्रत्यक्षविरोधके परिहारसहित शुद्ध अद्वैतका प्रतिपादन करती है. दूसरे इस इच्छया प्रकट हुवे द्वैतको इदमित्थंभावेन परिसीमित न किया जाये तो वह द्वैत मायिक द्वैत भी हो सकता है, विशेषण-विशेष्यपर्यवसायि द्वैत भी, पारमार्थिक द्वैत भी यों अन्य भी अनेक रूपोंमें उसे स्वीकारा जा सकता है. अतएव उस परमतत्त्वके चार पहलु [१]अक्षरब्रह्म [२]परमात्मा=अन्तर्यामी [३]भगवान्=पुरुषोत्तम [४]श्रीकृष्ण क्रमशः यथायथ [१]केवलाद्वैतवादी श्रौत मांग, [२]विशिष्टाद्वैतवादी श्रौत मांग, [३]केवलद्वैतवादी श्रौत मांग तथा [४]स्वकृतवरणैकलभ्यताकी श्रौत पुष्टिभक्तिकी मांग को भी पूर्ण करनेवाले हैं. अतएव कुल मिला कर अन्यान्य दर्शनोंकी भी मौलिक मांगोंको पूर्ण करनेकेलिये महाप्रभु कहते हैं:

क. यह प्रपञ्च न तो प्राकृत है, न परमाणुओंसे जन्य, मायिक भ्रमारोपरूप ही, न जीवात्माओंके पूर्वकृत कर्मोके निमित्तवशात् प्रकट हुवा ही; और, न पहले असत् होनेपर भी बादमें सद्रूपतया प्रकट हुवा है. यह तो भगवान्का बनाया हुवा है. अर्थात् परमकाष्ठापन्नवस्तु परब्रह्मकी कृतिसे प्रकट हुवा तदात्मक अर्थात् भगवद्रूप कार्य है.

ख. अक्षरब्रह्मके दो रूप होते हैं : एक रूपमें तो वह सब कुछ बना हुवा होता है और दूसरे रूपमें वह सबसे विलक्षण भी. परब्रह्ममें जगदात्मना परिणत अक्षरब्रह्मके बारेमें तत्तद् वादिओंकी बहुविध धारणायें प्रकट हुयी हैं कि वह मायिक आभास है, त्रिगुणात्मिका प्रकृतिकी विकृति है, अनेक परमाणुओंके परस्पर जुड़ जानेसे उत्पन्न हुवा कार्य है, स्वतः या जीवात्माओंके कर्मोके वश उत्पन्न-विनष्ट होती रहती एक आदि-अन्तहीन प्रक्रिया है, इत्यादि अनेक प्रकारकी धारणायें हैं. श्रुतिका मत, परन्तु, यही है कि वह परब्रह्म ही सब कुछ बना है.[६].

अतएव श्रौत वचनोंके आधार लिये बिना विचारकोंद्वारा स्वतः उत्प्रेक्षित इन प्रकृति परमाणु माया अदृष्टरूप कर्म अभाव आदिके आत्यन्तिक निरास करने बजाय इनकी केवल अब्रह्मात्मिकी कारणताका ही निरसन वाल्लभ वेदान्तको अभिप्रेत है. ब्रह्मके बहुधाभवनका, यथाश्रुत, प्रकार वाल्लभ वेदान्तको मान्य है, एतावता बहुविध दर्शनोंद्वारा उत्प्रेक्षित अन्यान्य तत्त्वोंकी आत्यन्तिक अस्वीकृति भी वाल्लभ वेदान्तको अभिप्रेत होगी ही ऐसे नहीं मान लेना चाहिये. अतएव परब्रह्मकी स्वाभाविक सामर्थ्यके रूपमें माया जैसे मान्य है, उसी तरह सच्चिदानन्द परब्रह्मके धर्म या धाम रूपी अक्षरब्रह्म[७]में काल कर्म स्वभाव प्रकृति और पुरुष के अन्तर्गत न केवल काल कर्म और स्वभाव ही अपितु आनन्दांशके तिरोधानकी प्रक्रियावश पुरुष और चिदानन्दांशके तिरोधानकी

प्रक्रियावश प्रकृति भी साङ्ख्यप्रक्रियाकी तरह ही मान्य है[८]. इसी तरह ब्रह्मका अणुसे भी अणुतर या परमाणुरूप होना भी वाल्लभ वेदान्तको स्वीकार्य है. सृष्टिके आरम्भमें पूर्वकल्पीया सृष्टिके अभुक्तशेष ब्रह्मात्मक कर्म भी नूतन सृष्टिमें तत्तद्रूप वैविध्यके निमित्त बनते हैं, यह वाल्लभ वेदान्तको मान्य है. इसी तरह प्रागभावादि-चतुष्टय मान्य न होनेपर भी सृष्टिको परमेश्वरकी आत्मनिर्मिति या कृति माननेके कारण, कार्य-कारणभावानुरोधी, सृष्टिका आविर्भाव या तिरोभाव भी स्वीकारा गया है. ये आविर्भाव-तिरोभाव ही तत्तद् दैशिक कालिक एवं स्वरूपात्मना हमारी परिच्छिन्न भावाभावानुभूतियोंके निमित्त बनते हैं, ऐसी वाल्लभ वेदान्तकी धारणा है.

एतदर्थ शुद्धाद्वैतवादकी कार्य-कारणभाव सम्बन्धी धारणाओंके मूलमें, जो कुल नौं श्रौत प्राग्धारणायें काम कर ही हैं, उनका श्रुत्युपन्यासपूर्वक परिगणन कर लेना अत्युपकारक होनेसे तदर्थ प्रवृत्त होना हम चाहेंगे:

(१)ब्रह्मवाद :

**श्रौत सन्दर्भ : (क)**तं तु औपनिषदं पुरुषं पृच्छामि ( बृह.उप.३।९।२६ ), **(ख)**ब्रह्म ते ब्रवाणि ( बृह.उप.२।१।१ ), **(ग)**यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते... तद् ब्रह्म ( तैत्ति.उप.३।१ )**(घ)**सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म ( तैत्ति.उप.२।१), **(ङ)**किंस्विद् वनं क उ स वृक्ष आस...? ( ऋक्संहि.१०।८१-।४ ), ब्रह्म वनं ब्रह्म स वृक्ष आस...! ( तैत्ति.ब्राह्म.२।८।९।१-७ )**(च)**सर्वं खलु इदं ब्रह्म ( छान्दो.उप.३।१४।१ ).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** आत्मैव तदिदं सर्वं सृज्यते सृजति प्रभुः त्रायते त्राति विश्वात्मा ह्रियते हरतीश्वरः, आत्मैव तदिदं सर्वं ब्रह्मैव तदिदं तथा इति श्रुत्यर्थमादाय साध्यं सर्वैः यथामतिः, अयमेव ब्रह्मवादः शिष्टं मोहाय कल्पितम् ( त.दी.नि.२।१८३-१८४ )

(२)विरुद्धधर्माश्रयतावाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**अणोः अणीयान् महतो महीयान्... (कठोप.१।३।२०), **(ख)**यद् एकम् अव्यक्तम् अनन्तरूपम्... (म.ना.उप.१।५), **(ग)**बृहच्च तद् दिव्यम् अचिन्त्यरूपं...दूरात् सुदूरे तद् इह अन्तिके च...(मुण्ड.उप.३।१।७), **(ग)**यदिदं किञ्च तत् सृष्ट्वा तदेव अनुप्राविशत्... सच्च त्यच्च अभवत् निरुक्तञ्च अनिरुक्तञ्च निलयनञ्च अनिलयनञ्च विज्ञानञ्च अविज्ञानञ्च सत्यञ्च अनृतञ्च सत्यम् अभवत् (तैत्ति.उप.३।६), **(घ)**द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे मूर्तञ्चैव अमूर्तञ्च मर्त्यञ्च अमृतञ्च स्थितञ्च यच्च सच्च त्यच्च (छान्दो.उप.२।३।१), **(ङ)**ब्रह्म वा इदमग्र आसीत् तद् आत्मानमेव अवेद 'अहं ब्रह्मास्मि'. तस्मात् तत् सर्वम् अभवद् (बृह.उप.१।४।१०).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** नहि स्वबुद्ध्या वेदार्थं परिकल्प्य तदर्थं विचारः कर्तुं शक्यः. ब्रह्म पुनः यादृशं वेदान्तेषु अवगतं तादृशमेव मन्तव्यम्. अणुमात्रान्यथाकल्पनेऽपि दोषः स्यात् (ब्र.सू.भा.१।१।१)

(३)अभिन्ननिमित्तोपादनकारणतावाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**यथा ऊर्णनाभिः सृजते गृह्यते च यथा पृथिव्याम् ओषधयः सम्भवन्ति, यथा सतः पुरुषात् केशलोमानि सम्भवन्ति तथा अक्षरात् सम्भवति इह विश्वम्... (मुण्ड.उप.१।१।७-९), **(ख)** सत्त्वेव सौम्य इदमग्र आसीद् एकमेव अद्वितीयं तद् ऐक्षत बहुस्यां प्रजायेय इति (छान्दो.उप.६।२।३). **(ग)**तद् आत्मानं स्वयम् अकुरुत (तैत्ति.उप.२।७).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** जगतः समवायि स्यात् तदेव च निमित्तकं कदाचिद् रमते स्वस्मिन् प्रपञ्चेऽपि क्वचित् सुखं, यत्र

येन यतो यस्य यस्मै यद् यद् यथा यदा स्याद् इदं भगवान् साक्षात् प्रधानपुरुषेश्वरः ( त.दी.नि.१।६८-६९ ).

(४)अविकृतस्वरूपपरिणामवाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**वाचारम्भणं 'विकारो' नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम् ( छान्दो.उप.६।१।४ ), **(ख)**सर्व खलु इदं ब्रह्म 'तज्जलान्' इति शान्तः उपासीत ( छान्दो.उप.३।१४।१ ).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** "तद् आत्मानं स्वयम् अकुरुत" इति स्वस्यैव कर्मकर्तृभावात्... तथापि ज्ञानार्थम् उपपत्तिम् आह 'परिणामाद्' इति, परिणमते कार्याकारेणेति अविकृतमेव सुवर्णं, सर्वाणि च तैजसानि. वृद्धेश्च अलौकिकत्वाद् ब्रह्मकारणत्वएव घटते. पूर्वस्य अन्यथाभावस्तु कार्यश्रुत्यनुरोधाद् अङ्गीकर्तव्यः. वक्ष्यतिच "श्रुतेस्तु शब्दमूलत्वाद्" इति ( ब्र.सू.भा.१।४।२६ ).

(५)सत्कारणतावाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**सन्मूलम् अन्विच्छ सन्मूलाः सौम्य! इमाः प्रजाः सदायतनाः सत्प्रतिष्ठाः ( छान्दो.उप.६।८।४ ).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** अयं प्रपञ्चो... नापि असतः सत्तारूपः ( त.दी.नि.प्र.१।२३ ).

(६)सत्कार्यवाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**सदेव सौम्य इदम् अग्र आसीद् एकमेव अद्वितीयं. कथम् असतः सद् जायेत ? ( छान्दो.उप.६।२।१-२ ).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** "असद् वा इदम् अग्र आसीद्" इति श्रुत्या प्राग् उत्पत्तेः कार्यस्य असत्त्वं बोध्यते इति चेत्, न, अव्याकृतत्वेन धर्मान्तरेण तथा व्यपदेशः. कुतो ? वाक्यशेषात्, "तद् आत्मानमेव स्वयम् अकुरुत" इति स्वस्यैव क्रियमाणत्वात्, 'आसीत्' पदप्रयोगात् च (ब्र.सू.भा.२।१।१७).

(७)कार्य-कारणतादात्म्यवाद तथा अंशांशितादात्म्यवाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**त्रयं वा इदं नाम रूपं कर्म... ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि नामानि बिभर्ति... ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि रूपाणि बिभर्ति... ब्रह्म एतद्धि सर्वाणि कर्माणि, बिभर्ति. तदेतत् त्रयं सद् एकम् अयम् आत्मा. आत्मो एकः सन् एतत् त्रयम् (बृह.उप.१।६।३) **(ख)**स य एषो अणिमा ऐतदात्म्यम् इदं सर्वम्. तत् सत्यम्. स आत्मा. तत् त्वम् असि (छान्दो.उप.६।९।४).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** द्विविधा हि वेदान्ते सृष्टिः : भूतभौतिकं सर्व ब्रह्मणएव विस्फुलिङ्गन्यायेन एका. अपरा वियदादिक्रमेण, साच अनामरूपात्मनः नामरूपत्वेन अभिव्यक्तिः, सा जडस्यैव कार्यत्वात्. तस्य जीवस्यतु अंशत्वेनैव न नामरूपसम्बन्धः. अनित्ये(जडे) जननं नित्ये परिच्छिन्ने (जीवात्मनि) समागमः, नित्यापरिच्छिन्नतनौ (भगवत्स्वरूपे) प्राकट्यं चेति सा(सृष्टिः) त्रिधा (ब्र.सू.भा.२।३।१), यदा अखण्डाद्वैतभानं सुवर्णग्राहकवत् तत्त्वेनैव सर्वं गृह्णाति तदा अवान्तरविकल्पविषयिणी बुद्धिः 'घटः'-'पटः' इति सा बाध्यते, सर्वत्र ब्रह्मैवेति. नतु स्वरूपतोऽपि घटपटादिपदार्थोऽपि धर्मी बाध्यते इति अर्थः(त.दी.नि.प्र.१।-९१).

(८)आविर्भाव-तिरोभाववाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**तद्धेदं तर्हि अव्याकृतम् आसीत् तत् नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियत ''असौ नामायम्-इदं रूपम्'' इति (बृह.उप.१।४।७).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** आविर्भावतिरोभावौ शक्ती वै मुरवैरिणः... सर्वाकारस्वरूपेण भविष्यामीति या हरेः वीक्षा यथा यतो येन तथा प्रादुर्भवत्यजः, मृदादि भगवद्रूपं घटाद्याकारसंयुतं मूलेच्छातस्तथा तस्मिन् प्रादुर्भावो हरेस्तथा, तिरोभावस्तथैव

स्याद् रूपान्तरविभेदतः ( त.दी.नि.२।१४१-१४२ ).

(९)लीलार्थसृष्टिवाद :

**श्रौतसन्दर्भ : (क)**स वै नैव रेमे तस्माद् एकाकी न रमते. स द्वितीयम् ऐच्छत्. सह एतावान् आस. यथा स्त्रीपुमांसौ सम्परिष्वक्तौ स इममेव आत्मानं द्वेधापातयत्. ततः पतिश्च पत्नी च अभवताम् ( बृह.उप.१।४।३ ).

**शुद्धाद्वैतिनिष्कर्ष :** 'लोकवत् लीला', नहि लीलायां किञ्चित् प्रयोजनम् अस्ति, लीलायाएव प्रयोजनत्वात्, ईश्वरत्वादेव न लीला पर्यनुयोक्तुं शक्या, सा 'लीला'. 'कैवल्यं' मोक्षः, तस्य लीलात्वेऽपि अन्यस्य तत्कीर्तने मोक्षः इति अर्थः. लीलैव केवला इति वा ( ब्र.सू.भा २।१।३३ ), नमो भगवते तस्मै कृष्णायाद्भुतकर्मणे रूपनामविभेदेन जगत् क्रीडति यो यतः ( त.दी.नि.१।१ ).

इस प्रक्रियानवकमें प्रत्येक पूर्वपूर्वकोटि उपनयोपम होती है तथा उत्तरोत्तरकोटि निगमनोपम. इस सन्दर्भमें यह अवधेय है कि यद्यपि बारुक स्पिनोज़ाका मत किसी शास्त्र, नामशः बायबल, पर अवलम्बित न होनेपर भी उसके शब्दोंका प्रामाण्य स्पिनोज़ाको मान्य है ही. न केवल इतना प्रत्युत शब्दप्रामाण्यवाद और तदनुसारी शास्त्रीय वचनोंके व्याख्यानके आवश्यक नियम और रीति का प्रतिपादन करनेवाले '*थियोलॉजिको-पॉलिटिकल ट्रीटिज़*' नामक ग्रन्थमें इस विषयकी गम्भीर तथा सुविशद मीमांसा उन्होंने की है. इस ग्रन्थकी भूमिकामें स्वयं ग्रन्थकार कहते हैं:

**अपनी इस शास्त्रमीमांसामें मुझे ऐसा कुछ भी बायबलमें मिला नहीं कि हमारी समझके साथ जिसका मेल न खाता हो या जो उससे विरुद्ध जाता हो, और जैसाकि**

मैंने देखा कि भगवत्प्रेरितात्मा लेखकोंने ऐसा कोई भी उपदेश नहीं दिया है कि जो सरलतासे सभीके समझमें न पाये, साथ ही साथ उन्होंने अपने उपदेशको ऐसी शैलीका बाना भी पहनाया है कि वे तर्कसंगत लगनेके साथ-साथ जनमानसको परमेश्वरकी भक्तिकेलिये प्रेरित कर पाते हैं. एतावता मैं पूर्णतया आश्वस्त हूं कि बायबल हमारी तार्किक बुद्धिको सर्वथा अपराधीन ही रखना चाहती है. अतः बायबलकी दर्शनशास्त्रके साथ न तो कोई समानता हो सकती है और न बायबलशास्त्रीय साक्षात्कारों और दर्शनशास्त्रीय धारणाओं के आधार ही कभी समान हो सकते हैं.[१].

शास्त्रव्याख्याताओंके प्रभेद कुछ इस प्रकारके प्रायः दृष्टिगोचर होते हैं:

**(१)व्या ख्ये य शा स्त्र प्रा मा ण्य वा दी**

क. यथोपदिष्टग्राही ख. यथोपदिष्टाग्राही

ख-१. तर्काश्रितश्रद्धावादी

ख-२. श्रद्धाश्रिततर्कवादी

**(२)व्या ख्ये य शा स्त्रा प्रा मा ण्य वा दी**

इस वर्गीकरणके अनुसार यदि महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यको (१)/क वर्गान्तर्भूत मानें तो बारुक स्पिनोज़ाको (१)/ख-१ वर्गान्तर्भूत स्वीकारा जा सकता है.

बारुक स्पिनोज़ाके उल्लिखित ग्रन्थके सारांशतया शास्त्रीय व्याख्याकारोंके समक्ष विचारणीय प्रमुख समस्या इस तरहकी उपस्थित होती हैं:

१. जिनके दिव्य साक्षात्कारमूलक वचनोंको प्रमाणतया

मान्य किया जाता है उन मन्त्रदृष्टाओंके ऋषित्व या तत्त्वदर्शीओंके आप्तत्व के निकष क्या? क्या वैसा ऋषित्व या आप्तत्व उन्हींमें ही केवल सम्भव है अन्य भी उनके अनुगामी या अननुगामिओंमें भी वह सम्भव हो सकता है?

२. उनके प्रत्येक वचन; अथवा, कैसे और कौनसे वचन शास्त्रतया मान्य रखने चाहिये और कैसे या कौनसे वचन नहीं?

३.उनके स्वयंके ही निरूपण या उपदेश में ही जब कभी परस्पर विसंवाद प्रतीत होता हो तो—

क. समग्र शास्त्रके तात्पर्यविषयीभूत अर्थके अनुरोधवश प्रकरणों वाक्यों एवं पदों के तात्पर्यविषयीभूत अर्थोंका निर्धारण करना चाहिये या पदों वाक्यों और प्रकरणों के अनुरोधवश समग्र शास्त्रके तात्पर्यविषयीभूत अर्थकी उट्टंकना करनी चाहिये?

ख. पदोंके अभिहितार्थोंके अनुरोधवश वाक्यार्थ-निर्धारण करना चाहिये या वाक्यार्थानुरोधवश पदोंके अभिहित या गौण अर्थोंको तात्पर्यविषयीभूत मानना चाहिये?

ग. जहां एक ही पदके अनेक अर्थ प्रसिद्ध हों वहां किसी वाक्यविशेषमें प्रयुक्त कोई पद किस अर्थविशेषका वाचक है यह कैसे निर्धारित करना?

घ. अस्पष्टार्थक पदोंके तात्पर्यविषयीभूत अर्थोंका निर्धारण कैसे करना?

ङ. जिन पदोंके अर्थ ही अप्रसिद्ध हो गये हों उनके रहते वाक्यार्थनिर्धारण कैसे करना?

४. प्रत्यक्ष या तर्क से बाधित अर्थका कहीं निरूपण मिलता हो तो वहां प्रामाण्यनिर्वाह कैसे करना ?

इस तरहके अनेकानेक मुद्दोंकी सुविशद मीमांसा स्पिनोज़ाके उल्लिखित ग्रन्थमें की गयी है. इसका प्राचीन भारतीय व्याख्याशास्त्र या वाल्लभ वेदान्त के साथ तुलनात्मक अध्ययन एक स्वतन्त्र ग्रन्थकलेवरकी अपेक्षा रखता है. इस लघुकाय निबन्धकेलिये उस विस्तारमें तो प्रवेश अशक्य ही है.

१. फिरभी प्रथम मुद्देके बारेमें महाप्रभु और उनके अनुगामी प्रस्थानरत्नाकरकार गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमजी के विचारोंके आधारपर कुछ निष्कर्ष यों निकाले जा सकते हैं. यथा—

क. प्रत्यक्षानुमितिरूप लौकिक प्रमाणोंके लौकिकव्यवहारोपयोगी स्वतःप्रामाण्यके आधारपर निगमनात्मिका युक्तिका अवलम्बन कर श्रुतिका इतरप्रमाणनिरपेक्षतया स्वतःप्रामाण्य वाल्लभ वेदान्तमें स्वीकार्य है.

ख. श्रुतितात्पर्यकी विविदिषादशामें श्रुत्यविरुद्धतया एवं श्रुत्यर्थसन्देहवारकतया भगवद्गीता ब्रह्मसूत्र भागवतपुराण का भी वैसा ही प्रामाण्य स्वीकार्य है.

ग. श्रुत्यर्थके निःसन्दिग्धतया निर्धारित हो जानेपर सकल वेदाविरोधी शास्त्रोंका प्रामाण्य स्वीकार्य है.

घ. इन शास्त्रीय प्रमाणोंके प्रमेयके साक्षात्कारके बाद विद्वद्दशामें लौकिकालौकिक शब्दमात्रका प्रामाण्य स्वीकार्य है.[१०]

इसके विपरीत यद्यपि स्पिनोज़ाके अनुसार ज्ञानके प्रभेद यों स्वीकारे गये हैं: [१] ऐतिह्यमूलक बोध, [२] अनालोचितानुभूतिमूलक बोध, [३] तार्किकालोचनमूलक बोध तथा [४] अन्तःस्फूर्त तत्त्वबोध.[११] इन प्रभेदोंके

अन्तर्गत तृतीय एवं चतुर्थ प्रकारके बोधोंसे अविरुद्ध शास्त्रवचनोंका वे मुख्य प्रामाण्य स्वीकारते हैं अन्यथा गौणप्रामाण्य. फिरभी शास्त्रव्याख्यानरीतिका निरूपण करते समय वे यह भी सुस्पष्टतया स्वीकारते हैं —

> **हमें इस बातकी विशेष सावधानी रखनी चाहिये कि किसी शास्त्रवचनके अभिप्रायकी मीमांसा करते समय हमें अपने स्वाभाविक बोधकी धारणापर आधृत तर्कोंके झोंकेमें नहीं खिंच जायें (पूर्वाग्रहका तो प्रश्न ही नहीं उठता) कि इस तरहके बोधलब्ध तथ्योंसे हम शास्त्रवचनके अभिप्रायको जोड़ने लग जायें, वह तो शास्त्रीय शब्दोंके मुख्यार्थके विमर्शद्वारा ही और शास्त्रेतर अन्य किसी भी आधारपर अनवलम्बित तर्कद्वारा ही उट्टंकित करना चाहिये. हम शास्त्रवचनके अर्थको अपने तर्क या अपनी पूर्वगृहीत धारणा के आदेशानुसार अनुकूल बनानेको तोड़मरोड़ नहीं सकते. बायबलका सम्पूर्ण बोध हमें बायबलके ही आधारपर उट्टंकित करना चाहिये** [१२].

उल्लिखित १-४ ही मुद्दोंके बारेमें वाल्लभ वेदान्त (तुलनीय : पूर्वोदाहृत ब्र.सू.भा.१।१।१-१।१।३) और स्पिनोज़ाके मत की तुलनात्मक विवेचना अतीव अभीष्ट होनेपर भी इसे यहीं उपसंहृत कर कार्य-कारणभावकी मीमांसार्थ अग्रसर होना आवश्यक होनेसे उसी दिशामें अब आगे बढ़ना उपयुक्त होगा.

<u>(१)ब्रह्मवादसम्बन्धी धारणाकी तुलना</u> :

औपनिषद ब्रह्मका स्वरूप "**एकमेवाद्वितीयम्**" (छान्दो.उप.६।२।१), "**सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म**" (तैत्ति.उप.२।१) तथा "**स आत्मानं स्वयम् अकुरुत**" (तैत्ति.उप.२।७) आदि वचनोंमें सजातीय-विजातीय-स्वगतभेदरहित

सच्चिदानन्द( =सत्+चित्+आनन्द ) रूप तथा इस जड़जीवात्मिका सृष्टिके एकमात्र उपादान और कर्ता के के रूपमें प्रतिपादित हुवा है. एक ही तत्त्व परब्रह्मत्वेन जगत्कर्तृतया पुरुषविध भी है और वही अक्षरब्रह्मत्वेन जगदुपादानतया अपुरुषविध भी होता है. यह अक्षरब्रह्म भी **''पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते पूर्णस्य पूर्णम् आदाय पूर्णमेवावशिष्यते''** ( ईशा.उप.१ ) वचनके अनुसार विश्वात्मक भी है और विश्वातीत भी. ऐसा स्वीकारनेमें उपस्थित होती तार्किक अनुपपत्तियोंके निराकरणार्थ किसी तार्किक प्रत्युपपत्तिकी अनावश्यकता भी स्वयं महाप्रभु यों प्रकट करते हैं:

> **ब्रह्म व्यापक होनेपर भी प्रादेशमात्र भी हो सकता है और इसमें किसी तरहका विरोधाभास भी नहीं सोचना चाहिये क्योंकि ब्रह्मनिरूपणमें शास्त्रप्रमाणका अनुसरण करना चाहिये नकि युक्तिका... युक्तिगम्या तो अब्रह्मविद्या होती है. फिरभी विरोधाभासके उपशमनार्थ कोई वेदानुसारिणी युक्ति तो देनी चाहिये, वाक्यार्थमीमांसार्थ प्रवृत्त हुवे होनेसे. इस अपेक्षाके समाधानतया महाप्रभु कहते हैं कि सर्वप्रथम तो विरोधाभास सोचना ही नहीं चाहिये, शास्त्रीय प्रमेयके वस्तुस्वभावके विचारानुरोधवश... क्योंकि सर्वत्र स्वभाव और प्रमिति से बढ़ कर कोई उपपत्ति हो ही नहीं सकती है.''**[१३]

इस वचनके विमर्श करनेपर महाप्रभुकेलिये व्याख्येय शास्त्रमें तर्कातीत उभयविधता उपलब्ध है. स्पिनोज़ाके लिये, परन्तु, प्रमाणतया व्याख्येयोंमें न तो बायबलमें, न तार्किकालोचनमूलक बोधमें और न अन्तःस्फूर्तबोधमूलक तर्कोंमें ही ऐसी उभयविधताकी उपलब्धि शक्य होनेसे स्पिनोज़ाके *गॉड* को ब्रह्मतुल्य माना जा सकता है या नहीं?

ऐसी विचिकित्सा तो स्वाभाविक है परन्तु इसके प्राथमिक समाधानतया

यह कहा जा सकता है कि वाल्लभ वेदान्तमेंसे परब्रह्म या पुरुषोत्तम को निकाल दिया जाय तो वह सर्वथा स्पिनोज़ाका *गॉड* ही बन जायेगा; और, स्पिनोज़ाके *गॉड* में औपनिषदिक पुरुषविध ब्रह्मको मिला दिया जाये तो वह वाल्लभ वेदान्ताभिमत ब्रह्म बन जायेगा. फिरभी थोड़ी और गम्भीरताके साथ इन दोनों मतोंको अभिमत मूलतत्त्वकी तुलना करनी चाहिये. स्वयं स्पिनोज़ाको जो *गॉड* का स्वरूप अभिमत है उसे वे इस तरह प्रस्तुत करते हैं—

> **क. '*गॉड*' पदसे ऐसा सत्य या तत्त्व अभिप्रेत है जो सर्वथा अपरिच्छिन्न हो, अर्थात् ऐसा पदार्थ कि जिसमें अपरिच्छिन्न गुणधर्म हों; और उनमेंके प्रत्येक गुणधर्म उसके मूलस्वरूपकी कालातीत नित्यता और अपरिच्छिन्न तत्त्वता को प्रकट करते हों.**
>
> **ख. अतः यह सुस्पष्टतया सिद्ध होता है कि ब्रह्माण्डमें '*गॉड*' एकमेवाद्वितीय तत्त्व ही हो सकता है और वह ऐसा द्रव्य है कि वह सर्वथा अपरिच्छिन्न है.**
>
> **इससे पुनः यह भी सिद्ध हो जाता है कि जड़ और चेतना अंग्रेज़ीमें (extension and thought) या तो उसके गुणधर्म हैं या गुणधर्मके कार्य हैं.**
>
> **ग. जो भी कुछ होता है वह '*गॉड*' में ही होता है; और, बिना '*गॉड*' के न तो कुछ हो सकता है और न सोचा ही जा सकता है.[१४].**

इन परिभाषा निष्कर्ष और प्रतिज्ञा की तुलना महाप्रभुको अभिमत ब्रह्मके अपरिच्छिन्न सामर्थ्यकी परिभाषा "कर्तुम् अकर्तुम् अन्यथा कर्तुं समर्थ होने"से करनेपर, *गॉड* कर्तुं अपरिच्छिन्न सामर्थ्यवान् होनेपर भी

अकर्तुं या अन्यथाकर्तुं समर्थ नहीं है. क्योंकि स्पिनोज़ाके अनुसार, स्वयं उनके ही शब्दोंमें—

> **क. गॉड ने जिन वस्तुओंको जिस किसी रूपमें प्रकट किया उससे अन्यथा प्रकारसे या अन्यथा क्रमसे वे प्रकट हो ही नहीं सकती थी.**
> **ख. टिप्पणी -.कुछ लोग परमेश्वरके देहवान् मनोवान् तथा मनआवेगवान् होनेका प्रतिपादन करते हैं. ऐसे लोग तथ्यसे कितनी दूर भटक गये हैं, यह पूर्वनिरूपणके आधारपर समझा सकता है.**[१५]

वह अपुरुषविध है. फिरभी द्रव्यगत अपरिच्छिन्न असंख्य सामर्थ्यके वश ही तद्गुणधर्मरूपा या गुणधर्मपरिणामरूपा यह परिच्छिन्न देश-काल-वस्तुरूपा यह जड़जीवात्मिका सृष्टि जब प्रकट हुयी है, तो परिच्छिन्नता और अपरिच्छिन्नता रूपी दोनों विरुद्ध धर्मोंका आश्रय तो उसे स्वीकारना ही पड़ेगा. फिर परस्परविरुद्ध पुरुषविध और अपुरुषविध उभयविधतया उसे स्वीकारनेमें स्पिनोज़ाको अन्तःस्फूर्त तत्त्वबोधाश्रित तर्कसे विरुद्ध क्यों लगता था! अस्तु.

(२)विरुद्धधर्माश्रयतावादसम्बन्धी तुलना :

ब्रह्मके स्वरूपके बारेमें अनेक प्रकार सोचे जा सकते हैं यथा : [१]निर्गुण-निराकार [२]सगुण-निराकार [३]सगुण-साकार [४]निर्गुण-साकार. बायबलके पूर्वखण्डमें सगुण-निराकारकी धारणा प्रबल थी परन्तु उत्तरखण्डमें, रोमन केथोलिक देवशास्त्रकी प्रवृत्ति उसे सगुण-साकारतया निरूपित करती सी प्रतीत होती है.

वाल्लभ वेदान्तमें "**उभयव्यपदेशात्त्वहिकुण्डलवत्**" (ब्र.सू.३।२।२-७)न्यायसे औपनिषद् ब्रह्मको पुरुषविध और अपुरुषविध यों उभयविधतया

मान्य रखा गया है :

> ब्रह्म सच्चिदानन्दरूप, व्यापक, अव्यय, सर्वशक्ति, स्वतन्त्र, सर्वज्ञ, प्राकृत गुणोंसे अपने मूलरूपमें वर्जित, सजातीय-विजातीय-स्वगत-द्वैतवर्जित, सत्यादि सहस्रों सहज गुणोंसे सदा भरपूर, वस्तुमात्रका आधार, मायाको वशमें रखनेवाला, उत्तम आनन्दाकार, प्रापञ्चिक सभी पदार्थोंसे विलक्षण, जगत्का समवायी अर्थात् उपादान कारण भी और निमित्त कारण भी वही होता है. वह स्वयंके सुखसे कभी आत्मरमण करता है तो कभी आत्मनिर्मित प्रपञ्चमें भी.[१६]

हम देख गये कि इस महाप्रभुप्रदत्त ब्रह्मनिरूपणमें जो भी पुरुषविधता प्रकट करनेवाले गुणधर्म हैं वे स्पिनोज़ाको मान्य नहीं होंगे परन्तु अवशिष्ट गुणधर्मोको स्पिनोज़ा भी पूर्णहृदयसे स्वीकार करना चाहेंगे.

(३)<u>अभिन्ननिमित्तोपादनकारणतावादसम्बन्धी तुलना</u> :

*गॉड* को अभिन्ननिमित्तोपादानतया मान्यता स्वयं स्पिनोज़ाके विधानोंके आधारपर भी समझमें आ जाती है :

> क. *गॉड* के अलावा अन्य कोई भी पदार्थ न तो हो सकता है और न सोचा ही जा सकता है. ख. *गॉड* एकमेव अद्वितीय होता है, क्योंकि ब्रह्माण्डमें द्रव्य एकाधिक नहीं हो सकते हैं, क्योंकि जगत्कारणतया अभिमत जो भी द्रव्य होगा उसका सर्वथा( देशतः कालतः और स्वरूपतः प्रस्तुत अनुवादकद्वारा योजित ) अपरिच्छिन्न होना अनिवार्य है. ग. इससे यह भी सिद्ध होता है कि जड़ और चेतना या तो *गॉड* के गुणधर्म होते हैं या गुणधर्मके कार्य. घ. अतएव

यह भी सिद्ध हो जाता है कि बुद्धिगम्य जो कुछ अस्तित्ववान् वस्तु हैं उनका निमित्त कारण भी *गॉड* ही है. ङ. *गॉड* अपने स्वभावके ही अनुरोधवश किसी क्रियाको करता है, स्वेतर किसी भी वस्तुके द्वारा नियन्त्रित या बाधित हो कर नहीं, च. क्योंकि उससे पृथक् या बाह्य ऐसी किसी वस्तुका अस्तित्व ही सम्भव नहीं, जो उसके कर्तृत्वकी उपाधि या नियामक बन पाये. अतः जो कुछ करता है वह अपने स्वभावके अनुरोधवश ही. छ. अतः यह सिद्ध हो जाता है कि *गॉड* के स्वभावसे भिन्न ऐसे किसी स्वेतर आभ्यन्तर या बाह्य कारणका अस्तित्व ही नहीं है, जो उसे किसी कर्मको करनेकेलिये प्रेरित कर पाये. ज. *गॉड* की कार्यजननाकूल कृतिक्षमता कार्यवस्तुओंको केवल अस्तित्व प्रदानकी ही क्षमता नहीं अपितु कार्यवस्तुको उसके तात्त्विकस्वरूपको प्रदान करनेकी भी क्षमता है. क्योंकि यदि ऐसा नहीं स्वीकारा जाता तो उत्पन्न कार्योंका तात्त्विक स्वरूप *गॉड* के तात्त्विक स्वरूपके बिना भी सिद्ध होने लगेगा तब तो द्रव्यद्वैतापत्ति उठ खड़ी होगी![१७].

प्रस्थानरत्नाकरमें वाल्लभ वेदान्ताभिमत उपादान कारणके प्रभेद एवं उनकी परिभाषा गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमजीने इस तरह दिखलायी है:

कारणके दो प्रभेद होते हैं: समवायी और निमित्त. जहां समवायसम्बन्धसे कार्य उत्पन्न होता हो उसे 'समवायी कारण' कहा जाता है. 'समवाय' और 'तादात्म्य' परस्पर पर्यायवाची पद हैं. उपादान दो प्रकारके होते हैं: क. परिणाम्युपादान का. विवर्तोपादान. स्वसमानसत्ताक कार्याकारेण जो आविर्भूत होता हो उसे परिणाम्युपादान

> समझना चाहिये. क्योंकि उपादानसमसत्ताक अन्यथाभाव परिणाम होता है. यह अन्यथाभाव भी पुनः दो तरहसे सम्भव है: क/१.अविकृततया और क/२.विकृततया. प्रथमके उदाहरण सुवर्णनिर्मित आभूषण हैं. द्वितीयके उदाहरण मृत्तिकासे बने घट-आदि होते हैं. उपादानसे विषमसत्ताक अन्यथाभाव 'विवर्त' कहलाता है, उदाहरणतया शुक्तिप्रत्यक्ष होनेपर बुद्धिवृत्तिका शुक्त्याकारात्मना प्रकट होनेके बजाय रजताकारेण परिणत हो जाना. समवायिकारणसे भिन्न जो भी कारण हों वे निमित्तकारण होते हैं. उदाहरणतया घड़ेको बनानेवाला कुम्हार और दंडा चक्का आदि.[१८]

इस प्रतिपादनके साथ तुलना करनेपर यह स्पष्ट हो जाता है कि स्पिनोज़ा *गॉड* को न केवल परिणाम्युपादान कारण अपितु निमित्त कारण भी स्वीकारते हैं.

यह तो भारतीय दर्शनके इतिहासविदोंको अनवगत नहीं है कि अभिन्ननिमित्तोपादानकारणतावाद इस देशमें अनेक प्रकारभेदोंसे प्रस्तुत होता रहा है. उनमेंसे कौनसे प्रकारका अभिन्ननिमित्तोपादानतावाद- स्पिनोज़ाको अभिप्रेत होगा इसके निर्धारणार्थ उन प्रकारभेदोंपर एक सरसरी निगाह फेर लेना अच्छी बात होगी.

सर्वप्रथम तो स्वयं शाङ्कर दर्शनके ही 'सिद्धान्तलेशसंग्रह' नामक ग्रन्थमें एतद्विषयक दस-ग्यारह एकदेशिमत संकलित किये गये हैं.

कोई कहता है कि शुद्धब्रह्म उपादान बनता है तो अन्यके अनुसार मायोपहित. कुछ एकदेशी शुद्धब्रह्मके बजाय ईश्वराश्रित मायाका परिणाम माननेवाले वियदादि पाञ्चभौतिक जगत्का ईश्वरको विवर्तोपादान

और ईश्वराश्रितमायाको अन्तःकरणादिका परिणाम्युपादान मानते हैं. इनके पुनः एकदेशी जीवाश्रित अविद्याका परिणाम अन्तःकरणादिको स्वीकारते हैं. कुछ अन्य अन्तःकरणादिका उपादान जीवको ही मानते हैं. दूसरे कुछ समग्र व्यावहारिक प्रपञ्चका उपादान ब्रह्मको तथा प्रातिभासिक पदार्थोंका उपादान जीवको मानते हैं. अन्य विचारकोंका कहना है कि ईश्वरके सहित समग्र द्वैतप्रपञ्चका उपादान जीव ही होता है. शुद्धब्रह्म स्वयं तो कार्यकारणभावातीत होनेसे उपादान हो नहीं पाता परन्तु मायाके साथ मिल कर उपादान बन पाता है. अन्य विचारकोंका कहना है कि ब्रह्म उपादान होता है और माया द्वारकारण बनती है. जीवाश्रित अविद्याविषयीभूत ब्रह्म जगत्का उपादान बनता है ऐसा श्रीवाचस्पति मिश्रका अभिप्राय है.[१९]

केवलाद्वैतवादिओंके इन सभी प्रकारोंमें मिथ्याप्रपञ्चके उपादान कारण मिथ्या ही माने गया हैं—चाहे वह माया हो, या अविद्या, या मायोपहितब्रह्म, या अविद्योपहित जीवचैतन्य या मायिक परमेश्वर=शबलब्रह्म — अर्थात् ये सभी अपारमार्थिक ही होते हैं. अतः ऐसी किसी भी धारणासे स्पिनोज़ाके मतकी संगति तो कदापि बैठ नहीं पायेगी. किन्हीं केवलाद्वैती एकदेशिओंके मतमें यदि पारमार्थिक ब्रह्मको उपादानतया स्वीकारा भी गया है तो वह विवर्तोपादानतया ही.

जैसे स्पिनोज़ा जड़-चेतनात्मिका सृष्टिको *गॉड* के गुणधर्मोंका परिणाम मानता है, वैसे ही श्रीभास्कराचार्य भी औपाधिकद्वैताद्वैतवादी दृष्टिकोण अपना कर जगत्को ब्रह्मकी शक्तिका परिणाम मानते हैं; तथा, शक्तिमान् और शक्ति के बीच स्वाभाविक भेदाभेद स्वीकारते हैं. सम्भव है कि श्रीभास्कराचार्यका अभिप्राय शक्ति और शक्तिमान् के बीच स्वाभाविक भेदाभेद परन्तु शक्तिपरिणामरूप जगत् और शक्तिमान् ब्रह्म के बीच औपाधिक भेदाभेद को मान्य करनेमें रहा होगा. श्रीभास्कराचार्यके अनुसार अग्नि और उसकी दाहिका प्रकाशिका आदि अनेक शक्तिओंका अग्निके

साथ न तो आत्यन्तिक भेद होता है और न आत्यन्तिक अभेद ही. वे कहते हैं: "**अप्रच्युतस्वभावस्य शक्तिविक्षेपलक्षणः परिणामो यथा तन्तुनाभस्य पटतन्तुवद्**"[२०] यह भास्करवचन अभिन्ननिमित्तोपादानकारणतावादकी गवाही तो अवश्य देता है. फिरभी स्पिनोज़ाके मतके साथ इसका तालमेल बैठता नहीं लगता. क्योंकि उसके अनुसार "***गॉड* के स्वभावसे भिन्न किसी स्वेतर आभ्यन्तर या बाह्य कारणका अस्तित्व ही नहीं है, जो उसे किसी कर्मको करनेकेलिये प्रेरित कर पाये**" इस पूर्वोद्धृत स्पिनोज़ाके अभिप्रायके विमर्श करनेपर, विशेषतया तादात्म्यरूप अभेदके जगह भेदाभेद स्वीकारनेके कारण श्रीभास्कराभिमत ब्रह्मशक्ति ब्रह्मेतर आभ्यन्तर उपाधिवश कार्य करती सी प्रतीत होती है. और स्पिनोज़ाको वह कितनी मान्य हो पायेगी यह कहना मुश्किल लगता है, क्योंकि स्पिनोज़ा स्पष्टतया यह निरूपण करते हैं कि ***गॉड* की सामर्थ्य या शक्ति का *गॉड* के स्वरूपके साथ सर्वथा तादात्म्य होता है. *गॉड* के स्वरूपमात्रके अनुरोधवश यह सिद्ध होता है कि वह स्वयम्भू है और कार्यमात्रका कारणभूत है. अतः उसकी वह शक्ति कि जिससे वह और सकल वस्तु विद्यमान रहती हैं और तत्तद् अर्थक्रियाकारितामें सक्षम होती हैं, उस शक्तिका *गॉड* के स्वरूपके साथ तादात्म्य होना चाहिये**"[२१]. अतः श्रीभास्कराचार्यके मतमें जब तक इदमित्थंभावेन "भेदाभेद=तादात्म्य" का समीकरण मान्यतया निर्धारित नहीं हो जाता, तब तक कुछ भी विधान करना एक वैचारिक धांधली होगी. यह तादात्म्यरूप भेदाभेद भी पुनः उसी अर्थमें होना चाहिये कि ब्रह्मरूप द्रव्याभेदमें नाम-रूप-कर्मोंके भेद जो प्रकट हुवे हैं वे द्रव्याभेदको निभाते हुवे ही प्रकट होते हैं.

इसी तरह भास्करमतमें निश्चयेन ब्रह्म अभिन्ननिमित्तोपादान कारण होता ही है. परन्तु इस निरूपणके विरुद्ध भास्करमतालोचकोंद्वारा विकल्पोंका एक जटिल जाल बुना गया है: यह द्वैतघटक उपाधि ब्रह्मस्वरूपात्मिका होती है या अब्रह्मात्मिका? यदि ब्रह्मात्मिका तो भेद सिद्ध नहीं

होगा और यदि अब्रह्मात्मिका तो अभेद सिद्ध नहीं हो पायेगा. ऐसे विकल्पजालसे श्रीभास्कराचार्यको छुड़ानेवाले कोई उत्तराधिकारी व्याख्याकार आगे नहीं आये. अतः श्रीभास्कराचार्यका निष्कृष्ट अभिप्राय जान पाना दुष्कर प्रतीत होता है. स्वयं महाप्रभु भी भास्करीय प्रक्रियाके साथ अपनी असहमति जताते हुवे कहते ही हैं—

> **कार्यकारणके बीच स्वाभाविक भेदाभेदके निराकरणार्थ ही ''वाचारम्भणं 'विकारो' नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्'' श्रुतिमें मृत्पिण्ड आदिके उदाहरण दिये गये हैं. एतावता सिद्ध होता है कि एकत्र ज्ञात होनेपर ब्रह्म सर्वत्र अभिज्ञात हो जाता है. इसे न तो सामान्यलक्षणाप्रत्यासत्तिमें खपाया जा सकता है और न कार्यको अलीक मान कर ही, क्योंकि कार्योंकी कारणत्वेन सत्ता यहां इस वचनमें विवक्षित है नकि कारणभिन्नत्वेन.**[२२]

अतएव ''कारण ही केवल सत्य होता है या कार्य भी'' इस बारेमें ''**वाचारम्भणं 'विकारो' नामधेयं 'मृत्तिका' इत्येव सत्यम्**''[२३] वचनमें किसी तरहकी विप्रतिपत्तिकी कोई सम्भावना ही दृष्टिगोचर नहीं होती. क्योंकि यदि कारणरूपा केवल मृत्तिकाका ही सत्यत्व यहां अभिप्रेत होता तो वचन ''मृत्तिकेत्येव सत्यं''के बजाय ''मृत्तिकैव सत्या'' होना चाहिये था.

'इति'शब्द हेतु **प्रकार स्वरूप समाप्ति विवक्षाऽनियम शब्दप्रादुर्भाव एवमर्थ प्रकर्ष व्यवस्था प्रकृति वक्ष्यमाणपरामर्श समुच्चय आद्यर्थ निदर्शन अवधारण प्रत्यक्ष मान प्रकाश** आदि अर्थोंमें प्रयुक्त होता है. इनमेंसे मृत्तिकात्व न तो सत्यत्वका हेतु, न प्रकार, प्रातिपदिकार्थ ही हो सकता है, क्योंकि तब तो द्वैतापत्ति होगी. वाक्यार्थस्वरूप समाप्ति विवक्षाऽनियम शब्दप्रादुर्भाव प्रकर्ष व्यवस्था वक्ष्यमाणपरामर्श समुच्चय आद्यर्थ प्रत्यक्ष मान और प्रकाश अर्थ तो अप्रासंगिक ही हैं. अतः

शब्दस्वरूप एवमर्थ और निदर्शन यों तीन ही अर्थ बच जाते हैं. इनके उदाहरण क्रमशः यों प्रसिद्ध हैं: १. ''‘कृष्ण’ इति मङ्गलं नाम'' २. ''क्रमाद् अमुं नारद इति अबोधि स'' ३. ''आपो ‘नारा’ इति प्रोक्ताः''. इनमें प्रथम और तृतीय प्रकारोंके अनुसार तो ‘मृत्तिका’पदसे ‘इति’पद जुड़ेगा नकि मृत्तिकारूप पदार्थके साथ. द्वितीय प्रकारके सन्दर्भमें ‘सत्यं’पदके साथ समानलिङ्गी ‘नामधेय’पद जब वाक्योपात्ततया परामृष्ट हो सकता है तब असमानलिङ्गी मृत्तिकारूप अर्थसे जुड़ा हुवा माननेका कोई औचित्य नहीं रह जाता है.

इसी तरह यदि विकारोंका मिथ्यात्व ही अभिप्रेत होता तो उदाहरण रज्जुसर्प शुक्तिरजत या स्वप्न दिये जाने चाहिये थे. उदाहरण तो विवर्तोपादानके बजाय परिणाम्युपादानके ही श्रुतिमें दिये गये है. इससे श्रुत्यभिप्रायका कुछ विशेष संकेत मिलता ही है.

यहां एक शंका यह उठ सकती है कि लोहमणि-लोह और नखनिकृन्तन-कार्ष्णायस तो अविकृतपरिणामवादी उदाहरण हैं परन्तु मृत्पिण्ड-मृत्तिका तो, स्वयं प्र.र.स्वीकृतिवश भी, विकृतपरिणामवादी उदाहरण हैं. श्रुति परन्तु विकृतपरिणामवादानुसारी उदाहरणके बलपर भी कार्य-कारणमें जब तादात्म्यका प्रतिपादन कर रही हो तब अविकृतपरिणामवादानुसारी कार्य-कारणभावमें तो तादात्म्यके विद्यमान होनेके बारेमें किसी तरहकी शंकाका कोई अवकाश ही नहीं रह जाता है. अतएव घटादि कार्योदाहरणोंका सच्चा नाम ‘मृत्तिका’आदि होता है ‘मृद्विकार’आदि नाम सच्चे नहीं होते. क्योंकि मृद्-घटके बीच तादात्म्यघटित भेदके बजाय असत्कार्यवादकी धारणाओंका अनुसरण कर अन्योन्याभावरूप भेद यदि स्वीकारा जाता हो ऐसी स्थितिमें ‘मृद्विकार’आदि नाम मिथ्या अर्थात् अर्थहीन सिद्ध होंगे, मृत्तिकासे पृथक् घटके सिद्ध न होनेके कारण.

यों वास्तविक नामके निरूपणद्वारा कार्यकारणके बीच द्वैत, द्वैतात्यन्ताभाव

और द्वैताद्वैत तीनोंके ही निराकरणपूर्वक **''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वं स आत्मा तत् त्वम् असि''**[२४] श्रुत्युक्त ब्रह्मतादात्म्य या ब्रह्मैतदात्म्य रूप अभेद ही 'इदं'पदाभिहित जड़सृष्टि और 'त्वं'पदाभिहित जीवसृष्टि का विवक्षित है. तदनुसार भास्करमतीया शक्ति या उपाधि ब्रह्मस्वरूपान्तर्भूत न हो तो वह स्वरूपेण भेदाभेदात्मना अवस्थित आभ्यन्तरपदार्थ होनेसे स्पिनोज़ाके मतके साथ औपाधिकद्वैताद्वैत वेदान्तकी सङ्गतिमें वह व्यवधान बन जायेगी.

प्रत्यभिज्ञादर्शन तो सर्वथा शुद्धाद्वैतवादी ही शैवचिन्तन था. अतएव राजानक श्रीरामकवि (वि.सं.१००६) तथा महामाहेश्वर राजानक श्रीअभिनवगुप्ताचार्य (वि.सं.११२४), जो महाप्रभुसे भी पांचसौ-छस्सौ वर्षपूर्व हुवे, उनकी भगवद्गीताकी 'सर्वतोभद्रा' तथा 'गीतार्थसंग्रह' नामिका व्याख्याओंमें सुस्पष्टतया अभिन्ननिमित्तोपादानता प्रतिपादित करते हुवे शिवकी परमशक्तिको पारमार्थिकी तथा शिवसे अपृथक्तया मान्य रखते हैं[२५]. अतः उनके मतकी संगति तो स्पिनोज़ाके मतसे वाल्लभ वेदान्तकी तरह ही सर्वथा सुनिरूप्य हो जाती है.

कर्णाटकके विशेषाद्वैतवादी श्रीपतिभगवत्पादाचार्य स्वयंको श्रीभास्करम-तानुगामी मानते हैं[२६]. वैसे इनके भाष्यमें उद्धृत अगस्त्यमुनिकृत ब्रह्मसूत्रवृत्ति दुर्वासास्मृति स्कान्दपुराण आदि अनेक ग्रन्थोंके जो उद्धरण उपलब्ध होते हैं, वे महाप्रभुके लेखनमें भी वैष्णव पदावलीके साथ अविकल ज्योंके त्यों प्रयुक्त हुवे हैं. अतएव इनके निरूपणका वाल्लभ वेदान्तसे अतिशय सामीप्य भी निगाहोंमें उड़ कर आनेवाला तो एक तथ्य तो है ही. ये भी अपने-आपको कण्ठतः अभिन्ननिमित्तोपादानतावादी बताते हैं[२७]. फिरभी जिस अंशमें विशेषाद्वैत और शुद्धाद्वैत वेदान्तोंके चिन्तनमें प्रभेद है, वह इनके ही शब्दोंमें देख लेना उचित होगा :

**क. परमशिवशक्ति अपनी संकुचितावस्थामें कारण होती है तथा परमशिवशक्तिकी प्रसारितावस्था कार्य है अतः**

भेद होनेपर भी अभेद उपपन्न हो जाता है. ख. सृष्टिकालमें भेद होता है प्रलयकालमें अभेद होता है. ग. जैसे लोहा पत्थर काठ तरु गुल्म आदि अचेतनतया सजातीय पदार्थोंमें परस्पर भेद स्वभावसिद्ध होता है तद्वत् जीव और ईश्वर के बीच भी चेतनतया साजात्य होनेपर भी स्वाभाविक भेद होता है. जैसे हीरा लसुनिया गोमेदक माणिक्य आदि रत्नजातीय होते हैं और उनसे भिन्न स्वर्ण रजत आदि धातुजातीय होते हैं. इस तरहका भेद भी जीव और ईश्वर के बीच भी होता ही है. घ. मेरुपर्वतपर पहुंच जानेपर कौआ भी जैसे सुनहरा बन जाता है तद्वत् अपनी भक्तिसे शिवको पा लेनेवाला जीव भी शिव बन जाता है.[२८]

श्रीपतिभगवत्पादाचार्य उपाधिकी समस्यासे अछूते बचनेकेलिये शिवशक्तिको उपाधिके रूपमें प्रतिपादित नहीं करना चाहते हैं. फिरभी अपने-आपको स्वाभाविकद्वैताद्वैतवादी मानते ही हैं. गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमजीकी विवेचनाके आधारपर विमर्श करनेपर, ये विकृतपरिणामवादका अनुसरण करते हुवे अभिन्ननिमित्तोपादानता स्वीकारते हैं, ऐसा कहा जा सकता है. इनके मतमें जगदुपादानकारणभूत शिवके विकारतया जड़जीवात्मक जगद् उत्पन्न होता है और शैवसाधनाके द्वारा ही वह पुनः शिवस्वरूपात्मना अवस्थित हो पाता है. अतः यहां भी स्पिनोज़ाके साथ सहमति खोज पाना शक्य नहीं है.

श्रीविज्ञान भिक्षु तो आकाशवत् आधारकारणताकी सर्वथा नूतन धारणाके पुरस्कर्ता होनेके कारण उनके मतके साथ तो संगतिका विचार ही अप्रासंगिक होगा.

(४)अविकृतस्वरूपपरिणामवाद :

इस तरह अभिन्ननिमित्तोपादानताके अन्तर्गत विकृतपरिणाम और

अविकृतपरिणाम की विभिन्न धारणाओंके सूक्ष्म विवेकवश स्पिनोज़ाके चिन्तनमें अविकृतपरिणामकी प्रक्रियाका अवलोकन अब क्रमप्राप्त होता है. तदर्थ पुनः उन्हींके शब्दोंमें :

> **क. *गॉड* सभी वस्तुओंका वस्त्वन्तर्निहित कारण होता है, वह परिवर्तनशील ( अर्थात् कार्योत्पत्तिप्रक्रियामें नष्ट हो जानेवाला ) कारण नहीं. क्योंकि सभी कुछ जो अस्तित्ववान् हैं, वे *गॉड* में ही हैं और *गॉड* के प्रत्ययान्तर्भूत हो कर ही प्रत्यायित हो पाते हैं. क्योंकि जो कुछ *गॉड* से जन्य है वह उसीमें विद्यमान रहता है. क्योंकि *गॉड* के अलावा अन्य तो कोई पदार्थ है ही नहीं. अतः उससे बहिर्भूत भी कुछ हो नहीं सकता है. ख. *गॉड* और उसके सभी गुणधर्म शाश्वत होते हैं. ग. *गॉड* की सत्ता और स्वरूप परस्परात्मक होते हैं. घ. एतावता यह सिद्ध होता है कि *गॉड* और उसके गुणधर्म अपरिवर्तनशील या अविकारी होते हैं.[२९]**

इससे यह सिद्ध होता है कि जगदात्मना परिणत होनेपर भी न तो स्वरूपांशमें और न अपने गुणधर्मांश *गॉड* के स्वरूपमें किसी तरहकी तत्त्वान्तरता प्रकट होती है. अतः वाल्लभ वेदान्त जिसे 'अविकृतपरिणाम'तया परिभाषित करना चाहता है, वह प्रक्रिया स्पिनोज़ाको भी मान्य होनी ही चाहिये.

शुद्धाद्वैतवादकेलिये प्राणभूत इस अविकृतपरिणामवादकी धारणाका प्राचीन उल्लेख व्याकरणमहाभाष्यमें भी इन समर्थ शब्दोंमें उपलब्ध होता है :

> **तथा सुवर्णं कयाचिद् आकृत्या युक्तं पिण्डो भवति, पिण्डाकृतिम् उपमृद्य कटकाः क्रियन्ते, कटकाकृतिम् उपमृद्य**

स्वस्तिकाः क्रियन्ते. पुनः आवृत्तः सुवर्णपिण्डः पुनः अपरया आकृत्या युक्तः... आकृतिः अन्या च अन्या भवति द्रव्यं पुनः तदेव. आकृत्युपमर्देन द्रव्यमेव अवशिष्यते... अथवा न इदमेव नित्यलक्षणं — ''ध्रुवं कूटस्थं अविचाल्यनपायोजना-विकार्यनुत्पत्त्यवृद्धयव्ययोगि यत् तत् नित्यम्''. तदपि नित्यं यस्मिन् तत्त्वं न विहन्यते. किं पुनः तत्त्वं? तद्भावः तत्त्वम्. आकृतावपि तत्त्वं न विहन्यते''[३०]

अतः सिद्ध होता है कि अविकृतपरिणामवादी विचारधारा महाप्रभुसे बहोत पहले भी भारतवर्षमे प्रचलित थी ही.

[क]द्रव्यस्वरूपपरिणाम अथवा [क]द्रव्यस्वरूपसे अपृथक्सिद्ध किसी [ख]द्रव्यान्तरका [ग]द्रव्यान्तरत्वेन या धर्म्यन्तरत्वेन परिणाम, गुणान्तराश्रयत्वेन या धर्मान्तराश्रयत्वेन परिणाम, आकृत्यन्तराश्रयत्वेन परिणाम, अर्थक्रियान्तराश्रय-त्वेन परिणाम यों परिणामवादके भी अवान्तरप्रभेद तो कई सम्भव हैं ही. परिणामवादके विमर्शमें इन सूक्ष्मताओंको दृष्टिसे ओझल नहीं देना चाहिये. वाल्लभ वेदान्तमें [क]द्रव्यस्वरूपपरिणाम अभिमत है और तदविसंवादितया ही गुणान्तराश्रयत्वेन या धर्मान्तराश्रयत्वेन परिणाम, आकृत्यन्तराश्रयत्वेन परिणाम, अर्थक्रियान्तराश्रयत्वेन परिणाम अभिमत होते हैं. [क]द्रव्यस्वरूपसे अपृथक्सिद्ध किसी [ख]द्रव्यान्तरका [ग]द्रव्यान्तरत्वेन या धर्म्यन्तरत्वेन परिणाम वाल्लभ वेदान्तकी कथा नहीं.अस्तु.

इस ऐसे अविकृतपरिणामवादको यूरोपीय दर्शनके अन्तर्गत हम स्पिनोज़ाके चिन्तनमें सुस्पष्टतया पहचान पाते हैं, यह हमने देखा.

(५)सत्कारणतावाद :

असत्कारणवादका निराकरण स्वयं ब्रह्मसूत्रके द्वितीयाध्याय द्वितीयपादके २६-२७वें सूत्रोंमें उपलब्ध होता है. असत्कारणतावादमें प्रमुख आपत्ति

वहां यही दिखलायी गयी है कि असत्कारणसे कार्योत्पत्ति स्वीकारनेपर शशशृंगसे भी कुछ पैदा होता होना स्वीकारनेमें क्या बाधा रह जायेगी? क्योंकि अभावसे भावोत्पत्ति स्वीकारनेपर, जो भावपदार्थ कार्यजननार्थ उदासीन हो, उससे भी कार्य उत्पन्न होना चाहिये. फिर तो कृष्यादिरूप किसी कार्यकी उत्पत्तिकेलिये उसके बीजादिरूप उपादानकारण और कृषीवल-हल-जलादिरूप कर्ता उपकरण या निमित्त कारणों की भी अपेक्षा रह नहीं जानी चाहिये[३१]. कारणसामग्रीके कार्योत्पत्तिक्षणमें विद्यमान रहनेपर पुनःकार्योत्पत्तिकी आपत्ति तो कार्योत्पत्तिके बाद भी कार्यसामग्र्यभावके अविशेषेण अनुवर्तमान रहनेके कारण ही असत्कारणवादमें भी असमाधेय ही है. अतः कार्योत्पत्तिसे अव्यवहितपूर्वक्षणमें कारणसामग्रीकी विशेष विद्यमानताके आधारपर ही समाधान खोजना उचित होता है. इस सन्दर्भमें स्पिनोज़ाके विधानोंका विमर्श अब क्रमप्राप्त होता है:

> **क. द्रव्य स्वभावतः अपने परिणामोंसे पूर्ववर्ती होता है. ख. प्रत्येक वस्तु जिसका अस्तित्व हो वह या तो स्ववृत्ति होती है या परवृत्ति... द्रव्य या उसके परिणामोंके अलावा और कुछ अस्तित्ववान् नहीं हो सकते. ग. एक द्रव्यसे द्रव्यान्तर उत्पन्न हो नहीं सकता. अतः ब्रह्माण्डमें दो द्रव्योंका होना सम्भव ही नहीं है. घ. द्रव्य निज अस्तित्वमें आत्मनिर्भर होता है जबकि परिणाम निज अस्तित्वके हेतु अपनेसे भिन्न किसीपर निर्भर होता है. अतः उसका प्रत्यय भी अपने आश्रयीभूत द्रव्यके प्रत्ययपर निर्भर होता है.**[३२]

इन विधानोंका अवलोकन करनेसे स्पिनोज़ाके सत्कारणवादी होनेमें किसी तरहके संशयको अवकाश नहीं रह जाता है.

(६)सत्कार्यवाद:

ब्रह्मसूत्राणुभाष्य द्वितीयाध्यायके प्रथमपादके १४-२० सूत्रोंके भाष्यमें

सत्कार्यवादका मण्डन तथा असत्कार्यवादका निरसन किया गया है. प्रस्थानरत्नाकरकारने इस विषयमें एक यह उपपत्ति और भी दिखलायी है कि "**सदेव इदम् अग्र आसीद्**" "**सर्वं खलु इदं ब्रह्म**" "**पुरुषएव इदं सर्वं यद् भूतं यच्च भव्यम्**"[३३] ब्रह्मज्ञानसामयिक ही नहीं प्रत्युत व्यवहारदशामें भी दृश्यमान प्रपञ्चकी उत्पत्तिसे पूर्व, उत्पन्न होनेके पश्चात् तथा नाश के बाद भी जो ब्रह्मरूपता निरूपित हुयी है, उसके आधारपर जन्यताहेतुक/नाशहेतुक अब्रह्मता निरस्त हो जाती है. असत्की सत्ता और सत्की असत्ता भगवद्गीता[३४]में अस्वीकृत होनेसे प्रतीयमान उत्पत्ति-नाशको आविर्भाव-तिरोभावतया ही स्वीकारना चाहिये[३५]. अतः प्रागभावप्रतियोगितया सिद्ध होती कार्यकी असत्-ता शुद्धाद्वैत वेदान्तमें भ्रान्तिरूपा होती है.

स्पिनोज़ाके मतमें परिणामकी परिभाषाका अवलोकन करने मात्रसे उनके सत्कार्यवादी होनेका तथ्य सर्वथा स्फुट हो जाता है:

> "mode (**=रूपसे**) **मेरा तात्पर्य द्रव्यके परिणामोंके बारेमें है अथवा जो अन्य किसीमें विद्यमान रहता हो और जिसका प्रत्यायन भी अन्यप्रत्ययावलम्बित हो.**"[३६]

स्पष्ट है कि रूपविशेषात्मना परिणत द्रव्यके प्रत्ययमें रूपप्रत्ययका अन्तर्भाव अङ्गीकृत होनेसे तथा द्रव्यके स्वरूप और सत्ता के बीच तादात्म्य मान्य होनेसे तत्तद्रूपात्मना सकल द्रव्यपरिणतिओंकी सत्ता भी स्वीकारनी पड़ेगी.

<u>(७)कार्य-कारणतादात्म्यवाद तथा अंशांशितादात्म्यवाद</u>:

वाल्लभ वेदान्तके अनुसार सच्चिदानन्दरूप ब्रह्म और उसकी सदंशरूपा जड़सृष्टि के बीच परिणाम्युपादान और तत्तद् (नियत) नाम-रूप-कर्मोंकी वहां नियताविर्भूततारूपा या परिणामरूपा कार्यता अभिप्रेत

है. अंशिरूप सच्चिदानन्द ब्रह्मकी चिदंशरूपा जीवसृष्टिमें नियत नाम-रूप-कर्मोंकी नियताविर्भूततारूपा या परिणामरूपा कार्यता अभिप्रेत न हो कर केवल चिदंशरूपता ही अभिप्रेत है. अतः कार्य-कारण और अंशांशी दोनोंके बीच यथायथ उपादानोपादेयभावात्मक और अंशांशिभावात्मक द्विविध तादात्म्य विद्यमान रहता है. यह उभयविध तादात्म्य **''ऐतदात्म्यम् इदं सर्वं स आत्मा तत् त्वम् असि''**[३७] श्रुतिमें एकहेलया प्रतिपादित हुवा है. रह जाती है आनन्दांशरूप भगवान्के विविध आधिदैविक रूपोंकी बात तो वहां तो मूलरूपके साथ तादात्म्य अनुक्तसिद्ध होता ही है, **''आनन्दो ब्रह्मेति व्यजानात्''**[३८].

इस विषयमें स्पिनोज़ाका अभिप्राय स्वयं उनके शब्दोंमें देखना हो तो इस तरह मिलता है :

> **क. Thought (=ज्ञान) *गॉड* का एक गुणधर्म है और *गॉड* ज्ञानवान् पदार्थ है. ख.Extention (=जड़) *गॉड* का एक गुणधर्म है और वह देशवर्ती पदार्थ है. ग. मैं यह प्रतिपादित करना चाहता हूं कि मनुष्यकी परिच्छिन्न चेतना उस *गॉड* की अपरिच्छिन्न चेतना शक्तिसे अभिन्न है... और उसके अपरिच्छिन्न ज्ञानका एक अंश है.**[३९]

इस तरह कार्य-कारणतादात्म्य और अंशांशितादात्म्य की स्वीकृतिपरक विधानके विमर्श कर लेनेपर, सामान्य कार्यकारणभावसम्बन्धी अन्तिम निगमन आविर्भाव-तिरोभाववाद वैचारिक क्रमप्राप्त होता है. मूलमें १-७ धारणाओंको स्वीकार लेनेपर या उनके सिद्ध हो जानेपर सामान्य कार्यकारणभाव सम्बन्धी अन्तिम आठवां निगमन तो अर्थापत्तिलब्ध ही हो जाता है. क्योंकि फिर प्रागभावप्रतियोगिताक उत्पत्ति तो सिद्ध या स्वीकार्य ही नहीं हो पाती. क्योंकि जो अब तक तिरोभूत था वही आविर्भूत हो गया ऐसे माने बिना फिर कोई चारा नहीं रह जाता. नवम

लीलार्थसृष्टिवाद ब्राह्मिक सन्दर्भोपात्त कार्यकारणभावमें ही विमर्शोपयोगी होता है, सामान्य कार्यकारणभावके साथ उसकी कोई विशेष संगति नहीं. फिरभी यथाक्रमागत आविर्भावतिरोभाववादका यत्किञ्चिद् विमर्श कर लेनेके बाद ही लीलापदार्थके विवेचनार्थ अग्रसर होना उचित होगा.

(८)आविर्भाव-तिरोभाववाद :

"'जनी' प्रादुर्भावे"-"'णश' अदर्शने" धातुपाठके[४०] आधारपर 'जनन'का अर्थ प्रादुर्भाव होता है तथा 'नाश'का अर्थ अदर्शन. यह प्रादुर्भाव कहीं-कभी [१]धर्म-धर्मी उभयका भी सम्भव है, तो कहीं-कभी [२]धर्मी आविर्भूत हो पर धर्म तिरोहित ही रहता है, तो कहीं-कभी [३]धर्म आविर्भूत हो जाता है पर धर्मी तिरोहित ही रहता है; अथवा, कहीं-कभी [४]धर्म-धर्मी उभय ही आविर्भूत नहीं होते अर्थात् तिरोहित रहते हैं, यों चार प्रकार सिद्ध होते हैं. उदाहरणतया प्रातःकाल जैसे सूर्योदय हो जानेपर सूर्य और उसका प्रकाश अर्थात् धर्मी और धर्म दोनों ही प्रकट होते हैं. वैसे ही कहीं स्वयं धर्मी प्रकट न हुवा होनेपर भी उसका धर्म प्रकट हो पाता है, उदाहरणतया प्रातःकाल सूर्योदयसे पूर्व सूर्यप्रकाश प्रकट हो जाता है. वैपरीत्येन सायंकाल सूर्यास्त होनेपर भी उसका प्रकाश कुछ समय रहता है. कभी-कभी विशिष्ट प्रकारके मेघोंसे आच्छन्न होनेपर सूर्य धर्मी तो प्रकट दीखता रहता है परन्तु उसका धर्म आतप तिरोहित हो जाता है. रातको सूर्य और उसके प्रकाश दोनों ही तिरोहित हो जाते हैं. इस सन्दर्भमें किसी धर्मीके धर्मके अन्तर्गत उसके रूप आकृति अवस्था गुण कर्म=अर्थक्रिया या शक्ति आदिका समावेश अभिप्रेत है. इन्हें पूर्वोक्त सदंश जड़रूपों, चिदंश जीवरूपों और आनन्दरूप विभिन्न भगवद्रूपों के त्रैविध्यद्वारा त्रिगुणित करनेपर कुल बारह प्रकार घटित हो जाते हैं. अतएव महाप्रभु कहते हैं "**आविर्भावतिरोभावैः मोहनं बहुरूपतः.**"[४१]

इन अनेकानेक प्रकारोंके निरूपणके मोहमें पड़े बिना संक्षेपमें

संक्षेपमें यह देख लेना उपयुक्त होगा कि सामान्यतया सदंशभूत जड़पदार्थोंका आविर्भाव किसी नियत नाम - रूप - कर्मके साथ होता है और यह नियति पुन: नित्यनियति नहीं होती. अतएव किसी एक नाम - रूपमें प्रकट पदार्थ निमित्तान्तरवशात् अपर नाम - रूपात्मना भी पुन: प्रकट हो पाता है. अर्थात् अनुभवगोचर हो पाता है. ये सारें प्रकार वाल्लभ वेदान्तमें महाप्रभु और पुरुषोत्तमजी के उपपादनके आधारपर उट्टंकित किये जा सकते हैं परन्तु स्पिनोज़ाके चिन्तनमें ऐसी उट्टंकना अनधिकारचेष्टा सिद्ध होगी, एतद्विषयक कोई सूत्रात्मक उक्ति जब तक मिल नहीं जाती. एतावता आविर्भाव - तिरोभावकी धारणा भी स्पिनोज़ाके चिन्तनमें असङ्गत हो जाती हो ऐसा कहा नहीं जा सकता है.

एकमेवाद्वितीय ब्रह्म जब **''सर्वाणि रूपाणि विचित्य धीरः नामानि कृत्वाभिवदन् यद् आस्ते''** - **''यद् एकम् अव्यक्तम् अनन्तरूपम्''**[४२] श्रुत्युक्तरीत्या जब अनेकानेक नाम रूप तथा कर्मों को प्रकट कर रहा है तो उसके स्वाभाविक अद्वैतमें अनन्तविध नाम - रूप - कर्मोंके द्वैत **''लोकवत्तु लीलाकैवल्यम्''**[४३] ब्रह्मसूत्रके प्रमाण्यके अनुरोधवश वाल्लभवेदान्त इसे भगवल्लीलाके रूपमें देखना चाहता है.

वैसे श्रीगौड़पादाचार्यने —

> **विभूतिं प्रसवं त्वन्ये मन्यन्ते सृष्टिचिन्तकाः।**
> **स्वप्नमायासरूपेति सृष्टिरन्यैः विकल्पिता॥**
> **इच्छामात्रं प्रभोः सृष्टिरिति सृष्टौ विनिश्चिताः।**
> **कालात् प्रसूतिं भूतानां मन्यन्ते कालचिन्तकाः॥**
> **भोगार्थं सृष्टिरित्यन्ये क्रीडार्थमिति चापरे।**
> **देवस्यैष स्वभावोऽयम् आप्तकामस्य का स्पृहा ?॥**[४४]

यहां स्पिनोज़ाको अभिमत स्वभाववाद या विस्तारवाद का ही

प्रत्याख्यान नहीं प्रत्युत इच्छावाद - सङ्कल्पवाद और लीलावाद का भी प्रत्याख्यान किया है. भगवत्पाद श्रीशङ्कराचार्य इन कारिकाओंपर अपने भाष्यमें विवेचन करते हैं कि—

> **सृष्टिचिन्तनमें परायण चिन्तक ईश्वरका विस्तार मानते हैं वे परमार्थचिन्तनमें परायण नहीं हो पाते! इसी तरह ''संकल्पमात्रसे सृष्टि प्रकट हुयी है'' ऐसा कहनेपर तो सृष्टि संकल्पनामात्र सिद्ध होती है उससे अतिरिक्त नहीं. भूतोंकी सृष्टि कालसे हुयी है ऐसा कालचिन्तक** (अर्थात् यहां भी परमार्थचिन्तक नहीं ऐसा समानन्यायेन लिया जा सकता है.) **मानते हैं. कुछ चिन्तक भोगार्थ या क्रीड़ार्थ परमेश्वरने यह सृष्टि प्रकट की ऐसा मानते हैं. इन सभी पक्षोंका निराकरण कारिकाकार ''देवस्य एष स्वभावो अयम्''** अंशद्वारा कर देते हैं, क्योंकि आप्तकामके भीतर स्पृहा तो प्रकट नहीं हो सकती है. अज्ञानस्वभावके बिना रस्सीकी सर्पाकारेण परिणति सम्भव नहीं.[४५]

यहां स्वभाववादको स्वीकार करनेके बावजूद देवस्वभाव स्वयं देवका स्वभाव न हो कर देवसम्बन्धी अविद्याका स्वभाव मान लिया गया है.

अतः यह न तो स्पिनोज़ाको मान्य होगा और न वाल्लभ वेदान्तमें ही, देव और देव-अविद्या के बीच जब तक तादात्म्य नहीं स्वीकारा जाता तब तक. अतः पूर्वोदाहृत ''**ऐतदात्म्यम् इदं सर्वं**'' श्रुतिसे संगत व्याख्या नहीं लगती है. श्वेताश्वतरोपनिषद्में ''**स्वभावमेके कवयो वदन्ति कालं तथान्ये परिमुह्यमानाः देवस्यैष महिमातु लोके येनेदं भ्राम्यते ब्रह्मचक्रम्**''[४६] इस वचनमें देवमहिमाका ही निरूपण नकि देवसम्बन्धी अविद्याकी महिमाका. अतः ऐसी व्याख्यानरीति स्वीकार कर वाल्लभ वेदान्त देवमहिमा खण्डित करके अविद्याकी महिमा बढ़ाना

नहीं चाहता है. अतएव महाप्रभु पूछते हैं कि "**कोऽयं ब्रह्मवादे प्रद्वेषो येन मिथ्यावादः परिकल्प्यते? अज्ञानाद् इति चेत् पीतशङ्खप्रतिभानवद् युक्तं मतकरणम्.**"[४७]

केवलाद्वैतवादिओंमें प्रायः उपासनार्थ आरोपित द्वैत या भक्त्यर्थ कल्पित द्वैत को उपादेयदृष्टिसे बखाना जाता है "**भक्त्यर्थं कल्पितं द्वैतमद्वैतादपि सुन्दरम्!**" परन्तु वाल्लभ वेदान्तका अभिप्राय इस विषयमें ऐसा सोचा जा सकता है कि केवलाद्वैतववादके अनुसार जीव भी मायिक है और ईश्वर भी मायिक फिरभी यह क्या कारण है कि जीवद्वारा उपासनार्थ कल्पितद्वैत श्रेयस्कर माना गया है और ईश्वरद्वारा रमणार्थ कल्पितद्वैत हानिकर. यदि श्रुतिओंमें द्वैतकी निन्दा निरूपित हुयी हैं, ऐसा समाधान दिया जाता है तो उपासनार्थ कल्पितद्वैत भी निन्दित होना चाहिये था. यदि उपासनार्थ कल्पितद्वैत मोहावरणकी निवृत्तिके बाद स्वेच्छया आरोपित होनेसे हानिकारक नहीं होता ऐसे सोचा जाये तो परमेश्वरद्वारा रमणार्थ संकल्पित द्वैत भी स्वाभाविक न हो कर ऐच्छिक ही है एतावता उसे आविद्यक मानना तो आवश्यक नहीं रह जाता! यदि श्रुत्युक्त द्वैतनिन्दापरक वचनोंको कहीं सावकाश बनानेकेलिये आत्मरमणार्थ ईश्वरसंकल्पित द्वैतमें अवकाश खोजनेकी बात सोची जाये तो वह इसलिये अनिवार्य नहीं लगता कि भगवल्लीलारूप द्वैतके अलावा आत्यन्तिक, स्वाभाविक, औपाधिक अथवा मायिक द्वैतमें द्वैतनिन्दापरक श्रुतिवचनोंको सावकाश माना जा सकता था! अतः आत्मरमणार्थ भगवत्संकल्पित लीलात्मक द्वैतको स्वीकार कर अब लीलावादके विमशार्थ प्रवृत्त हुवा जा सकता है.

(९)लीलार्थसृष्टिवाद :

प्रस्तुत निबन्धके प्रारम्भमें उद्धृत शुद्धाद्वैतवादनिरूपिका "**सत्त्वेव सौम्य इदमग्र आसीद् एकमेव अद्वितीयं तद् ऐक्षत बहु स्यां प्रजायेय इति**" श्रुति तथा लीलावादनिरूपिका श्रुति "**स वै नैव रेमे तस्माद्**

**एकाकी न रमते. स द्वितीयम् ऐच्छत्. सह एतावान् आस. यथा स्त्रीपुमांसौ सम्परिष्वक्तौ स इममेव आत्मानं द्वेधापातयत्. ततः पतिश्च पत्नी च अभवताम्**'' इन दोनों वचनोंमें एकमेवाद्वितीय सन्मात्र तत्त्वकी बहुभवनविषयिणी इच्छाका निरूपण उपलब्ध होता होनेसे सन्मात्र तत्त्वातिरिक्त सदसदनिर्वचनीय माया या अविद्या के वश बहुभवनका कोई प्रसंग ही उपस्थित नहीं होता.

यदि एकमेवाद्वितीय सन्मात्र तत्त्वमें श्रुतिसिद्ध बहुभवनकामनाके अन्यथा अनुपपन्न होनेके कारण माया या अविद्या की कामना स्वीकारनी आवश्यक लगती है, ऐसा सोचा जाये तो जैसे उस तत्त्वकी सत्ता छह भावविकाररहित होती है, जैसे उसकी ज्ञानरूपता आन्तर-बाह्य करण एवं विषयों से अजन्य होती हैं, ऐसे ही उसकी कामनाको भी अज्ञानी जीवोंमें पैदा होती कामनासे विसदृश मान कर भी काम चलाया जा सकता है. एतावता माया या अविद्या को बीचमें लाना बहोत आवश्यक नहीं लगता.

शास्त्रोंमें माया या अविद्या का निरूपण मिलता होनेसे उन्हें सदसदनिर्वचनीय उपाधिके रूपमें लाना आवश्यक लगता हो तो "**न तस्य कार्यं करणं च विद्यते न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च**''[४८] वचननिर्दिष्ट दिशामें अग्रसर हो कर माया-अविद्या आदि शक्तिओंको भी उसके सत्यज्ञानान्दात्मक स्वभावके अनुरूप ही स्वीकारना चाहिये. एतावता लीलाबोधमें किसी प्रकारकी बाधा नहीं आ पायेगी. अतएव उसकी बहुभवनकामनाका भी स्वरूप उसके सत्यज्ञानानन्दात्मक स्वभावके अनुरूप स्वीकार लेनेपर श्रीगौड़पादाचार्योक्त "**देवस्यैष स्वभावोऽयम्**'' एक समीचीन उपपत्तिके रूपमें वाल्लभ वेदान्तको मान्य हो सकती है. अतः रह जाता है "**आप्तकामस्य का स्पृहा?**'' अनुपपत्तिके परिहारकी चिन्ता तो ***"आप्तकामस्यापि आत्मन्येव आत्मना सह आत्मरमणात्मिकेयं स्पृहा न आप्तकामताविरुद्धा"*** कह कर वाल्लभ वेदान्त परिहार करना उचित मानेगा!

इस मुकामपर पहुंचनेपर ब्रह्ममें सृष्टिका प्रादुर्भाव चाहे ब्राह्मिक स्वभाववश हुवा हो अथवा ब्राह्मिक काम या संकल्प के वश हुवा हो, कुछ भी स्वीकारा जाये बहोत अन्तर नहीं पड़ता, क्योंकि ''कर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तुं''रूप या ''अघटितघटनापटीयसीत्व''रूप सामर्थ्य भी ब्राह्मिक स्वभावानुपाति ही मान्य करना पड़ेगा नकि मायिक स्वभावानुपाती. अतएव महाप्रभु लीलाकी व्याख्या करते हुवे कहते हैं **''सृष्टि आदिको भगवल्लीलाके रूपमें जान पानेपर भगवद्भक्ति प्रकट हो पाती है केवल भगवत्कार्यतया जान लेनेपर नहीं.''-''अनायास हर्षोद्रेकवशात् की जाती चेष्टा 'लीला' कहलाती है.''**[४९] अतएव सच्चिदानन्द ब्रह्मके समग्र सत् चित् तथा आनन्द अंशोंसे की जाती लीलाको महाप्रभु लीलानिरूपक स्वनिष्कर्षवचनमें —

१. **''यः (सच्चिदानन्दात्मा स्वसर्वांशैः) क्रीडति''** के आधिदैविक रूपोंमें योगमाया या आत्ममाया रूपिणी शक्तिद्वारा की जाती भगवल्लीलाके रूपमें प्रतिपादित करते हैं.

२. जहां आनन्दांशके तिरोधानद्वारा अनेक आध्यात्मिक रूपोंमें जीवात्मना प्रकट हो कर अथवा चिदानन्दांशके तिरोधानद्वारा विविध आधिभौतिक जड़रूपोंमें प्रकट हो कर भगवान् लीला करते हैं उसकी पहचान महाप्रभु सर्वभवनसामर्थ्यरूपा माया शक्तिद्वारा की जाती लीला **''यः जगद् भूत्वा क्रीडति''** के रूपमें कराना चाहते हैं.

३. इसके अलावा अपने स्वरूपको भुलाया न जा सके ऐसी विद्यारूपा शक्तिकी तरह भगवत्स्वरूपको भुलाया भी जा सके ऐसी अविद्या शक्ति भगवान्में रहती है. इस अविद्या शक्तिकेद्वारा भगवदंशरूप जीव निज अंशीके स्वरूप स्वभाव और सामर्थ्य को भूल कर स्वयंके क्षुद्र स्वरूप एवं स्वभाव के अधीन अपनी क्षुद्र द्रष्टृत्व-कर्तृत्व-भोक्तृत्वरूपा सामर्थ्योंके कारण लीलाबोधसे

वंचित निजस्वरूपको विस्मृत कर प्राणाध्यास अन्तःकरणाध्यास इन्द्रियाध्यास तथा देहाध्यास से ग्रस्त हो कर अहन्ताके सीमित बोधसे तथा उन अहन्तास्पद देहादिसे जुड़े अन्यान्य जड़-चेतनपदार्थोंमें सीमित ममताके भावसे बंध जाता है. इसे महाप्रभु ''यतो जगत् क्रीडति'' लीलाके निरूपित करते हैं.

स्पिनोज़ासे ऐसे औपनिषदिक निरूपणकी अपेक्षा यद्यपि अप्रासंगिक ही कहलायेगी फिरभी तुलनात्मक विमर्शार्थ इस विषयमें भी उनके कुछ उद्गारोंको उद्धृत कर देना चाहूंगा :

> क. *गॉड* की सामर्थ्य उसके स्वरूपसे अपृथक्सिद्ध ही होती है. ख. जिस तरहकी बुद्धि और कामना हम *गॉड* स्वरूपको घड़नेवाली बुद्धि और कामना के रूपमें देखना चाहते हैं वे जिस तरहकी बुद्धि और कामना हमारी होती हैं उनसे उन्हें सर्वथा विसदृश ही समझनी चाहिये... क्योंकि वे तो इस सृष्टिकी सभी वस्तुओंके स्वरूप और सत्ता की कारणरूपा होती हैं. ग. *गॉड* स्वयं और उसके गुणधर्म कालापरिच्छिन्न शाश्वत होते हैं घ. व्यष्टि वस्तुएं *गॉड* के गुणधर्मोंके परिणाम या गृहीत रूप होती हैं. ङ. कोई भी एक व्यष्टि वस्तु जैसी नियत अर्थक्रियाकारितावाली होती उसकी वैसी नियति *गॉड* ने ही निर्धारित कर दी होती है. क्योंकि जो जिस तरह *गॉड* द्वारा निर्धारित न हो वैसे उसका स्वतोनिर्धारित होना असम्भव है[५०]

इस तरह देखा जा सकता है कि लौकिक बुद्धिजन्य ज्ञान और लौकिक कामना से विसदृश बोध एवं काम स्पिनोज़ाको भी उनके *गॉड* में मान्य तो हैं ही. तदनुसार यह सृष्टि भी लौकिक

लीलाओंसे विसदृश कोई *''आप्तकामस्य आत्मन्येव आत्मना सह आत्मरमणात्मिकेयं स्पृहा''* जन्य आधिदैविकी लीला हो उसमें क्या आपत्ति हो सकती है!

बर्ट्रेंड रसेलने स्पिनोज़ाकी चिन्तनके बारेमें एक मननीय विधान किया है कि **''स्पिनोज़ाकी चिन्तनप्रणाली एकीकृत विज्ञानके भावी संकलित व्याख्यानके प्रारूप जैसी है.''**[५१] इसी तरहका विधान फ्रित्जोफ काप्राने आधुनिक विज्ञानके बारेमें अपने प्रसिद्ध 'द ताओ फिज़िक्स' नामक ग्रन्थमें किया है कि **''क्वान्टम थिअरी हमें बाधित करती है कि हम जगत्को भौतिक वस्तुओंके केवल संघातके रूपमें देखनेके बजाय किसी एकीकृत समग्र तत्त्वके विविध अंगोंके परस्पर जटिल जालके रूपमें देखनेका प्रयास करें.''**[५२]

इसके अलावा एक और अतीव मननीय उद्गार हाल ही फ्रांसके प्रसिद्ध रसायनविज्ञानमें संशोधनार्थ नोबलपुरस्कारविजेता ज्यां मारिए लेह्नने यहां मुंबईके समाचारपत्रको दिये साक्षात्कारमें प्रकट किया कि—

> **चेतनाकी तुलनामें जीवन मेरेलिये काफी सरल समस्या है. क्योंकि अचेतन और चेतन पदार्थोंकी तुलनामें अजीवित और जीवित पदार्थोंके बीच रहा अन्तर बहोत सिकुड़ गया है. प्राकृतिक विकासमें ऐसा कैसे हुवा होगा कि कोई वस्तु ऐसी प्रकट हो जाये कि वह जिससे प्रकटी है उसके बारेमें सोच पाये? एक ऐसा सामर्थ्य कि कुछ प्रकृतिका अंश होनेके बावजूद प्रकृतिसे भिन्नता भी दरसता हो!**

मुझे लगता है कि न केवल स्पिनोज़ाका चिन्तन ही अपितु महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यका वेदान्तव्याख्यान भी इन विरुद्धधर्माश्रयी तत्त्वोंसे

जुड़ी समस्याओंको सुलझानेमें काम आनेवाली वैचारिक चोखट अपने कार्यकारणभाव तथा अंशांशिभाव सम्बन्धी विचारोंके द्वारा प्रदान करनेवाले चिन्तन हैं.

---

## सन्दर्भ


१. त.दी.नि.१।१०४

२. ब्र.सू.भा.१।१।१, तत्रैव १।१।३,

३. द्रष्टव्य : ब्रह्मसूत्राणुभाष्य(३)गो.श्या.म.लिखित भूमिका. श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविट्ठलेशप्रभुचरण आ.हो. ट्रस्ट(कोल्हापुर). प्रकाशनवर्ष : - वि.सं.२०४५

४. बर्ट्रेंड रसेलकृत 'विज़्डम ऑफ वेस्ट' पृ.२०१.क्रेज़ेंट बुक्स न्यूयार्क प्रकाशनवर्ष : १९८९. विल डूरांकृत 'द स्टॉरी ऑफ फिलॉसफी' प्रक.४, तथा वर्क्स ऑफ स्पिनोज़ा भाग-२ : संकलित पत्रव्यवहार पृ.२९८. डॉवर पब्लिकेशन्स्, आईएनसी. न्यूयार्क. प्रकाशनवर्ष : १९५१. आर.एच.एम.एल्विसकृत आंग्लानुवादके तत्तद् अंशोंका हिन्दी-अनुवाद प्रस्तुत निबन्धकारद्वारा.

५. पाश्चात्यदर्शनितिहास : स्पिनोज़ाप्रकरण : 'हिस्टॉरी ऑफ मॉडर्न फिलॉसफी'-ले.रिचार्ड फाल्कनबर्ग, 'द बेज़िक टीचिंग ऑफ द ग्रेट फिलॉसफर'-ले.एस.ई.फ्रास्ट, 'द स्टॉरी ऑफ फिलॉसफी'-ले.विल डूरां.

६. त.दी.नि.प्र.१।२३,श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविट्ठलेशप्रभुचरण आ.हो. ट्रस्ट(कोल्हापुर). प्रकाशनवर्ष : सिद्धा.मुक्ता.३-५,

७. द्रष्ट.भग.गीता.भाग.पुरा. ,

८. द्रष्ट.भग.गीता. भाग.पुरा. ,

९. वर्क्स ऑफ स्पिनोज़ा द प्रिफेस पृ.९,

१०. त.दी.नि.प्र.आ.१।७-१२,श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविट्ठलेशप्रभुचरण आ.हो. ट्रस्ट(कोल्हापुर). प्रकाशनवर्ष : २०३९. प्र.र.श्रीवल्लभ-विद्यापीठ-श्रीविट्ठलेशप्रभुचरण आ.हो. ट्रस्ट(कोल्हापुर). प्रकाशनवर्ष : २०५६.

११. स्पिनोज़ास् त्रेक्तस द इन्तलेक्त ईमांदेशन=एच.एच.जोआकिम पृ.२५-३३

ऑक्सफर्ड प्रका.वर्ष : १९५८.
१२. तत्रैव परि.७ पृ.१०१, १०३
१३. ब्र.सू.भा.१।२।३२
१४. दी एथिक्स.क. परिभाषा-१।६, ख. निष्कर्ष.१।१४।१-२ तथा ग.प्रतिज्ञा.१।१५
१५. दी एथिक्स.क. १।३०, ख. १।१५
१६. त.दी.नि.१।५८-६५
१७. दी एथिक्स. क. प्रतिज्ञा.१।१४/ ख. १।१४-निष्कर्ष-१. ग. १।१४/निष्कर्ष-२. घ. १।१६/निष्कर्ष-१. ङ. १।१७, च. १।१७/प्रमाण-१, छ. १।१७/निष्कर्ष-१, ज. १।२५.तथा तत्रैव प्रमाण.
१८. प्रस्थानरत्नाकर पृ.३९,४४.श्रीवल्लभविद्यापीठ श्रीविट्ठलेशप्रभुचरण आ.हो.-ट्रस्ट(कोल्हापुर) प्रकाशनवर्ष : वि.सं.२०५६.
१९. सिद्धान्तलेशसंग्रह : १।१७-२७.
२०. ब्रह्मसूत्रभास्करभाष्य : २।१।१४.
२१. दी एथिक्स : प्रतिज्ञा.१।२४-प्रमाण.
२२. ब्रह्मसूत्राणुभाष्य : १।४।२३.
२३. छान्दो.उप.६।१।४.
२४. छान्दो.उप.६।८।१०.
२५. द्रष्ट.सर्व.४।६, ७।४-६-१०-१४ तथा गी.सं.४।६-९, ७।६-१४.
२६. ब्रह्मसूत्रश्रीकरभाष्य : १।१।१९.
२७. तत्रैव : १।४।२४.
२८. दी एथिक्स : क.२।१९. ख. २।२२. ग.२।२३. घ.तत्रैव : २।२२.
२९. तत्रैव : क. प्रति.१।१८ तथा प्रमा. ख. प्रति.१।१८, ग. प्रति.१।१९, घ. प्रति.१।२०-निष्क.२.
३०. महाभाष्य : १।१।१.
३१. द्रष्टव्य.ब्रह्मसूत्राणुभाष्य-प्रकाश : २।२।२६-२७.
३२. दी एथिक्स : क. प्रतिज्ञा.१।१, ख. प्रमाण.१।४, ग. प्रतिज्ञा.१।६, घ. प्रतिज्ञा.-१।८/टिप्पणी-२.
३३. छान्दो.उप.१।२।१, तत्रैव.३।१४।१, पुरुषसूक्त.२.
३४. भग.गीता.२।१६.
३५. प्र.र.पृ.१८९.

३६. दी एथिक्स : परिभाषा.१।५.

३७. छान्दो.उप.६।८।१०.

३८. तैत्ति.उप.३।५.

३९. दी एथिक्स : क. प्रतिज्ञा.२।१, ख. प्रतिज्ञा.२।२, ग. स्पिनोज़ा'स् कॉरस्पॉन्डेस् लेटर.१५.

४०.धातुपाठ.दिवादि-४३-तत्रैव-९०.

४१. त.दी.नि.१।७२.

४२. तैत्ति.आर.३।१२।७-महानारा.उप.१।५.

४३. ब्रह्मसूत्र.२।१।३३.

४४. माण्डु.उप.गौड़पादकारिका.१।७-९.

४५. तत्रैव.

४६. श्वेता.उप.६।१ .

४७. ब्र.सू.भा.१।३।१५.

४८. श्वेताश्वतरोपनिषद्.६।८.

४९. सुबो.१।१।४ तथा सुबो.१।१।१७.

५०. क. दी एथिक्स.१।३४, ख. तत्रैव.प्रतिज्ञा.१।१७-निष्कर्ष.२-टिप्पणी, ग. तत्रै-व.१।१९. घ. तत्रैव.१।२५-निष्कर्ष, ङ.तत्रैव.१।२६.

५१. विज़्डम ऑफ वेस्ट पृ.

५२. 'द ताओ फिज़िक्स'-ले.फ्रित्ज काप्रा. पृ.१३८तृतीय संस्करण शंभल प्रकाशन बोस्टन प्रका.वर्ष : १९९१.

# चर्चा

## कार्यकारणभावमीमांसा

**गोस्वामी श्याम मनोहर**

**अरुण मिश्र :** सबसे पहले तो श्रीश्याममनोहरजीसे मैं यह कहना चाहूंगा कि स्पिनोज़ाका जो दर्शन है वह *हिस्ट्री ऑफ़ फिलोसोफिमें* ... उसकी *मेथड़ ज्योमेट्रिकल्* है. दूसरा यह कि वह छोटेसे ... पर पहुंचता है और अन्ततः एक पूर्ण ब्रह्माण्डकी कल्पना करता है. द्वितीयतः यह कि वह *ज्योमेट्रिकल् मेथड्* स्वीकारता है उसके पीछे *डेकार्ट्* कारण है. जिन्होंने *मेथेमेटिकल् मेथड् एडॉप्ट्* की. उसकी *मेथड्* की विशेषता यह है कि वह *डिडक्टिव्* है. द्वितीयतः यह कि जिसको आपने चेतन और जड़ के रूपमें कहा है वह उसकी समस्या नहीं थी. वह समस्या *डेकार्ट्* ने खड़ी की थी. उसका एक समाधान उसने *सब्स्टेन्स्* नाम देकर कियाथा. *माईन्ड् एन्ड बॉडि* को उसने वहीं जाकर *कल्मिनेट्* किया. तो हमारे भारतीय दर्शन और पाश्चात्यमें भिन्नता कहां आ रही है? भारतीय दर्शन *डिडक्टिव्* नहीं है. दूसरी बात यह है कि जिस तरहसे *माईन्ड् एन्ड् बॉडि* को डेकार्ट्ने समझा और आज तक *चोम्स्की* तक समस्या आती रही है उस दृष्टिसे कमसे कम हमको मान्य नहीं है. इसलिये कि अगर चोम्स्कीकी *कल्मिनेशन्* *'रूल्स् एन्ड रेप्रज़न्टेशन्* में देखें तो उन्होंने *माइन्ड्* को एक

*बायोलॉजिकल् एन्टिटी*में परिवर्तित कर दिया है. सम्भवतः हम भारतीय मनको उस रूपमें नहीं स्वीकारेंगे. वह जब यह कहता है कि *लेंग्वेज् इज अ स्पेसिफिक् ह्युमन् पोज़िशन्* तो मेरे कहनेका तात्पर्य यह है कि पद्धतिमें विरोध है. विषयवस्तुमें कोई तारतम्य नहीं है. इसलिये हमारा दर्शन हम उनको समझायें यह हमारा पुनीत कर्तव्य है. सुबह मैं झा साहबसे कह रहा था कि चोम्स्की जो कह रहा है कि *लेंग्वेज् इज अ स्पेसिफिक् ह्युमन् पोज़िशन्* वह भर्तृहरीने छठी शताब्दिमें कह दिया था. यह कहना ठीक है बनिस्बत कि यह कहना कि हमारा दर्शन स्पिनोज़ाके दर्शनमें कहां *फिट्* होता है.

**गो. श्या. म. :** जहां तक डिडक्टिव् और इन्डक्टिव् प्रोसेस् का सवाल है तो हमें एक बात ध्यानमें रखनी चाहिये कि... यह सत्य है कि स्पिनोज़ाकी सारी *थोट्-प्रोसेस् डिडक्टिव्* है. इसके सामने महाप्रभुकी जो चिन्तन प्रक्रिया है उसमें *डिडक्टिव् या इन्टक्टिव्* का कोई सवाल ही नहीं उठता है, श्रुतिव्याख्यात्मक दर्शन होनेसे. मगर क्या ऐसा हो सकता है कि *डिडक्टिव् प्रोसेस्* से जो *कन्क्लुज़न्* आया और शास्त्रकी व्याख्यासे जो *कन्क्लुज़न्* आया उसको भिन्न ही माना जाय या अभिन्न ही माना जाय या भिन्नाभिन्न माना जाय? मैं तो यह कहना चाहूंगा कि हम तादात्म्यवादी हैं तो हम उसमें तादात्म्य देख रहे हैं. ऐसा करनेमें हम तादात्म्यवादिओंकेलिये कोई बहुत बड़ा अपराध होता हो ऐसा मुझे नहीं लगता है. जो भेदवादी हैं उनकेलिये अपराध हो सकता है. जो अभेदवादी हैं उनकेलिये भी अपराध हो सकता होगा.

**रामचन्द्र माझी :** मैं अपका ध्यान आपने जो शास्त्रव्याख्याकी बात की उस ओर आकर्षित करना चाहता हुं. एक तो यह

कि तर्ककी सीमा होती है. दूसरी बात यह है कि शास्त्रकी व्याख्या करते समय हमको कभी-कभी शास्त्रमें असम्बद्धता लगती है. तो हम जब कोई *युनीक् कन्सेप्शन्* के काममें जुटे हुवे होते हैं तब हम हमारे *डिस्पोज़ल्* में जितने *कन्सेप्ट्स* हैं उनको प्रयोगमें लानेका प्रयास करते हैं तब किसी तरहका विरोध *इन्कोहियरन्स् इन्कन्सिस्टन्सी* आ जाते हैं. जब शास्त्रकी व्याख्या हम कर रहे होते हैं तब जो विरोध आते हैं— इस *लिमिटेशन्* को जाननेके बाद भी कि जब हम किसी *केटेगरी* को *कन्सेप्ट्* के माध्यमसे प्रकाशित करते हैं फिर भी हम जब व्याख्या करेंगे और इस *लिमिटेशन्से एन्टेंगल्* हो जाते हैं— तब उससे बाहर आनेकेलिये किसको आधार बनाया जा सकता है?

**गो. श्या. म.** : आपका प्रश्न है कि परस्पर विरोध होनेपर शास्त्रव्याख्याका आधार क्या होना चाहिये. जैसे स्पिनोज़ाने अपनी *डिडक्टिव् प्रोसेस्से सब्स्टेन्स्को* इस तरहसे *डिफाईन्* कर दिया कि उसमें अनन्त गुण हैं. अब जो द्रव्य है वह द्वैतात्मक हो ही नहीं सकता है, यदि द्वैत है तो द्रव्य नहीं होगा, गुण ही होगा इस तरहका उसका *इन्डक्टिव् लीप्* है, In the definition of substance and god'' में. तो वह उसका एक प्रयास था. सारे द्वैतात्मक विरोधोंको इस तरहसे तादात्म्यभावापन्न करनेका. द्रव्यकी परिभाषामें उसकी एक *इन्डक्टिव् लीप्* दिखलाई देती है. क्योंकि वह Exiom से आता है. By substance I mean'' so he means something. And then he goes to produce if you do not accept this way there will be contradiction. If you do not interpret this way there will be contradiction. By the process of avoiding contradictions,

he comes to certain conclusion. In this respect, I should say, Mahāprabhu Vallabhācārya has also taken care of this problem. As a mattre of fact long before him the Vedānta thinking and the hermeneutic thinking of the scriptures, all these so called Prasthānas, as we do not believe in concept of Prasthānas, they too were trying to interpret their preceding scriptures with same careful attention. And we can see here how much differences are there. And then Mahāprabhu Vallabhācārya try to reconcile all those in a model of ''वेदान्ते च स्मृतौ ब्रह्मलिङ्ग भागवते तथा ब्रह्मेति परमात्मेति भगवानिति शब्द्यते''. My friend Vindhyeshvariprasad says 'शब्द्यते' is used. But here not only Bhagavan is शब्द्यते, ब्रह्म is also शब्द्यते. अतो ब्रह्मापि शब्दज्ञानानुपातिवस्तुशून्यं स्यात्. ब्रह्म विकल्परूपं न भवति तथापि ब्रह्म इत्यपि शब्द्यते चेत् तदा शब्दस्य कश्चन अन्यएव अर्थः स्वीकर्तव्यो. नतु शब्द्यते नाम वस्तुज्ञानानुपातिवस्तुशून्यो विकल्पः. मुझे लगता है कि मैनें आपके प्रश्नका समाधान किया है. अर्थात् एक ही तत्त्वके तीन तरहके पहलु मान कर विरोधाभासी वचनोंमें अविरोध प्रस्थापित करनेका प्रयास किया है

**सुनन्दा शास्त्री :** आपने यह कहा कि काल ब्रह्ममें प्रकट होता है. ब्रह्म कालातीत है. तो कालकी वाल्लभ वेदान्तमें जो सङ्कल्पना है वह मुझे स्पष्ट नहीं हुई है. उसे स्पष्ट करनेकी कृपा करें. और दूसरा यह कि क्या स्पिनोज़ा ब्रह्ममें विरुद्धधर्माश्रयत्व मानते हैं ? यह स्पिनोज़ाके दर्शनमें किस तरहसे शक्य हुवा ?

गो. श्या. म. : **''चेष्टाम् आहुः चेष्टते यस्य विश्वम्''**. ब्रह्मणः सृष्टिचेष्टा कालः. ब्रह्म निश्चेष्ट हो जाता है तो काल भी ब्रह्मस्वरूपमें लुप्त हो जाता है. वह सचेष्ट होता है तब काल प्रकट हो जाता है. आईन्स्टीन् की *थियरी* क्या है? *मेटर्* में जब *मूवमेन्ट् स्टार्ट्* हुई तो काल है, *मुवमेन्ट्* नहीं है तो टाईम् नहीं है. शून्यमें दो *प्लेन् पेरेलल्* चल रहे हैं तो there is no time. पर यदि एक स्थिर है और दूसरा चल रहा है तो टाईम् आ जाता है. ब्रह्म स्थिर रहता है तो काल नहीं होता. परिणाम होता है तो टाईम् प्रकट हो जाता है.

सुनन्दा शास्त्री : स्पिनोज़ा विरुद्धधर्माश्रिय मानता है?

गो. श्या. म. : स्पिनोज़ा विरुद्धधर्माश्रियता नहीं मानता है इस बातको तो मैं *कन्फेस्* करके चला हुं. पर मैं यह कहना चाहता हुं कि जब आप अनन्त गुण मानते हो तब विरुद्ध गुणोंको न मानना अनन्तगुणोंका प्रत्याख्यान ही होगा. क्योंकि फिर तो गुण सान्त हो जायेंगे. यदि अनन्तगुण मानते हो तो आपको विरुद्धधर्माश्रिय कहनेमें डर लग रहा है क्योंकि आपकी *डिडक्टिव् प्रोसेस्* है. हम तो शास्त्रने कहा है कि ब्रह्म विरुद्धधर्माश्रिय है तो मान लेते हैं कि है. प्रह्लादकी आंख कैसे इन्कार करेगी कि उसने जिनको देखा था वे नृसिंह नहीं थे. नृसिंहत्व स्वप्रतिपन्नोपाधौ त्रैकालिकनिषेधप्रतियोगि है यह प्रह्लादकी आंखें नहीं मान सकती है. अतएव श्रीवल्लभाचार्यके नेत्र भी यह स्वीकारनेकेलिये तैयार नहीं हैं कि ब्रह्मके गुण, रूप या लीला स्वप्रतिपन्नोपाधौ त्रैकालिकनिषेधप्रतियोगी हैं. वे कहते हैं कि लीला भी ब्रह्मसे प्रकट हुई है. **''ब्रह्मवनं ब्रह्म स वृक्ष आसीद् ब्रह्माध्यतिष्ठद् भुवनानि धारयन्''**. तो वल्लभाचार्यने विरुद्धधर्माश्रियता कह दी है.

स्पिनोज़ाने कही नहीं है. उसने अनन्त गुण कहे हैं. बात घूम-फिरके एक ही है. उसकी *डिडक्टिव् प्रोसेस् कोन्ट्राडिक्शन्के* भयसे उसको इस बातका स्वातन्त्र्य नहीं देती है तो वह नहीं कहता है, मनमें रखता है. उसकी *प्रोसेस्* उसको अनन्तगुणरूपता कहेनेका ही स्वातन्त्र्य देती है. महाप्रभु कहते हैं कि बातको मनमें क्यों रखते हो बोल दो. जो आप सोच रहे हो वह हम बोल रहे हैं या जो हम बोल रहे हैं वह आप सोच रहे हो. मैं खयाल हुं किसी औरका मुझे सोचता कोई ओर है. ऐसा कुछ चक्कर है.

**वि. प्र. मिश्र :** आप ब्रह्म, अक्षर, भगवान् और श्रीकृष्ण इस तरह चार भेद मानते हैं. ये भेद वास्तविक हैं या अवास्तविक. क्योंकि श्रीमद्भागवतमें ''**वदन्ति तत् तत्वविदः तत्त्वं यज्ज्ञानमव्ययं ब्रह्मेति परमात्मेति भगवानिति शब्द्यते**'' इत्यत्र शब्दमात्रभेदः उच्यते.

**गो. श्या. म. :** विन्ध्येश्वरीप्रसादजीके प्रश्नका समाधान तो मैनें पहलेके प्रश्नके उत्तरमें ही दे दिया है.

**प्रह्लादाचार :** ''**एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म**'' ''**नेह नानास्ति किञ्चन**'' इति वाक्यद्वयम् अद्वैतवेदान्ते घटकश्रुतितया महत्वपूर्णं भवति. तत्र माध्ववेदान्ते ''**एकमेवाद्वितीयम्**'' ''**ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशानी-शौ''तइ७०८क१४ इति वाक्यम्.** ''**एकमेवाद्वितीयम्**'' इति वाक्योक्तम् अद्वैतम् औपचारिकम्. ''**ज्ञाज्ञौ**''इति श्रुत्युक्तं द्वैतं पारमार्थिकम् एते वदन्ति. तत्र मया किञ्चित् स्पष्टीकर्तुम् उच्यते. ''एकमेवाद्वितीयम्'' इति वाक्येन यद् अद्वैतं प्रतिपाद्यते तद् अद्वैतं जीवाद्वैतम् इति न मन्यन्ते माध्वाः. 'अद्वितीयम्' इत्यनेन सजातीयभेदराहित्यम्. ब्रह्मतु अनन्तकल्याणगुणपरिपूर्णं भवति. तत्सजातीयं वस्तु अन्यं नास्ति. अतः सजातीयवस्तुभेद-राहित्यम् इदं हि अद्वैतम्. अद्वितीयत्वम् इदं भवति. इदञ्च

अद्वैतम् न औपचारिकम्. इदमपि पारमार्थिकम्. अतः ''एकमेवाद्वितीयम्'' इति श्रुत्या प्रतिपादितम् अद्वैतम् औपचारिकम् इत्यत्र...

**गो. श्या. म. :** एवम् अस्य अर्थो भासते चेत् सैषा मदीया त्रुटिः इति स्वीकरोमि. परन्तु मया तत्सन्दर्भे नोक्तं यद् ब्रह्मणो अद्वैतम् औपचारिकम् इति. जडजीवपरमात्म्यैक्यं यदि एकमेवाद्वितीये विवक्षितं तदा औपचारिकम् अद्वैतं माध्वानामपि अङ्गीकर्तव्यमेव भवेत्, ''ममात्मायं भद्रसेनः'' इतिवत्.

**प्रह्लादाचार :** परन्तु अद्वैतिभिः जीवाभेदः पारमार्थिको जीवभेदो व्यावहारिकः इति द्वयम् अङ्गीक्रियते. द्वैतिभिस्तु जीवभेदः पारमार्थिकः जीवाभेदो अपारमार्थिकः इति न कश्चन अङ्गीकृतः. जीवाभेदो व्यावहारिकदशापन्नः कोऽपि नास्त्येव. व्यावहारिकी सत्ता... सत्तैव प्रतिषिध्यते सर्वत्र. सर्वत्र एका सत्ता वर्तते. अद्वैतिनो वदन्ति : जीवभेदोऽपि वर्तते ब्रह्मणि जीवाभेदोऽपि वर्तते. जीवाभेदस्तु पारमार्थिको जीवभेदस्तु व्यावहारिकः. अनयोः विरोधो नास्ति इति वदन्ति. सत्तात्रैविध्यम् निराक्रियते इदं दर्शने. प्रातिभासिकी, व्यावहारिकी पारमार्थिकी इति सत्तात्रैविध्यं नास्ति. एकैव सत्ता. सा पारमार्थिकी. यत् सत् तद् अत्यन्तसदेव. सत्सु द्वैतं नास्ति इत्येवम् अभिप्रायः. ततश्च औपचारिकम् अद्वैतम् अथवा व्यावहारिकम् अद्वैतम् इति नास्ति.

**गो. श्या. म. :** मया तु न उक्तम्!

**प्रह्लादाचार :** नहि. तैः माध्वमते कश्चन प्रश्नः कृतः. अन्यश्च विषयः. ब्रह्मणि विरुद्धधर्माः अङ्गीकर्तव्याः भवन्ति. श्रुतिप्रतिपादिताः सन्ति विरुद्धधर्माः अतो अङ्गीकर्तव्याः भवन्ति. एतच्च मध्वाचार्यैरपि उक्तम्. **''अणोरणीयान् महतो महीयान्''** **''अस्थूलमनणु ह्रस्वदीर्घमजमव्यम्** इत्यनेन विरुद्धधर्माः प्रतिपाद्यन्ते. परन्तु ये धर्माः विरुद्धधर्माः भवन्ति ते ब्रह्मणः उत्कर्षविरोधिनो न भवन्ति. ब्रह्मणः उत्कर्षाविघातकाः

विरुद्धधर्मा: अङ्गीकर्तुं शक्या. परन्तु ब्रह्मण: उत्कर्षविघातका: भवन्ति चेद् विरुद्धधर्मा: ते न अङ्गीकर्तुं शक्यन्ते. ते यथा जडत्वं चेतनत्वं च. 'चेतनत्वं' नाम ज्ञानस्वरूपत्वम्. जडत्वं च अज्ञानत्वम्. जडत्वम् अङ्गीक्रियते चेत् सर्वज्ञत्वस्य अज्ञानाश्रयत्वस्य च सामानाधिकरण्यम् अङ्गीकृतं स्यात्. अज्ञानाश्रयत्वे हि ब्रह्मण: उत्कर्षो नैव सम्भवति. एवमेव सुखित्वं दु:खित्वम् इत्यादयो विरुद्धधर्मा: न अङ्गीकर्तुं शक्या:. इत्येव अभिप्राय:. अतएव पुरुषविधत्वम् अपुरुषविधत्वम् इत्येते विरुद्धाअपि धर्मा: ब्रह्मणि अङ्गीकर्तव्या: इति यद् उच्यते तत्र विप्रतिपत्ति: भवति.

**वि. प्र. मिश्र :** तर्हि रामादिलीलावतारेषु का गति: स्यात्?

**प्रह्लादाचार :** लीलावतारेषु य: शोक: प्रदर्श्यते स: शोक: व्यामोहनार्थम्.

**वि. प्र. मिश्र :** प्रातिभासिकत्वम् आयाति.

**प्रह्लादाचार :** असत्त्वम् आयाति. प्रातिभासिकत्वं कुत:?

**वि. प्र. मिश्र :** तर्हि असत्त्वे सति उपासना कथं सङ्गच्छते?

**प्रह्लादाचार :** उपासना न क्रियते. शृण्वन्तु. रामो दु:खी इति उपासना क्रियते वा? राम: सच्चिदानन्दघन: इति उपासना क्रियते. क्रियतां नाम रामो दु:खी इति उपासना. वस्तुतस्तु केनापि न कर्तव्या.

**वि. प्र. मिश्र :** यशोदाक्रोडे कृष्णो रोदिति इत्यपि ध्यानगम्यम्.

**प्रह्लादाचार :** परन्तु तच्च रोदनम् अज्ञानतो अथवा दु:खत: इति उक्ते विरोधो भवति. भगवतो लीला इति उच्यते किल. लीलया रोदनं भवतु नाम.

**बी.आर्.शुक्ल :** प्रश्न: समाप्यताम्.

**प्रह्लादाचार :** एवं सूक्ष्ममतभेदो वर्तते. नान्यथा.

**गो. श्या. म. :** प्रह्लदाचारजीने जो कहा वह प्रश्न कम परन्तु *करेक्शन्* अधिक था. उनके *करेक्शन्* को मैं इस तरहसे स्वीकारने तैयार हुं कि ब्रह्म और जीवके बीचमें औपचारिक अद्वैत

होगा ऐसा प्रह्लादाचारजी भी स्वीकारेंगे ही. मगर ब्रह्मका अद्वैत औपचारिक है ऐसी तो मेरी विवक्षा भी नहीं थी. तथापि यदि ऐसा अर्थघटन होता हो तो मुझे उसको *करेक्ट्* करना चाहिये. जगत् और जीव के सन्दर्भमें द्वैताद्वैतमेंसे अद्वैत औपचारिक होगा, "ममात्माऽयं भद्रसेनः"वत् ऐसा मेरा अभिप्राय था. रही बात यह कि लीलामें ब्रह्मके उत्कर्षाधायक जो विरुद्धधर्म हैं उनका आश्रय ब्रह्म होता है पर अपकर्षाधायक विरुद्धधर्मोंका आश्रय ब्रह्म नहीं होता है. उत्कर्ष क्या और अपकर्ष क्या! **"अहं भक्तपराधीनः ह्यस्वतन्त्रइव द्विज"** यह ब्रह्मका उत्कर्ष है कि अपकर्ष! दृष्टि अलग-अलग हैं. हम ऐसा मानते हैं कि **"कृष्णाधीना तु मर्यादा स्वाधीना पुष्टिरुच्यते"**. ब्रह्म जब जीवके आधीन हो जाता है तो उसकी बड़ी कृपा मानी जाती है. और जब हम ब्रह्मके आधीन होते हैं तब वह तो ब्रह्मकी स्वरूपमर्यादासे प्राप्त कथा है. अब हमारे आधीन होनेसे ब्रह्मका अपकर्ष होता हो तो उसको हम उसकी लीला मानते हैं, स्वरूप नहीं मानते हैं. लीला और स्वरूप में पारमार्थिक या प्रातिभासिक भेद नहीं मानते हैं, पारमार्थिक और व्यवहार का भेद मानते हैं. मैं उसको इस तरहसे परिभाषित कर सकता हुं कि ब्रह्म as it is and Brahm as it behave with us. कान्ट् ने प्रस्तावित किया था कि The thing as it is and the thing as it appears. हम कहते हैं कि वह *एपीयरन्स्* नहीं है. ब्रह्मके व्यवहारमें ऐसे अनेक प्रकारभेद प्रकट होते हैं जब वह लीलार्थ अपने आपमें अनेकत्वको प्रकट करता है. अन्यथा नृसिंहावतार और वराहावतार में पशुत्वकी आपत्ति आयेगी. तब ब्रह्मका उत्कर्ष होगा या अपकर्ष? इसी तरह मत्स्य-कच्छपावतारमें

भी महान् अपकर्ष हो जायगा. तो ब्रह्म उन सबको लीलासे वहन करता है.

**राधेश्याम द्विवेदी :** भवता सम्यक् प्रतिपादितं यत् शुद्धाद्वैतमतं *स्पिनोज़ायाः* सर्वात्मवादेन तुल्यम् अस्ति. तत्तु साधु प्रतिपादितं किन्तु सर्वात्मवादः तत्र द्वैतवादात् विकसितरूपेण आयाति. भारते किं शुद्धाद्वैतमतं द्वैतवादाद् विकासरूपेण आयाति आहोस्वित् न. अन्यच्च, अभिन्ननिमित्तोपादानरूपेण जगतः सत्ता वर्तते *स्पिनोज़ायां* सर्वात्मरूपेण जगत्सत्ता वर्तते. तर्हि तद् एकमेव आहोस्विद् भिन्नं-भिन्नम्.

**गो. श्या. म. :** यह बात आपने बड़ी अच्छी कही. मैने इस प्रश्नको *एन्टिसिपेट्* किया था. और यही मेरा कुटिल उद्देश्य था थेल्स् एनेग्ज़िमेन्डर्, पारमेनाईड्स्, हेराक्लीटस्, फीलो, प्लोटिनस्, जॉह्न स्कोटस्, एरीजेना, ब्रूनो, तोमासो केम्पेनेला के दर्शनोंमें इस *थोट्के ऑर्डर्को क्रोनोलोजिकल् ऑर्डर* में यदि आप देखेंगे तो स्पिनोज़ाका चिन्तन सत्कार्यवादी चिन्तन है. वह द्वैतमेंसे आरब्ध हुवा आरम्भवादी चिन्तन नहीं है. इसीलिये मैनें इन सारे पूर्ववर्ती दार्शनिकोंके चिन्तनको और चिन्तकोंको यहां उद्धृत किया है कि सत्कार्यवादका अतिक्रमण नहीं कर रहा है. देकार्त जो बीचमें आता है वह *मेथड्* में आ रहा है, *कन्सेप्ट्* में नहीं आ रहा है. इस बातको हमको ध्यानमें रखना चाहिये. जहां तक प्रक्रियाका प्रश्न है तो महाप्रभुके चिन्तनमें कहां श्रीमध्वाचार्यजी नहीं हैं! माध्व श्रीव्यासराय स्वामीतो उनके परमविद्यागुरु ही थे. तो डेकार्ट् *मेथड्* के रूपमें बीचमें आता है *कन्सेप्ट्* के रूपमें नहीं. *कन्सेप्ट्* सत्कार्यवादका इस क्रममें विकसित हुवा है यह मेरा अभिप्राय है.

**रा.कि.त्रिपाठी :** भवद्भिः प्रतिपादितम् : अब्रह्मत्वेन स्वीकारो नास्ति. ब्रह्मत्वेन

यदि स्यात् तर्हि अस्माभिरपि स्वीक्रियते. अद्वैतिभिरपि न जगतो अब्रह्मत्वेन स्वीकारः क्रियते. परञ्च घटावच्छिन्नं चैतन्यमेव पटावच्छिन्नं चैतन्यमेव तदवच्छेदकः उपाधिरूपेण यथा घटाकाशो मठाकाशः उपाधिभेदेन न विद्यते तथैव घटावच्छिन्नचैतन्येन घटावच्छेदकेन उपाध्युच्छेदेन ब्रह्मणो भेदो नास्ति. अतः ''**एकमेवाद्वितीयम्**'' इति श्रुतिः ब्रह्मातिरिक्तत्वे सङ्कोचएव क्रियते. अतो ब्रह्मत्वेन प्रतिपादितं सर्वं जगत् न ब्रह्मातिरिक्तत्वेन अतो अद्वैतमतेन सह भवतां मतस्यापि साम्यमेव इति मद्विचारः.

**गो. श्या. म. :** आपके मतमें और हमारे मतमें विरोध बस इतना ही है कि आपके यहां द्वित्वात्यन्ताभावोपलक्षित अद्वैत है हमारे यहां द्वित्वात्यन्ताभावरूप अद्वैत नहीं है. द्वैत ऐच्छिक है. इच्छा पुनः ब्रह्मात्मिका है. आपका ब्रह्म तो इच्छा करता नहीं है. क्योंकि इच्छा करेगा तो निर्धर्मक-निर्विशेष नहीं रह जायगा. हमारे ब्रह्मको कुछ इच्छाएं होती हैं. और वह इच्छा भी ब्रह्मात्मिका है और उससे प्रकट द्वैत भी ब्रह्मात्मक ही है. 'ब्रह्मात्मक'का अर्थ है तस्य आत्मा तदात्मा ऐसे ''ब्रह्मणः आत्मा ब्रह्मात्मा तस्य भावः तादात्म्यम्''. तो 'ब्रह्मात्मक' कहो या 'तादात्म्य' कहो उसमें भेदसहिष्णु अभेद बोल रहा है. अन्तर केवल इतना है कि स्वाभाविक अद्वैत है और ऐच्छिक द्वैत है.

**रा. कि. त्रिपाठी :** ''**तदैक्षत बहुस्याम्**'' इस तरहसे.

**गो. श्या. म. :** बिलकुल. जैसे भामतिकार कहते हैं कि ''**अनन्यत्वमिति न अभेदं ब्रूमः किन्तु भेदं व्यासेधामः**''. वयन्तु इह अभेदमेव ब्रूमो भेदं च न व्यासेधामः.

**यज्ञेश्वर शास्त्री :** सजातीयं-विजातीय-स्वगतभेदशून्यं ब्रह्म. आपके यहां भी सजातीय-विजातीय-स्वगतभेदवर्जित ब्रह्मको माना है.

**गो. श्या. म. :** तेन किम्? तस्य इच्छापि सजातीय-विजातीय-

स्वगतभेदवर्जितैव प्रादुर्भवति, ब्रह्मात्मिका. मैं आपको एक बात बताता हुं. एक व्यञ्जन होता है जिसको 'रसमलाई' कहते हैं. दूधसे छेना बनाते हैं. उसके उपर कुछ प्रक्रिया की जाती है. उसके गोले बनाकर पुनः उनको दूधमें ही डाल दिया जाता है. तो देखिये कितनी प्रक्रियाओंमेंसे वह गुजरता है और फिर दूधमें आ जाता है. और फिर सबका स्वाद भी अलग-अलग मिलता है. और वैसे सर्वं खलु इदं दुग्धं भी है ही!. तो रसमलाई जैसे स्वादिष्ट होती है इसी तरह हमारा ब्रह्म भी स्वादिष्ट है.

**वि. प्र. मिश्र :** रसमलाई दूध नहीं कहलाती है वह रसमलाई ही कहलाती है.

**गो. श्या. म. :** हां तो हम भी तो उसको श्रीकृष्ण कहते हैं न! मगर दूधको भूलकर जो रसमलाईको खायेगा वह **''न वेद तत्त्वम्''** है. जो जानता है वही जानता है कि रसमलाई दूध ही है.

**अम्बिकादत्त :** तुलनात्मदर्शनकी हमारे यहां एक समृद्ध परम्परा रही है. पाश्चात्यमतोंकी और भारतीयमतोंकी तुलना सराहनीय मानी जाती है. लेकिन जब स्पिनोज़ा सब्स्टेन्स् को डिफाइन् करता है कि ''By substence I understand, which exist in itself and conceived by itself''. तो इससे ऐसा लगता है कि वह एक ऐसे तत्त्वको स्थपित कर रहा है जो ब्रह्मके रूपमें हो *नेचुरा नेचुराटा नेचुरा नेचुरान्स्* है और जिसमें यह कहा जाय कि Every determination is negation है तो ऐसा लगता है कि वह ब्रह्मसे तुलनीय है. लेकिन जब वह *एट्रिब्यूट्को डिफाईन्* करता है कि By attribute I understand that essential constituents of substance which intelect perceives तो इसके दो अंश हैं : एक तो essential constituents of substance इस तरहसे

यदि व्याख्या की जायगी कि वे उसके सारभूत तत्त्व हैं गुण और उन गुणोंकी संख्या भी अनन्त हैं और द्रव्य भी अनन्त है, द्रव्य अपनी अनन्ततामें निर्गुण है लेकिन वह अनन्त गुणोंको धारण करता है. इस व्याख्याको लेकर जो पाश्चात्य परम्परामें उसकी व्याख्या की गई तो तत्काल उसके बाद लायब्नित्ज़् आता है. और वह अद्वैतवादकी बहुतत्त्ववादी व्याख्या प्रस्तुत करता है. लायब्नित्ज़का हर *मोनाड्* स्पिनोज़ाका *सब्स्टेन्स्* बन जाता है. एक व्याख्या तो ऐसे आई. दूसरी व्याख्या उसकी परिभाषाके इस पक्षपर ध्यान आकृष्ट करती है कि "Which intellect percives" इसका मतलब यह कि द्रव्यमें वस्तुतः और तत्त्वतः कोई गुण नहीं हैं पर बुद्धि ऐसा समझती है. इस पक्षको जो आधार बनाया जाय तो उनकी व्याख्या शुद्धाद्वैतकी ओर नहीं गई बल्कि विवर्तवादकी ओर चली गई. जिसकेलिये हेगल्ने सङ्केत किया कि स्पिनोज़ाका द्रव्य एक ऐसी शेरकी मांद है जहां जानेके तो अनेकों पदचिह्न मिलते हैं लेकिन वहांसे वापस लौटनेके कोई चिह्न नहीं मिलते हैं. अर्थात् जब हम द्रव्यसे जगत्की ओर बढ़ना चाहेंगे तब हमारे पास कोई गति नहीं है. वह सभी अनेकताओंको मिटाकर एकत्वको प्रतिपादित करता है. और जब हम गुणोंको मिटाकर आगे बढ़ना चाहते हैं तब एकत्वकी प्राप्ति तो हो जाती है लेकिन उस एकत्व सत्तासे यह जगत्की अनेकता कैसे निकलती है यह स्पिनोज़ामें बोधगम्य नहीं होता है. मेरा कहनेका तात्पर्य यह है कि हम अपनी कोई व्याख्या स्पिनोज़ाकी दें और उसकी तुलना शुद्धाद्वैतसे करें इसे ज्यादा अच्छा है कि पाश्चात्य परम्परामें उसकी जो व्याख्यायें हुई हैं उनको ध्यानमें रखते हुवे हम उस प्रकारकी व्याख्या

करनेका प्रयास करें तो बहुत ही सराहनीय होगा. और इसमें हम आपकी *बिब्लियोग्राफी* देख रहे थे तो हम् आपसे आग्रह करना चाहेंगे कि भारतमें स्पिनोज़ा और अद्वैतमत की तुलनाका सर्वाधिक प्रामाणिक प्रयास प्रो. आर्. के. त्रिपाठीने किया है. उनका प्रसिद्ध प्रबन्ध है *"स्पिनोज़ा इन् द लाईट् ऑफ् वेदान्त"*. इस प्रबन्धको भी देखा जाना चाहिये.

**गो. श्या. म. :** मैनें त्रिपाठीजीको पढ़ा नहीं है, नाम अवश्य सुना है. मगर अन्य भी युरोपमें भी ऐसे कितने ही लेखक हैं कि जो स्पिनोज़ाकी इस तरहसे *आईडीयलिस्टिक् मोनिज़म्* में व्याख्या करते हैं. मैं उनसे सहमत नहीं हुं. इसे पहले भी मैनें स्पिनोज़ाके उपर एक लेख लिखा था उसमें मैनें इस बातका सविस्तर विवेचन किया था कि स्पिनोज़ाके सारे ग्रन्थोंको देखते हुवे वह विवर्तवादी नहीं हो सकता है. अब जो उसको विवर्तवादी मानते होंगे तो उनके पास कुछ आधार हो सकते हैं. परन्तु मैं उस तरहकी व्याख्या नहीं करता हुं तो मेरेपास भी उसके कुछ अपने स्वतन्त्र आधार हैं. अब कौन गलत है और कौन सही यह तो जब तक सब एक-दूसरेके आधारोंका तुलनात्मक विमर्श न करें तब तक कहा नही जा सकता है. आपने जो त्रिपाठीजीकी बात कही उसकेलिये मैं आपका आभारी हुं. मैं उनको पढुंगा. लेकिन यावद्बलवद्बाधकोपलब्धि आजकी तारीखमें तो मैं त्रिपाठीजीके निष्कर्षको सिद्धान्ततया स्वीकारने तैयार नहीं.

------*------

## अध्यक्षीय वक्तव्य

### डॉ. बलिराम शुक्ल

प्रथमतः स्वनामधन्यैः ताताचार्यमहोदयैः सम्यक्तया विषयद्वयस्य विवेचनं कृतम्. तत्र परमाणुवादविषये बहवः आक्षेपाः सन्ति. नैयायिकाः परमाणुकारणतावादं स्वीकुर्वन्ति. तत्र अयम् आक्षेपस्तु बौद्धाचार्येण वसुबन्धुना स्वकीये ग्रन्थे विज्ञप्तिमात्रतासिद्धौ **''षट्केन युगपद्योगात् परमाणोर्षडंशता''** इति रीत्या कृतो वर्तते. अन्यैरपि विद्वद्भिः दार्शनिकैरपि आक्षेपः कृतो वर्तते. नैयायिकानां मते संयोगस्तु अव्याप्यवृत्तिः भवति. अव्याप्यवृत्तिसंयोगस्तु किञ्चिद्देशावच्छेदेनैव भवति इति कृत्वा यदि परमाणुद्वयसंयोगः स्यात् तर्हि किञ्चिद्देशावच्छेदेनैव परमाणुद्वयसंयोगो भवति. एवं यदि परमाणोः यदि अवयवाः न स्युः तदा तत्र किञ्चिद्देशावच्छेदेन संयोगस्तु न भवितुमर्हति इति महान् आक्षेपो वर्तते नैयायाकानां विषये. तत्र समाधानमपि कृतं वर्तते. मम पितृचरणैरपि चौखम्बातः प्रकाशिता मुक्तावलीरामरुद्री अस्ति तत्र टिप्पणीरूपेण किञ्चित् प्रतिपादितम् वर्तते. तत्र तैः प्रतिपादितं वर्तते यत् नाऽयं नियमो यः संयोगः किञ्चिद्देशावच्छेदेन भवति. घटाकाशसंयोगो भवति न वा ? यदि आकाशो निरंशः तथापि तत्र संयोगो वर्तते. अतो घटाकाशसंयोगः पटाकाशसंयोगः इति सर्वैः प्रतिपाद्यतेएव. तस्माद् नाऽयं नियमो यत् संयोगः अंशतएव भवति. अतः परमाणुद्वयसंयोगस्य प्रसक्तिः वर्तते इति कृत्वा परमाणुकारणतावादा भवति. अन्यदपि तत्र प्रतिपादितं वर्तते. विस्तरभयाद् मया न उच्यते.

अपरो यो वादो अत्र प्रस्तुतः यद् अभिन्ननिमित्तोपादानत्वम्. तत्र उपादानकारणत्वं प्रकृतेः वर्तते. प्रकृतिः तावत् जड़ात्मिका. सा ब्रह्मणि वर्तते. एवञ्च ब्रह्मणि उपादानत्वम् आगतम्, स्वाश्रयाश्रयत्वसम्बन्धेन. एवं भवति न वा ? अस्मिन् विषये एकम् उदाहरणं वर्तते. एकस्मिन् दिवसे

एकस्य यानचालकस्य यात्रिणः साकं विवादः आसीत्. अहमपि तत्र गतः. यानचालकेन उक्तं यत् ''तव समीपे यद् वस्तुजातं वर्तते तस्य भारोऽपि यानोपरि भविष्यति. अतः तस्य शुल्कं दातव्यं भविष्यति''. यात्रिणा प्रस्तावं स्वीकृतम्. परन्तु तेन किं कृतम्, स्वशिरसि वस्तुजातं स्थापितम्. स्वस्थानं गत्वा यदा शुल्कं देयं तदा तेन उक्तं ''मया शुल्कं कथं देयम्? भारस्तु मम शिरसि धारितः. किमर्थं शुल्कं देयम्?'' यानचालको वदति स्म यत् ''मम यानेएव भारः आसीदिति शुल्कं देयं भवति. व्यवहारेतु एवमेव भवति. भारस्य शुल्कं दातव्यमेव''. तथैव तस्य उपादानत्वम् अनया रीत्या वर्तते एव. स्वाश्रयाश्रयत्वसम्बन्धेन भवतु वा अन्यसम्बन्धेन भवतु. परन्तु उपादानत्वं तत्र व्यावहारिकत्वमेव प्रतिभाति.

अनन्तरं गोस्वामिचरणैः स्पिनोज़ा साकं शुद्धाद्वैतवेदान्तस्य तुलना कृता. समीचीनं वदति. यदा मया पाश्चात्यदार्शनिकाणाम् अध्ययनम् आरब्धं तत्पूर्वं मया स्वकीयं शास्त्रं पठितम् आसीत्. तदा प्रथमतः तेषां विचारे मया किमपि न अवगतम्. सर्वं मम संस्काराद् विरुद्धमिव प्रतिभाति स्म. तदा मम गुरुणा उक्तं यत् स्पिनोज़ा लाय्बनित्ज एतेषां सर्वेषां यदि अध्ययनं कर्तव्यं चेत् तदा भारतीयदार्शनिकानां माध्यमेनैव क्रियताम्. तेन उक्तं यद् यदि डेकार्टमहोदयस्य अध्ययनं कर्तव्यं चेत् तदा उदयनाचार्यस्य ईश्वरवादम् अधिकृत्य तद्दृष्ट्या तस्य अध्ययनं क्रियताम्. एवमेव यदि स्पिनोज़ामहोदयस्य अध्ययनं कर्तव्यं चेत् तदा वेदान्तमाध्यमेन तस्य अध्ययनं क्रियताम्. तदा स्पिनोज़ायाः अवगतिः भविष्यति. एवमेव यदि लाय्बनित्ज़महोदयानाम् अध्ययनं कर्तव्यं चेत् तदा सांख्यदर्शनदृष्ट्या विचार्यताम्. एवंरीत्या तत्र क्वचित् साम्यं, क्वचित् बहुसाम्यं वर्तते. अनया रीत्या यदि अध्ययनं क्रियते तदा लाभस्तु वर्ततेएव. परन्तु सर्वत्र साम्यं वर्तते इति तु वक्तुं न शक्यते. प्रो. रमाकान्तत्रिपाठितएव अहं स्पिनोज़ा पाठितः. परन्तु इदानीं गोस्वामिचरणैः शुद्धाद्वैतवेदान्तरीत्या स्पिनोज़ायाः यद् निरूपणं कृतं तत् नूतनं वर्तते, तेषां प्रतिभा वर्तते. तादृशप्रतिभया यदि तैः प्रतिपाद्यते तदस्माभिः ग्राह्यम्.

प्रश्ना: बहवो भवन्ति. सर्वेषां प्रश्नानां समाधानं कर्तुं शक्यं परन्तु तेन सन्तोषोऽपि भविष्यति इति वक्तुं नैव शक्यम्. प्रश्नोपरि पुनः प्रश्नाः भवन्त्येव. यदि न भवेयुः तदा चर्चाएव न भवेत्. मयापि एकस्मिन् व्याख्याने विरुद्धधर्माश्रियताविषये पृष्टमासीत्. मयाऽपि पाठ्यते, तस्य समाधानमपि मया कथञ्चित् क्रियते परन्तु इदानीमपि मम सन्तोषो नास्ति. कथं विरुद्धधर्माधारत्वं भवति? यदि धर्माधारत्वं वर्तते तदा विरुद्धत्वं कथम् आयाति? यत्र तैः उक्तं यत् परस्परात्यन्ताभावसमानाधिकरणयोः धर्मयोः एकत्र समावेशः इत्यनेन नृसिंहत्वम् आगच्छति. तत्र नरत्वमपि वर्तते सिंहत्वमपि वर्तते. परस्परन्तु तत्र परस्परात्यन्ताभावः कुत्रचित् दृश्यते अत्र परस्परात्यन्ताभावो न कुत्रापि दृश्यते. दृश्यते चेद् विरुद्धत्वं भवेत्. न हि दृश्यते तर्हि विरुद्धत्वं कथम् आयाति? इति एतावता कालेनाऽपि मया सम्यक्तया न अवगतम्.

**यज्ञेश्वर शास्त्री** : श्रुतिः प्रमाणम्...

**बी.आर्.शुक्ल** : श्रुतिप्रमाणं भवतु. तत् मया चिन्त्यते. यद् एकस्मिन् व्याख्याने मया उक्तं यत् **"सर्वं खल्विदं ब्रह्म"** तर्हि अणुत्वमपि वर्तते दीर्घत्वमपि वर्तते. कुत्र स्थापनीयम्? यथा मुस्लिमधर्मे ते ईश्वरः शेतानः स्वीकरोति. ईश्वरे सर्वे गुणाः सन्ति. शेताने सर्वे दुर्गुणाः सन्ति. परन्तु अस्माकं सिद्धान्ते यदि अद्वैतं वर्तते तर्हि शेतानस्य प्रसक्तिरेव नास्ति. तर्हि सर्वे सुगुणाः दुर्गुणाः तत्रैव भवेयुः. यदि तत्र विद्यमानाः एते गुणाः सन्ति तदा सुगुणत्वं दुर्गुणत्वं कथम् आयाति इति न ज्ञायते मया.

**पा. ना. द्विवेदी** : विरुद्धत्वेन प्रतिभासमानाः ये गुणाः...

**बी.आर्.शुक्ल** : प्रतिभासमानाश्चेत् आरोपिताः इति स्वीकरणीयम्.

**पा. ना. द्विवेदी** : लोके विरोधः ...

**बी.आर्.शुक्ल** : लोकप्रसिद्धो वर्तते चेत् लोके विरुद्धाः इत्यस्य अयमेव अर्थो भवति यत् परमार्थतो लोकः नास्ति. तर्हि ब्रह्मरूपत्वं यद् जगतो वर्तते तत् कथं सङ्गच्छते? इत्यादयः बहवः

प्रश्नाः वर्तन्ते तस्य समाधानं विचारणीयं भवति. धन्यवादः. मम तु तादृशं सामर्थ्यं नास्ति. अहम् अत्र अध्यक्षस्थाने आरोपितः.

## Doctrine of causality in Śuddhādvaita with special reference to Prasthānaratnākara

Dr. Mrs. Sunanda Y. Shastri

Problem of causality is very unique and essential topic in the history of Indian philosophy. Almost all systems of philosophy have discussed this problem in detail. Śuddhādvaita school of philosophy also has discussed this problem in various philosophical works at length. This discussion is started by Sri Vallabhācarya in his works, such as Aṇubhāśya on Brahmasūtras, Tattvadīpanibandha etc. His theory of causation is known as अविकृतपरिणामवाद ( Theory of Immutable Transformation ). The discussion of causation is minutely and systematically carried out by Śrī Puruṣottama in Prasthānaratnākara( PR ).

Cause - Kāraṇa defined by Śrī Puruṣottama is "being locus of a power or faculty to reveal, i.e. power of manifestation." (कारणत्वञ्च आविर्भावशक्त्याधारत्वम् )[1]. And nature of this power is "that which makes something fit to be an object of activity, is called revealing power". (उपादानस्थं कार्यं या व्यवहारगोचरं करोति सा शक्तिः आविर्भाविका)[2].

Śrī Puruṣottama has clarified the concepts of Āvirbhāva ( manifestation ) and Tirobhāva ( concealment )

